३—सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत् ( तृतीयखण्ड ) ।
४—आत्मगतिविज्ञानोपनिषत् ( चतुर्थखण्ड ) ।

**१—आत्मविज्ञानोपनिषत् ( प्रथमखण्ड )—**

एतन्नामक प्रथमखण्ड में आत्मस्वरूप का वैज्ञानिक दृष्टि से विश्लेषण हुआ है। 'अखण्डसखण्ड' से आत्मा के दो मुख्य विवर्त्त हैं। इन दोनों में अखण्डात्मा सर्वधर्म्मशून्य, सर्वव्यापक, अतएव वाङ्मनसपथातीत, अतएव च एकान्ततः शास्त्रानधिकृत है। दूसरा सखण्ड आत्मा सर्वधर्म्मोपपन्न है। यह सखण्ड आत्मविवर्त्त महामाया, योगमायादि मायिक निबन्धनों से आठ विवर्त्तभावों में परिणत हो रहा है। शरीर-भिन्न-आत्मसत्तावाद ही श्राद्धकर्म्म की मूलप्रतिष्ठा है। अतएव आरम्भ में आत्मा के स्वरूप का परिचय कराना ही आवश्यक समझा गया है। **'शरीर ही आत्मा है ?, अथवा आत्मतत्त्व शरीर से पृथक् है ?'—'यदि आत्मा व्यापक है, तो उसकी परलोकगति कैसे सम्भव है ?'—यदि आत्मा पूर्व शरीर के साथ ही अन्य शरीर धारण कर लेता है, तो पिण्डदानादि लक्षण श्राद्धकर्म्म किस के उद्देश्य से किया जाता है ?'–'पार्वणादि श्राद्ध किस आत्मा के लिए विहित है ?'–'गयाश्राद्ध किस आत्ममुक्ति का कारण बनता है ?'** इत्यादि यच्चयावत् आत्मस्वरूपविषयिणी जिज्ञासाओं का वैज्ञानिक समाधान करने वाले **'आत्मविज्ञानोपनिषत्'** नामक प्रथमखण्ड में निम्नलिखित अवान्तर प्रकरणों तथा परिच्छेदों का समावेश हुआ है:—

**१–आत्मविज्ञानोपनिषदि–( प्रथमखण्डात्मिकायाम् )—**

१—अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्–प्रथमा
२—अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत्–द्वितीया
३—यज्ञात्मविज्ञानोनिषत्– तृतीया
४—विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्–चतुर्थी
५—महदात्मविज्ञानोनिषत्–पञ्चमी
६—प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्–षष्ठी (तत्र)

१—वैश्वानरात्मविज्ञानोपनिषत्
२—तैजसात्मविज्ञानोपनिषत् } —प्रत्यगात्मोपनिषत् (१)
३—प्राज्ञात्मविज्ञानोनिषत्

४—हंसात्मविज्ञानोपनिषत् } —प्रेतात्मोपनिषत् (२)

५—बाह्यात्मविज्ञानोपनिषत् } —शरीरात्मोपनिषत (३)

**१—श्राद्धविज्ञानान्तर्गत-'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड—**

**आत्मविज्ञानोपनिषदि-(प्रथमखण्डात्मिकायाम्)—**

## १—'अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्'—प्रथमा

**( तत्रैते विषया निरुपिता द्रष्टव्याः )**

१—आत्मस्वरूपजिज्ञासा
२—नास्तिकाभिमत आत्मस्वरूप
३—आस्तिकाभिमत आत्मस्वरूप
४—आस्तिकों का तत्त्ववाद
५—स्वयम्भू प्रजापति का आत्मोपदेश
६—व्यासाभिमत आत्मतत्त्वपरीक्षा
७—हमारी अध्यात्मसंस्था
८—सृष्ट्यनुगता आगमद्वयी
९—अहोरात्रस्वरूपदिग्दर्शन
१०—मनुतत्त्वस्वरूपदिग्दर्शन
११—मनु और मन्वन्तर
१२—काल के विचालीभाव
१३—मन्वन्तरविज्ञान
१४—लयकालमीमांसा
१५—नित्यानित्यविवर्त्त
१६—ब्रह्म का त्रेधा वितान
१७—ब्रह्म की अनन्त विभूति
१८—मायोपाधिक पुरुषब्रह्म
१९—मायोपाधिक प्रकृतिब्रह्म
२०—षोडशकल अमृतब्रह्म
२१—प्रणवब्रह्म के चार पाद
२२—अमृतात्मस्वरूपपरिचय

प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि-'**अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्**' प्रथमा

**आत्मविज्ञानोपनिषदि—**

## २—'अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत्' द्वितीया

**( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )**

१—ब्रह्म की विकारसृष्टि
२—वाङ्मय अव्यक्तात्मा
३—अव्यक्तात्मा के तीन विवर्त्त
६—उपलब्धिलक्षण वेदात्मा
७—त्रिःसत्यप्रजापति
८—त्रित्त्वप्रवर्त्तक अव्यक्तात्मा

समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि 'अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत्' द्वितीया

**आत्मविज्ञानोपनिषदि—**

## ३—'यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत्' तृतीया

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )



समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि–'यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत्' तृतीया

**आत्मविज्ञानोपनिषदि—**

## ४—'विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्' चतुर्थी

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )



समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि–'विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्' चतुर्थी

आत्मविज्ञानोपनिषदि—

## ५—'महानात्मविज्ञानोपनिषत्' पञ्चमी

### (तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः)

१—महान् की महत्ता
२—महोदेव, और 'महान्'
३—सोम-चिदात्मक 'पितर'
४—त्रिविध ज्ञानविवर्त्त
५—प्रजापतिविवर्त्तत्रयी
६—त्रिगुणात्मक 'पुरुषब्रह्म'
७—एकाक्षरलक्षण 'महद्ब्रह्म'
८—विश्वयोनिलक्षण 'महानात्मा'
९—सुषुप्त्यधिष्ठाता 'महानात्मा'
१०—आकृति-अहंकृतिलक्षण 'महानात्मा'
११—सत्त्व-रज-स्तमोलक्षण 'महानात्मा'
१२—चान्द्र-'महानात्मा'
१३—चान्द्र-'प्रज्ञानात्मा'
प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि-**'महानात्मविज्ञानोपनिषत्'** पञ्चमी

आत्मविज्ञानोपनिषदि—

## ६—'प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्' षष्ठी

### (तत्रैता आत्मोपनिषदो व्याख्याता द्रष्टव्याः)

१—वैश्वानरात्मविज्ञानोपनिषत्
२—तैजसात्मविज्ञानोपनिषत्
३—प्रज्ञात्मविज्ञानोपनिषत्
} → **प्रत्यगात्मोपनिषत् (१)**

४—हंसात्मविज्ञानोपनिषत् ] → **प्रेतात्मोपनिषत् (२)**

५—बाह्यात्मविज्ञानोपनिषत् ] → **शरीरात्मोपनिषत् (३)**

(तस्यामेतस्याँ षष्ठयाँ-पञ्चात्मोपनिषदात्मिकायां-**'प्राणात्मविज्ञानोपनिषदि'** निम्न-विषया निरूपिता द्रष्टव्याः)

१—अविज्ञान-क्षणिकविज्ञानमूला भ्रान्ति
२—विभिन्नपक्षसमर्थन
३—व्याख्यादोषमूल आत्मस्वरूपविप्रतिपत्ति
४—आत्मभेदस्वरूपपरिचय
५—आत्मपरिग्रहमूलक आत्मस्वरूपभेद
६—सीमाभावप्रवर्त्तक **'माया'** परिग्रह
७—कलाप्रवर्त्तक **'कला'** परिग्रह
८—सगुणभावप्रवर्त्तक **'गुण'** परिग्रह
९—सविकारभावप्रवर्त्तक **'विकार'** परिग्रह
१०—सावरणभावप्रवर्त्तक **'आवरण'** परिग्रह

समाप्ता चेयमात्मविज्ञानोपनिषदि-पश्चात्मविज्ञानोपनिषदात्मिका-**'प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्'**षष्ठी

**समाप्तश्चायमात्मविज्ञानोपनिषदात्मकः श्राद्धविज्ञानान्तर्गतः**

**प्रथमः खण्डः**

## २—पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत् ( द्वितीखण्ड )—

एतन्नामक द्वितीय-खण्ड में वैज्ञानिक-दृष्टि से 'पितृ' तत्त्व का विश्लेषण हुआ हैं । **'आत्मविज्ञानोपनिषत्'** नामक प्रथमखण्ड में जिन आठ आत्मस्वरूपों का विवेचन हुआ है, उनमें से **'महानात्मविज्ञानोपनिषत्'** नामक अवान्तर प्रकरण में प्रतिपादित **'महानात्मा'** ही पिण्डदानादिलक्षण पार्वणादिश्राद्धकर्म्म की प्रतिष्ठा है । सौम्यशुक्राधारेण प्रतिष्ठित महानात्मा में चतुरशीतिकल पितृप्राण प्रतिष्ठित रहते हैं । इसी पितृप्राणसमष्टि की तृप्ति के लिए श्राद्धकर्म्म विहित है । **'अध्यात्म-अधिभूत-अधिदैवत-भेद से त्रिसंस्थ बने हुए पितृप्राण का मौलिक स्वरूप क्या है ?' —नान्दीमुख-पार्वण-अश्रमुख-नामक पितरों का क्या स्वरूप है ?'—'अग्निषत्-सोमसत्-बर्हिषत्-नामक** अन्नात्मक पितर, आज्यपा सोमपा-हविर्भुक्नामक **अन्नादात्मक पितर, सुकाली-नामक अनुभय पितर अपना कैसा स्वरूप रखते हुए कहां प्रतिष्ठित रहते हैं ?' क्या करते हैं ?'—'वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा-शरत्-हेमन्त शिशिर-भेदभिन्न ऋतुपितरों का क्या स्वरूप है ?' क्यों उन्हें 'ऋतुपितर' कहा गया ?'—'पितृप्राण की मूलप्रतिष्ठारूप अतएव-'पितॄणां पितरः' नाम से प्रसिद्ध पितृदेवताओं का क्या स्वरूप है'** इत्यादि प्रश्नों के वैज्ञानिक समाधान के अतिरिक्त आरम्भ में ही प्रस्तुत प्रकरण ( २ खण्ड ) में उन श्रौत-स्मार्त्त-प्रमाणों का भी संग्रह हुआ है, जो विस्पष्ट भाषा में **'मृतपितृ-श्राद्धकर्म्म'** का समर्थन कर रहे हैं । श्राद्धविज्ञानान्तर्गत 'पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्' नामक इस द्वितीयखण्ड में निम्नलिखित पाँच अवान्तर प्रकरणों, तथा परिच्छेदों का समावेश हुआ है—

२—पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि— ( द्वितीयखण्डात्मिकायाम् )—

१–प्रमाणोपनिषत्
२–पितृदेवतास्वरूपविज्ञानोपनिषत्
३–दिव्यपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्
४–ऋतुपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्
५–प्रेतपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्

२—श्राद्धविज्ञानान्तर्गत—'पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्' नामक द्वितीयखण्ड—

पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—( द्वितीयखण्डात्मिकायाम् )—

## १—'प्रमाणोपनिषत्'–प्रथमा

( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )

१—आर्षप्रजा की शास्त्रनिष्ठा
२—'प्रमाण' शब्द मीमांसा
३—शाब्दी-दृष्टि, युक्ति,
४—स्वतः, परतः प्रामाण्यवाद
५—प्रत्यक्षप्रमाण के दो विवर्त्त
६—शब्दप्रामाण्यवाद
७—प्रमाणचतुष्टयी
८—वृद्धव्यवहार की प्रामाणिकता
९—श्राद्धकर्म्मानुगत प्रामाण्यवाद
१०—वेदसंहितोक्त प्रामाण्यवाद
११—ब्राह्मणभागोक्त प्रामाण्यवाद
१२—शास्त्रीयप्रश्नमीमांसा

प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—'प्रमाणोपनिषत्' प्रथमा

पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—

## २—'पितृदेवतास्वरूपविज्ञानोपनिषत्'–द्वितीया

(तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः)

१—अमृतात्मब्रह्म का सिंहावलोकन
२—सृष्टिविवर्त्त समतुलन
३—लेखात्मिका पुरविभूति
४—त्रयीब्रह्म का वैभव

समाप्ता चेयं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि–'**पितृदेवतास्वरूपविज्ञानोपनिषत्**' द्वितीया

**पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि –**

## ३—'दिव्यपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्' तृतीया

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )



समाप्ता चेयं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—"**दि० पि० विज्ञानोपनिषत्**" तृतीया

पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—

## ४—'ऋतुपितृस्वरूपविज्ञोपनिषत्' चतुर्थी

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )

१—ऋतुपितृस्वरूपजिज्ञासा
२—दिग्विभागप्रदर्शन
३—ऋतु, और ऋत्विक्
४—दशविध अग्निविवर्त्त
५—त्रिंशद्विध सोमविवर्त्त
६—प्रयोजिका धर्म्मत्रयी
७—ऋतुसर्गमीमांसा
८—ऋतुसम्बन्धी राशिचक्र
९—यज्ञानुगतपञ्चर्त्तुविज्ञान
१०—षड्ऋतुस्वरूपविज्ञान
११—उद्ग्राभ, निग्राभ, तारतम्य
१२—ऋतुकालानुगत प्रजाविवर्त्त
१३—ऋतुपितृस्वरूपपरिचय
१४—ऋतुपितरों की सप्तपुरुषता

प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि **'ऋतुपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्'** चतुर्थी

पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि—

## ५—'प्रेतपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्'-पञ्चमी

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )

१—लोकानुगत पितृस्वरूपपरिचय
२—आधिकारिक, कार्म्मिक, पितृषट्क
३—सौम्यपितृस्वरूपपरिचय
४—'आयन्तु नः पितरः'
५—प्रजोत्पादक पितर
६—त्रैगुण्यभावानुगत पितर
७—नान्दीमुखपितृस्वरूपमीमांसा
८—पार्वणपितृस्वरूपमीमांसा
९—अश्रुमुखपितृस्वरूपमीमांसा
१०—प्रेतपितृस्वरूपपरिचय

प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदि-**प्रेतपितृस्वरूपविज्ञानोपनिषत्'** पञ्चमी

**समाप्तश्चायं पितृस्वरूपविज्ञानोपनिषदात्मकः श्राद्धविज्ञानन्तर्गतो द्वितीयः खण्डः**

## ३—सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत् ( तृतीयखण्ड )—

एतन्नामक तृतीयखण्ड में महानात्मा से सम्बन्ध रखने वाले, बीजीपुरुष से आरम्भ कर उसकी सप्तम सन्तति पर्य्यन्त वितत होने वाले साप्तपौरुष-सापिण्ड्यभाव का ही वैज्ञानिक विश्लेषण हुआ है। **सप्त पुरुष पर्य्यन्त वितत प्रजातन्तु का क्या स्वरूप है ?' – पुत्रोत्पादन, पार्वणादिश्राद्ध, गयाश्राद्धादि से श्राद्धकर्त्ता पितृऋण से कैसे विमुक्त हो जाता है ?' 'गोत्रसापिण्ड्य, विवाहसापिण्ड्य, दायदसापिण्ड्य, आदि सापिण्ड्यभावों की मूलप्रतिष्ठा क्या है ?' पितृऋण का वैज्ञानिक स्वरूप क्या है ?–प्रजातन्तुप्रवर्त्तक पितृप्राणात्मक सहःपिण्डों का क्या स्वरूप है ?'—'सप्तम पुरुष के अनन्तर सपिण्डता क्यों निवृत्त हो जाती है ?'—'गोत्र का वैज्ञानिक स्वरूप क्या है ?'–समानगोत्रों में विवाह सम्बन्ध क्यों निषिद्ध माना गया है ?'–पिण्डभाजः–लेपभाजः–प्रेतपितरों का क्या स्वरूप है ?'—'प्रेतपितृनिमित्त प्रदत्त पिण्ड, एवं गोदानादि, विदूरस्थ प्रेतपितरों के समीप कैसे पहुंच जाते हैं ?'—'अघाशोच–सूतकाशौच–शावाशौच–आदि आशौचों का वैज्ञानिक स्वरूप क्या है ?'—सम्पूर्ण वंशजो में आशौच सम्बन्ध कैसे संक्रान्त हो जाता है ?**—इत्यादि प्रश्नों के वैज्ञानिक समाधान का विश्लेषण करने वाले प्रस्तुत तृतीय खण्ड में निम्नलिखित अवान्तर प्रकरणों, तथा परिच्छेदों का समावेश हुआ है—

## ३—सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि–(तृतीयखण्डात्मिकायाम्)—

### १—प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्

### २—ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्

### ३—आशौचविज्ञानोपनिषत्

## ३—श्राद्धविज्ञानान्तर्गत–'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीयखण्ड—

### सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि–(तृतीयखण्डात्मिकायाम्)

### १—'प्रजातन्तुवितानविज्ञानोपनिषत्' प्रथमा

( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )

| | |
|---|---|
| १—विषयोपक्रम | ६—औपपातिक कर्म्मात्मा |
| २—महानात्मानुगत पितृत्त्व | ७—'रेतो' मय कर्म्मात्मा |
| ३—प्रजातन्तुप्रतिष्ठालक्षण महानात्मा | ८—'इरा' रसमय कर्म्मात्मा |
| ४—भूतसम्परिष्वक्त महानात्मा | ९—प्रपदप्रतिष्ठ कर्म्मात्मा |
| ५—महानात्मा का आविर्भावक | १०—'करारविन्देन पदारविन्दम्' |

समाप्ता चेयं सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि—'**प्रजातन्तुविज्ञानोपनिषत्**' प्रथमा

**सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि—**

## २—'ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्' द्वितीया

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )

समाप्ता चेयं—सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि-**'ऋणमोचनोपायविज्ञानोपनिषत्'** द्वितीया

**सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि** –

## ३—'आशौचविज्ञानोपनिषत्'–तृतीया

### ( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )



समाप्ता चेयं सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदि–**'आशौचविज्ञानोपनिषत्'** तृतीया

**समाप्तश्चायं सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषदात्मकः श्राद्धविज्ञानान्तर्गतः—**

**तृतीयः खण्डः**

## ४—आत्मगतिविज्ञानोपनिषत् ( चतुर्थखण्ड ) —

एतन्नामक चतुर्थ–खण्ड में कर्म्मात्मा से सम्बन्ध रखने वाली गति का ही वैज्ञानिक विश्लेषण हुआ है। "नित्य–क्रम–गतियों का क्या स्वरूप है ?"—आत्मलोक कौन-कौन से हैं ?"—"किन कर्मो से आत्मा किन लोकों में जाकर क्या–क्या फल भोगता है ?"—"पन्था, कर्म्म, नाड़ी, आकाश, छन्द, आतिवाहिक, आदि आत्मगतिनिमित्तों का क्या स्वरूप है ?"—"ब्रह्मपथ, देवपथ, पितृपथ, यमपथ,-आदि मार्ग कहां कहां व्यवस्थित हैं ?"—"परामुक्ति, अपरामुक्ति, समवलय, क्षीणोदर्क, भूमोदर्क, कैवल्य, सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य आदि उत्तम गतिभावों का क्या स्वरूप है ?"—"कृष्णमार्ग, शुक्लमार्ग, परोजामार्ग, अगतिमार्ग, आदि मार्ग अपना क्या स्वरूप रखते हैं ?"—"ब्रह्मगति-प्रवर्त्तक ब्रह्माश्वत्थ, तथा कर्म्मगतिप्रवर्त्तक "कर्म्माश्वत्थ, का वैज्ञानिक स्वरूप क्या है ?"—इत्यादि प्रश्नों का वैज्ञानिक विवेचन करने वाले प्रस्तुत चतुर्थ ( अन्तिम ) खण्ड में निम्नलिखित एक प्रकरण तथा ८ परिच्छेदों का समावेश हुआ है:—

## ४-श्राद्धविज्ञानान्तर्गत-'आत्मगतिविज्ञानोपनिषत्' नामक चतुर्थखण्ड—

### १—'आत्मगतिविज्ञानोपनिषत्' प्रथमैव

**( तत्रैते विषया निरूपिता द्रष्टव्याः )**

सन्दर्भसङ्गति

१—गतिस्वरूपपरिचय
२—आत्मगतिविषयिणी प्रश्नपरम्परा
३—आत्मगतिमूलक आत्मस्वरूपपरिचय
४—प्रश्नपरम्परा का समाधान
५—गत्यारूढ़ प्रत्यगात्मा
६—आत्मोत्क्रान्ति के निमित्त
७—आत्मोत्क्रान्ति के परिचायक
**८—आत्मगति के निमित्त**

क—पन्थानः
ख—कर्म्माणि
ग—नाड्यः
घ—छन्दांसि
ङ—देवताः
च—आतिवाहिकाः
* आतिवाहिकपरिशिष्टः
छ—आकाशः
ज—लोकाः (आत्मगतिस्थानानि)

(१) नित्यगतिस्थानम्
(२) क्रमगतिस्थानम्
(३) आगतिगतिस्थानम्
प्रकरणोपसंहार

समाप्ता चेयं चतुर्थखण्डात्मिका-**'आत्मगतिविज्ञानोपनिषत्'** प्रथमा
**समाप्तश्चायमात्मगतिविज्ञानोपनिषदात्मकः श्राद्धविज्ञानन्तर्गतः—**

**चतुर्थः खण्डः**

प्रतिपाद्य विषयदिग्दर्शनानन्तर प्रतिपादन शैली, तथा भाषादृष्टि के सम्बन्ध में भी दो शब्द कह देना आवश्यक प्रतीत होता है, एवं उस समय तो यह आवश्यकता और भी अधिक अपेक्षित हो जाती है, जब कि कई एक सम्माननीय महानुभावों के इस सम्बन्ध में

**प्रतिपादनशैली तथा भाषादृष्टि—** अनेक प्रकार के सुझाव हमारे सम्मुख उपस्थित होते रहते हैं। 'हमारे प्रत्येक ग्रन्थ में एक ही विषय की अनेक बार पुनरावृत्ति रहती है। प्रतिपाद्य विषयों के अतिरिक्त समालोचनात्मक अनावश्यक विषयों का समावेश रहता है, जो उभयपक्ष में प्रतिस्पर्द्धा उत्पन्न कराते हैं। भाषा ठेठ 'पण्डिताऊ' होती है, संस्कृत-शब्द प्रचुरमात्रा से समाविष्ट रहते हैं। ग्रन्थ का आकार आवश्यकता से अधिक बृहत् होता है' ये ही वे कतिपय सुझाव हैं, जिन के लिए हम उन नीर-क्षीरविवेकी महानुभावों के प्रति हृदय से कृतज्ञ हैं।

मान्य बन्धुओं द्वारा उद्घाटित दोषों को स्वीकार करते हुए इस सम्बन्ध में हमारी ओर से यही निवेदन करना शेष रह जाता है कि, शताब्दियों से ही नहीं, अपितु सहस्त्राब्दियों से विलुप्त प्राप्त जिस '**आर्षविज्ञान**' को हमने जीवन का लक्ष्य बनाया है, उसके सम्बन्ध में प्रत्येक दशा में हमारा यह आवश्यक कर्त्तव्य हो जाता है कि, आर्षमर्य्यादा की रक्षा के नाते प्रतिपादनशैली, तथा भाषादृष्टि, दोनों की मूल-प्रतिष्ठा आर्षशैली ही बनाई जाय। इन्द्रियातीतविषयप्रधान आर्षविज्ञान के स्पष्टीकरण के सम्बन्ध में आर्ष महर्षियों ने एक ही विषय के पुनः पुनरावर्त्तन को सर्वथा उपादेय माना है। उदाहरण के लिए निम्नलिखित ब्राह्मण भाग ही पर्य्याप्त होगा। पाठक देखेगें, आरम्भ में 'अन्तर्य्यामी' के संम्बन्ध में श्रुति ने जो विषय उद्धत किया है, विषय समाप्ति पर्य्यन्त वही विषय बार-बार उद्धृत हुआ है —

**१–'यः पृथिव्यां तिष्ठन् पृथिव्या अन्तरः, यं पृथिवी न वेद, यस्य पृथिवी शरीरं, यः पृथिवीमन्तरो यमयति, स तऽआत्मान्तर्याम्यमृतः'। २–'यो ऽप्सु तिष्ठन् अद्भ्योऽन्तरः, यमापो न विदुः, यस्यापः शरीरं, योऽपोऽन्तरो यमयति, स त ऽआत्मान्तर्याम्यमृतः:'। ३-'यो ऽग्नौ तिष्ठन्०'। ४–य आकाशे तिष्ठन्०'। ५–'यो वायौ तिष्ठन्०'। ६–'य आदित्ये तिष्ठन्०'। ७–'यश्चन्द्रतारके तिष्ठन्०' ८—'यो दिक्षु तिष्ठन्०'। ९—'यो विद्युति तिष्ठन्०'। १०—य स्तनयित्नौ तिष्ठन्०'। ११–'यः सर्वेषु लोकेषु तिष्ठन्०'। १२–'यः सर्वेषु वेदेषु तिष्ठन्०'। १३–यः सर्वेषु यज्ञेषु तिष्ठन्०'। १४–यः सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्०'। १५–'यः प्राणे तिष्ठन्०'। १६–'यो वाचि तिष्ठन्०'। १७–'यश्चक्षुषि तिष्ठन्०'। १८–'यः श्रोत्रे तिष्ठन्०'। १९–'यो मनसि तिष्ठन्०'। २०–यस्त्वचि तिष्ठन्०'।**

**२१–'यस्तेजसि तिष्ठन्०' । २२–'यस्तमसि तिष्ठन्०' । २३–'यो रेतसि तिष्ठन्०' । २४–'य आत्मनि तिष्ठन्०' ।**

—शत० ब्रा० १४।६।७।

यद्यपि इसका यह तात्पर्य्य नहीं कि, सर्वलोकोपकारक भाषा-ग्रन्थों में भी ठीक वैदिकशैली का अनुकरण करते हुए प्रत्येक विषय का पुनः पुनः आवर्त्तन किया जाय । तथापि प्रधान, तथा स्वतन्त्रविषय निरूपण करते समय अवश्यमेव कुछ एक सामान्य परिभाषाओं का प्रतिपादन, तथा सिंहावलोकन करना आवश्यक हो जाता है । ऐसा न करने पर ग्रन्थ सर्वथा लक्ष्यहीन बना रह जाता है । हम तो समझते हैं, दृष्टिकोण भेद से प्रतिपादित ये परिभाषा-प्रकरण सर्वसाधारण के लिए विशेष हितकर ही होते हैं । हां, जिन महानुभावों का लक्ष्य एकमात्र मनोरञ्जन ही है, साथ ही अन्यान्य अर्थसाधक लौकिक कार्य्यों में अहोरात्र व्यस्त रहने के कारण जिन्हें बुद्धिगम्य, अतएव **'यत्तदग्रे विषमिव'** न्याय से कटुवत् प्रतीयमान आर्षसहित्य-स्वाध्याय के लिए समय ही न मिलता हो, उनके लिए अवश्यमेव हमारा प्रयास व्यर्थ बन सकता है, जिस व्यर्थता को हम अपने लिए 'इष्टापत्ति' मानते हैं । जो इस विषय के जिज्ञासु हैं, परमात्मानुग्रह से जिन्हें ऐसे साहित्य-स्वाध्याय की सुविधा प्राप्त है, साथ ही जन्मान्तरीय, किंवा ऐहिक संस्कारानुग्रह से जो आर्षशैली से परिचित हैं, उनके लिए पुनरुक्तिमूला यह आर्षशैली कदापि उद्वेग का कारण नहीं बन सकती ।

दूसरे समालोचनात्मक सुझाव के सम्बन्ध में इसलिए विशेष वक्तव्य अनावश्यक है कि, सत्यासत्यविवेक की दृष्टि से शिष्टभाषानुगत समालोचना-प्रसङ्ग ग्रन्थ का आवश्यक अङ्ग माना गया है । **'वादे वादे जायते तत्त्वबोधः'** न्याय से यत्र तत्र संक्षेप से निरूपित समालोचना-प्रसङ्ग परम्परया मूल-विषय का समर्थन ही कर रहे हैं । यदि श्राद्ध-तत्त्व प्रतिपादनप्रसङ्ग में हम श्राद्ध की अवैदिकतासिद्ध करने वाले भावों का दिग्दर्शन करा देते हैं, तो इसमें कोई आपत्ति नहीं की जा सकती । अपना मन्तव्य, भले ही वह शास्त्र विरुद्ध ही क्यों न हो-स्वभावतः प्रेयः पदार्थ है । उसका उद्घाटन करना अवश्य ही तत्पक्षानुयायी के लिए थोड़ी देर के लिए उद्वेगकर बन जाता है । परन्तु यही उद्वेग कालान्तर में उसे सत्यनिष्ठा भी बना देता है ।

तीसरे भाषानुगत सुझाव के सम्बन्ध में हम क्या कहें, जब कि भाषाज्ञान से हम सर्वथा वञ्चित है, और सम्भवतः अपने आवश्यक वेदस्वाध्यायकर्म्म में विघ्न उपस्थित कर भाषा-पाठशाला में प्रविष्ट होना भी हम अपने लिए असम्भव मानते हैं । वर्त्तमान युग में 'हिन्दी' मातृभाषा है, तत्पुत्रत्वेन उसके क्रोड़ का आश्रय ग्रहण करना स्वाभाविक है । पुत्र जिस वृत्ति से भी माता का आश्रय ग्रहण करे, माता स्वयं उसे संभाल लेती है । जहाँ तक हमारा विश्वास है, आर्षदृष्टिकोण से जिस हिन्दी को भारतवर्ष की ( न कि हिन्दुस्तान की ) मातृभाषा कहना उचित है, उसका आश्रय हमें प्राप्त हुआ है । हमने प्रयास किया है कि, कलिवात्याहित झञ्झावातों से मातृभाषा के स्वरूप को यथासम्भव सुरक्षित रक्खा जाय । यदि समुद्रपार की विदेशी भाषाएँ हमारे अन्तस्तल में स्थान पा सकती हैं, तो कोई कारण नहीं आर्षप्रजा

थोड़े से प्रयास से अपनी चिरसंस्कारानुगता भुसंस्कृता मातृभाषा के अवबोध में सफलता प्राप्त न कर सके। **'आम्राश्च सिक्ताः, पितरश्च प्रीणिताः'** न्याय से हमारे ये निबन्ध प्रतिपाद्य विषयों के साथ साथ-आर्षशैली, आर्षभाषा, आदि के भी परिचायक बनें, यही प्रधान-लक्ष्य है, एवं इस लक्ष्य के प्रति जितने भी सामयिक सुझाव हैं, वे सब आगन्तुकधर्म्मलक्षण-पर धर्म्मस्थानीय बनते हुए न केवल भयावह ही हैं, अपितु स्वधर्म्म ( आर्षधर्म्म ) के स्वरूपविघातक भी हैं। फलतः–**'स्वधर्म्मे-निधनं श्रेयः, परधर्म्मो भयावहः'** न्याय से उक्त सुझाव हमारे लिए दूर से ही प्रणम्य हैं।

सर्वान्त में प्रास्ताविक-वक्तव्य समाप्त करते हुए केवल यह कहना शेष रह जाता है कि, प्रस्तुत **'श्राद्धविज्ञान'** ग्रन्थ आज से लगभग ७ वर्ष पहिले ही सम्पन्न हो गया था। परन्तु कई एक सामयिक विप्रतिपत्तियों के कारण इसे प्रकाशित न किया जा सका। पितृदेवता के श्रद्धासूत्रानुगत अन्वयर्थ अनुग्रह से चिरकालानन्तर यह वाङ्मय पिण्डपितृयज्ञ सम्पन्न होने जा रहा है। प्रस्तुत

**प्रस्तावनोपसंहार**– प्रस्तावना के साथ **'आत्मविज्ञानोपनिषत्'** प्रथमखण्ड ही सर्वप्रथम प्रकाशित हो रहा है। आर्षप्रजा का आवश्यक सहयोग ही आगे के तीन खण्डों के प्रकाशन का प्रधान निमित्त है, और प्रतीक्षामय दृढ़ विश्वास है कि, आर्षप्रजा अवश्य ही इस प्रधान निमित्त का शीघ्र स्वरूप सम्पादन करेगी।

हम अपने इस प्रयास में कहाँ तक सफल हुए हैं ? इसका निर्णय भार तो विचारशील पाठकों पर ही निर्भर है। हाँ, अपनी ओर से इस सम्बन्ध में यह बलपूर्वक कहा जा सकता है कि, अत्यावश्यक श्राद्धकर्म्म के सम्बन्ध में आज जो कुतर्कवाद प्रक्रान्त हैं, वेद को निमित्त बना कर धार्म्मिक जगत् की श्रद्धा पर जो आघात किया जा रहा है श्रद्धालु जनता इस पर प्रत्यय के मोह जाल में बद्ध होकर जिस पिण्डदानादि-लक्षण श्राद्धकर्म्म से विमुख होती जा रही है, ये सब विप्रतिपत्तियाँ बहुत अंशों में इस निबन्ध से हट जायँगी। किसी पर आक्षेप न करते हुए वैदिकविज्ञानदृष्टि से, प्रधानतः श्रौतप्रमाणों का आश्रय लेते हुए, साथ ही तर्क, तथा युक्तिवाद को भी लक्ष्य बनाते हुए 'श्राद्धविज्ञान' सम्पन्न हुआ है। यद्यपि अनृतसंहित मनुष्य से भ्रान्ति हो जाना उसका स्वाभाविक धर्म्म है। परन्तु सद्भावना, अथवा कुभावना, उभयथा प्रदर्शित उस भ्रान्ति के संशोधन के लिए अन्तरात्मा सदा सन्नद्ध है।

विधेयः—

**मोतीलाल शर्मा**

**भारद्वाजः (गौड़ः)**

—**—

अथ

श्राद्धविज्ञानान्तर्गत

# 'आत्मविज्ञानोपनिषत्'

## प्रथमखण्ड

## १

१—अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्—प्रथमा

२—अव्यक्तात्मविज्ञानोपनित्—द्वितीया

३—यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत् —तृतीया

४—विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्—चतुर्थी

५—महदात्मविज्ञानोपनिषत् —पञ्चमी

६—प्राणात्मविज्ञानोपनिषत् —षष्ठी

—※—

स्वयमेवात्मानमात्मानं वेत्थ त्वं पुरुषोत्तम !
भूतभावन ! भूतेश ! देवदेव ! जगत्पते ! ।।१।।

मत्तः परतपं नान्यत् किञ्चिदस्ति धनञ्जय !
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ।।२।।

—श्रीमद्भगवद्गीता १०—१५।७—७।

## १—आत्मस्वरूपपरिचयः—(स्वमूर्त्तिः सर्वात्मा)

कालः स्वभावो नियतिर्यदृच्छा भूतानि योनिः पुरुषेति चिन्त्वा ।
संयोग एषां नत्वात्मभावादात्माप्यनीशः सुखदुःखहेतोः ॥१॥
—श्वे० उ० १।२।

ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन् देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम् ।
यः कारणानि निखिलानि तानि कालात्मयुक्तान्यधितिष्ठत्येकः ॥२॥
—श्वे० उ० १।३।

तमेकनेमिं त्रिवृतं षोडशान्तं शतार्द्धारं विंशतिप्रत्यराभिः ।
अष्टकैः षड्भिर्विश्वरूपैकपाशं त्रिमार्गभेदं द्विनिमित्तैकमोहम् ॥३॥
—श्वे० उ० १।४।

पञ्चस्त्रोतोम्बुं पञ्चयोन्युग्रवक्रां पञ्चप्राणोर्म्मिं पञ्चबुद्ध्यादिमूलाम् ।
पञ्चावर्त्तां पञ्चदुःखौघवेगां पञ्चाषड्भेदां पञ्चपर्व्वामधीमः ॥४॥
—श्वे० उ० १।५।

सर्व्वाजीवे सर्व्वसंस्थे बृहन्ते अस्मिन् हंसो भ्राम्यते ब्रह्मचक्रे ।
पृथगात्मानं प्रेरितारं च मत्वा जुष्टस्ततस्तेनामृतत्त्वमेति ॥५॥
—श्वे० उ० १।६।

य एको वर्णो बहुधा शक्तियोगाद्वर्णाननेकान् निहितार्थो दधाति ।
वि चैति चान्ते विश्वमादौ स देवः स नो बुद्ध्या शुभया संयुनक्तु ॥६॥
—श्वे० उ० १।७।

बृहच्च तद्दिव्यमचिन्त्यरूपं सूक्ष्माच्च तत् सूक्ष्मतरं विभाति ।
दूरात्सुदूरे तदिहान्तिके च पश्यत्स्विहैव निहितं गुहायाम् ॥७॥
मुण्डक० उ० ३।१।७।

न चक्षुषा गृह्यते नापि वाचा नान्यैर्देवैस्तपसा कर्म्मणा वा ।
ज्ञानप्रसादेन विशुद्धसत्त्वस्ततस्तु तं पश्यते निष्कलं ध्यायमानः ।।८।।

—मुण्डक० उ० ३।१।८।

एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यो यस्मिन् प्राणः पञ्चधा संविवेश ।
प्राणैश्चित्तं सर्व्वमोतं प्रजानां यस्मिन् विशुद्धे विभवत्येष आत्मा ।।९।।

—मुण्डक० उ० ३।१।९।

यं यं लोकं मनसा संविभाति विशुद्धसत्त्वः कामयते यांश्च कामान् ।
तं तं लोकं जायते तांश्च कामांस्तस्मात्—

"आत्मज्ञं ह्यर्च्चयेद्भूतिकामः" ।।

—मुण्डक० उ० ३।१।१०।

(१)— १—अधिदैवतम्—महामायावच्छिन्नश्चिदात्मा (पूर्णमदः)
२-अध्यात्मम्—योगमायावच्छिन्नश्चिदंशः (पूर्णमिदम्)

अथ

श्राद्धविज्ञानान्तर्गत-'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमायां

# "अमृतात्मविज्ञानोपनिषत्"
# प्रथमा

## अमृतात्मा-पुरुषात्मा-'षोडशीप्रजापतिः'

१—निष्कलः परात्परः (१)

२—पञ्चकलोऽव्ययः (५)

३—पञ्चकलोऽक्षरः (५)

४—पञ्चकल आत्मक्षरः (५)

## सोऽयं चतुष्कलः, षोडशकलो वा पुरुषात्मा-षोडशी

द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।।१।।

उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः 'परमात्मे' त्युदाहृतः ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय 'ईश्वरः' ।।२।।

—श्रीमद्भगवद्गीता १५ अ० ।१६,१७,।

## १-अमृतात्मस्वरूपपरिचय;-(विद्या-कर्म्ममयो गूढोत्मा)

अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्य पूर्वं देवेभ्यो 'अमृतस्य' नाम ।
यो मा ददाति स इ देव मावदहमन्नमन्नमदन्तमद्मि ।।१।।

—सामसं० पू० ६।३।

अहमिद्धि पितुः परि मेधा 'मृतस्य' जग्रह ।
अहं सूर्य इवाजनि ।।२।।

—सामसं० पू० २।२।

यस्मात् परं नापरमस्ति किञ्चिद्यस्मान्नाणीयो न ज्यायोऽस्ति कश्चित् ।
वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येकस्तेनेदं पूर्णं 'पुरुषेण' सर्वम् ।।३।।

—श्वे० उ० ३।९

वेदाहमेत 'मजरं पुराणं' सर्वात्मानं सर्वगतं विभुत्त्वात् ।
जन्मनिरोधं प्रवदन्ति यस्य ब्रह्मवादिनो हि प्रवदन्ति नित्यम् ।।४।।

—श्वे० उ० ३।२१।

एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध एकः सूर्य्यो विश्वमनु प्रभूतः ।
एकैवोषाः सर्वमिदं विभाति 'एकं' वा इदं वि बभूव सर्वम् ।।५।।

—ऋक्सं० ८।१८।२

ऊर्ध्वमूलोऽवाक्शाख एषोऽश्वत्थः सनातनः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म 'तदेवामृत' मुच्यते ।
तस्मिँल्लोकाः श्रिताः सर्वे तदु नात्येति कश्चन-एतद्वैतत् ।।६।।

—कठोपनिषत् २।३।१

सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम् ।
सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति ।।७।।

—श्वे० उ० ३।१६

अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः ।
स वेत्ति वेद्यं च तस्यास्ति वेत्ता तमाहुरग्र्यं 'पुरुषं' महान्तम् ।।८।।

—श्वे० उ० ३।१९।

मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु 'महेश्वरम्' ।
तस्यावयभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ।।९।।

—श्वे० उ० ४।१०।

—❀—

अमृतात्मब्रह्मणे नमः

# अमृतात्मा-षोडशीप्रजापतिः

'अमृतं ब्रह्मे' त्युपास्य

**ईशावास्यमिदं सर्वं यत् किञ्च जगत्यां जगत् ।**

**तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ।।**

—ईशोपनिषत् *

**आत्मस्वरूपजिज्ञासा—**

**श्रा**द्ध कर्म्म की मूलप्रतिष्ठा ( शरीर से ) भिन्नात्मसत्तावाद ही माना गया है । "आत्मा पाञ्चभौतिक मर्त्य शरीर से भिन्न तत्त्व है, अमृतलक्षण नित्य पदार्थ है । स्थूलशरीर परित्यागान्तर आत्मा अङ्गुष्ठमात्र आतिवाहिक शरीर ( सूक्ष्मशरीर ) धारण कर शुभाशुभ कर्म्मानुसार शुभाशुभ उदर्क (फल) भोगने के लिए शुभाशुभ लोकान्तरों में गमन करता है" इस सिद्धान्त की मान्यता के आधार पर ही श्राद्धकर्म्म प्रतिष्ठित है । निधनानन्तर परलोक गमन करते हुए, एवं चान्द्रसम्वत्सरानन्तर परलोक में पहुँचे हुए प्रेतात्मा को पिण्डदानादि से तृप्त करना ही सिद्धान्तपक्ष में 'श्राद्धकर्म्म' है । इस सिद्धान्तपक्ष की रक्षा एकमात्र शरीर-भिन्न नित्य-आत्मसत्ता-स्वीकृति पर ही अवलम्बित है । आस्तिक शास्त्रों (उपनिषदादि) में उपवर्णित आत्मस्वरूप सर्वसाधारण के लिए दुरधिगम्य है यही कारण है कि, आत्मस्वरूप के सम्बन्ध में नाना प्रवाद पुष्पित पल्लवित हो रहे हैं । एक ही आत्मतत्त्व के उन सोपाधिक विविध रूपों के सम्यक् परिज्ञान के बिना श्राद्ध-कर्म्माधिष्ठाता आत्मा का स्वरूपपरिचय प्राप्त कर लेना कठिन है । अतएव प्रतिपाद्य श्राद्ध-विज्ञान के आरम्भ में ही आत्मस्वरूपपरिचय विजिज्ञास्य बन जाता है, जिसका स्पष्टीकरण आवश्यकरूप से अपेक्षित है ।

विजिज्ञास्य आत्मतत्त्व के सम्बन्ध में चिरकाल से दार्शनिक विद्वानों में मतभेद चला आ रहा है । आत्मानुगत उन यच्चयावत् मतवादों को 'आस्तिक-नास्तिक-' इन दो वादों में अन्तर्भूत माना जा सकता

---

*इस मन्त्र के राजनीति, धर्म्मनीति, विज्ञाननीति, भेद से तीन अर्थ हुए हैं । देखिए—**'ईशोपनिषद्विज्ञानभाष्य'** १ खण्ड १ मन्त्रभाष्य ।

**नास्तिकाभिमत आत्मस्वरूप—** है। शरीरातिरिक्त आत्मसत्ता स्वीकार करने वाला विद्वद्वर्ग 'आस्तिक' नाम से, तथा शरीरात्मवादी लौकायतिकवर्ग 'नास्तिक' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। दोनों ही मतवाद पुरातन हैं।* स्वयं ऋग्वेदसंहिता में 'सद्वाद, असद्वाद' नाम से दोनों का उपबृंहण हुआ है। अस्तिलक्षण 'ब्रह्म' तत्त्वोपासक विद्वद्वर्ग 'ब्राह्मण' कहलाता है, नास्तिलक्षण 'श्रम' ( कर्म्म ) तत्त्वोपासक लौकायतिकवर्ग 'श्रमणक' कहलाया है। ब्रह्मात्मक 'रस' तत्त्वानुगामी ब्राह्मणवर्ग में, श्रमात्मक 'बल' तत्त्वानुगामी श्रमणकवर्ग में सदा से प्रतिस्पर्द्धा चली आ रही है। ब्राह्मणवर्ग 'सरोवर' को दृष्टान्त मानता हुआ आत्मनित्यता का समर्थन कर रहा है, एवं श्रमणक वर्ग 'रथ' को दृष्टान्त बनाता हुआ शरीर को ही आत्मा मान रहा है। दोनों मतवादों में से प्रथम 'श्रमणकवाद' ( नास्तिकवाद ) का ही संक्षेप से दिग्दर्शन कराया जाता है।

आत्मस्वरूप के सम्बन्ध में श्रमणों का यह कहना है कि,—"यातायातसाधनभूत 'रथ' सर्वथा अनित्य, तथा जड़ पदार्थ है। 'धुरा, चक्र, कस्तम्भी, प्रउग, ईषा,' आदि कतिपय परिगणित अवयवों की समष्टि ही रथ है। जब तक यह समष्टि बनी रहती, तभी तक 'रथ' ( अवयवी ) स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है, गतिमान् बना रहता है। जिस दिन इसके धुरा-चक्र-आदि अवयव ग्रन्थिबन्धन से पृथक् हो जाते हैं, उसी क्षण रथ की स्वरूपविच्युति हो जाती है। रथरूप अवयवी चक्रादिरूप अवयवों से पृथक् तत्त्व नहीं है। अपितु जिस प्रकार अनेक वृक्षों की समष्टि 'वन' है, अनेक आप्यकणों का समूह 'सरोवर' है, अनेक क्रियाओं का का कूट 'द्रव्य' है, एवमेव धुर-चक्रादि अनेक अवयवों की समष्टि ही 'रथ' रूप में परिणत हो रही है। जिस दिन अवयवों का ग्रन्थिबन्धन टूट जाता है, उसी दिन उसी काल में अवयवी का भी विनाश हो जाता है। अनेक अवयवों के समन्वय से जो 'रथ' कहलाता था, अवयवों के श्लथ हो जाने पर, अथवा नष्ट हो जाने पर वह 'रथ' नाम का पदार्थ लोकान्तर में नही जाता, अपितु अवयवों का नाश ही उस का विनाश है। यही अवस्था आत्मा की है। 'रस-असृक्-मांस-मेद-अस्थि-मज्जा-शुक्र-ओज-त्वक्-चर्म्म'-आदि अनेक अवयवों की समष्टि ही शरीर है। यही शरीर आत्मा है। यही अवयवी है। इन अवयवों के समन्वय से तात्कालिक अपूर्व क्रियाभाव उत्पन्न हो जाता है। जिस प्रकार यन्त्र के अवयव ( पुर्जे ) पृथक् पृथक् कर देने से यन्त्र की क्रियाशक्ति नष्ट हो जाती है, एवमेव शरीर के अवयवों के पृथक्-करण से क्रिया अवरुद्ध हो जाती है। ऐसी परिस्थिति में केवल क्रियाधर्म्म को देख कर आत्मा को शरीर से पृथक् माना, साथ ही में उस को नित्य मानना सर्वथा भ्रान्ति है। जिस प्रकार अवयवी रूप रथ परलोक में नहीं जाता, एवमेव शरीर के नष्ट हो जाने पर अवयवी रूप आत्मा का परलोकगमन मानना, साथ ही में उसे शरीर से पृथक् नित्य तत्त्व मानना सर्वथा असङ्गत है" इस प्रकार नास्तिक लोग कई एक हेत्वाभासों के आधार पर स्वतन्त्र आत्मसत्ता का विरोध करते हुए 'रथवत्' शरीर को ही आत्मा मान रहे हैं।

---

*इन सदसद्वादादि पुरातन वादों का वैज्ञानिक विवेचन **'गीताभाष्यभूमिका'** २ खण्ड 'ख' विभाग **'ब्रह्मकर्म्मपरीक्षा'** में देखना चाहिए।

आस्तिक मतानुसार आत्मा शरीर से सर्वथा पृथक्, एवं नित्य तत्त्व है। एक सरोवर में पानी भरा हुआ है। चातुर्मास्य (चौमासा) समाप्त होने पर सरोवर का सारा पानी सूख जाता है। क्या सरोवर का पानी नष्ट हो गया? कदापि नहीं। दक्षिणाकाशस्थ जलशोषक

**आस्तिकाभिमत आत्मस्वरूप—** 'अगस्त्यप्राण' के सहयोग से "नाड्यो वायुसंयोगादारोहणम्" (वै० द० ५।२।६) इस कणाद सिद्धान्त के अनुसार सूर्य्य ने नाड़ी रूप अपनी रश्मियों से सारे पानी को खींच कर उसे वाष्परूप (वायुरूप) में परिणत कर विशाल अन्तरिक्ष में वायुधरातल पर प्रतिष्ठित कर लिया है। बस जिस प्रकार सरोवर का पानी सूक्ष्मरूप में परिणत होकर लोकान्तर में चला जाता है, नष्ट नहीं होता, ठीक इसी प्रकार शरीर के नष्ट हो जाने पर यह जीवात्मा भी सूक्ष्मशरीर धारण कर लोकान्तर में चला जाता है। अपि च वाष्परूप में परिणत होकर लोकान्तर में जाने वाले वायुरूप पानी का जैसे हम चर्म्मचक्षुओं से प्रत्यक्ष नहीं कर सकते, साथ ही में वह कि प्रदेश प्रतिष्ठित हुआ, यह भी नहीं देख पाते, एवमेव शरीरसत्ताकाल में क्रियादि धर्मों से जिस आत्मा का हम एक प्रकार से प्रत्यक्ष कर रहे थे, शरीरत्यागानन्तर वही सूक्ष्मावस्थापन्न होता हुआ न शरीर से निकल कर शरीर से निकल कर लोकान्तर में जाता हुआ ही दिखाई देता, एवं न जिस लोक में वह जाकर प्रतिष्ठित होता है, वह लोक एवं स्वयंलोकी आत्मा ही दिखलाई पड़ता। इस प्रकार ऐसे-ऐसे दृष्टान्तों द्वारा आस्तिक विद्वान् 'सरवत्' आत्मा को शरीर से सर्वथा पृथक् एवं नित्य मान रहे हैं।

आस्तिक विद्वान् केवल नित्य आत्मतत्त्व की ही सत्ता स्वीकार नहीं करते, अपितु अनित्यशरीर भी इनकी दृष्टि में एक तत्त्व है। इन परमवैज्ञानिकों का कहना है कि, संसार के प्रत्येक, पदार्थ में हम प्रतिक्षण परिवर्त्तन देख रहे हैं। इस क्षणिक परिवर्त्तन के साथ-साथ एक

**आस्तिकों का तत्त्ववाद—** अपरिवर्त्तनीय अक्षण नित्यभाव का भी साक्षात्कार कर रहे हैं। उदाहरण के लिए उत्पन्न शिशु को ही लीजिए। उत्पत्तिकाल से आरम्भ कर मृत्युकाल पर्य्यन्त इस शिशु की 'शिशु-पौगण्ड-बाल-किशोर-तरुण-युवा-प्रौढ़-स्थविर-वृद्ध-दशमी'—ये १० अवस्थाएं होती हैं। इन दशों में से प्रत्येक अवस्था की अवान्तर अनेक अवस्थाएं हो जाती हैं। इन अवस्थाओं के परिवर्त्तन के साथ-साथ 'रसासृङ्मांसमेदादि' शारीरधातु भी बदलते रहते हैं। आगे जाकर इस परिवर्त्तन का विश्राम क्षणिक भाव पर माना गया है। प्रतिक्षण परिवर्त्तन हो रहा है। क्षण भी एक काल है, स्थिरभाव है। वस्तुतः उक्त परिवर्त्तन की इस क्षण भाव के साथ भी तुलना नहीं की जा सकती। वह परिवर्त्तन तो "रामरावणयोर्युद्धं रामरावणयोरिव" के अनुसार अपने जैसा आप ही है। यह सब कुछ होने पर भी व्यवहार-सौकर्य के लिए उक्त परिवर्त्तन को "क्षणिक" शब्द से व्यवहृत कर दिया गया है। इसी क्षणिक परिवर्त्तन के कारण प्रतिक्षण वस्तु नए-नए रूप धारण करती रहती है। वस्तु का जैसा स्वरूप पूर्वक्षण में रहता है, उत्तरक्षण में उस स्वरूप का सर्वथा अभाव है। यदि यह परिवर्त्तन क्षणिक न होता, तो एक प्रादेश का शिशु प्राप्तवयस्क होने पर कभी साढ़े तीन हाथ का न बनता, साथ ही में इस के शरीर में कभी विविध अवस्थाओं का उदय न होता। इन्हीं सब कारणों से हम शरीर को प्रतिक्षण परिवर्त्तनशील मानने के लिए तैय्यार हैं।

इस परिवर्त्तन के साथ-साथ ही एक अपरिवर्त्तनीय स्थिरभाव का भी साक्षात्कार हो रहा है। इसी स्थिरभाव के लिए 'स एवायं' ( यह वही है ) यह प्रत्यभिज्ञा होती है। देवदत्त जन्म काल में भी है, मृत्युकाल में भी है, मरे बाद भी है। तभी तो तीनों कालों के साथ सामान्यरूप से-देवदत्त उत्पन्न हुआ है, देवदत्त मरने वाला है, देवदत्त मर गया, इस प्रकार देवदत्त का सम्बन्ध पाया जाता है। शरीर बदलता है, आत्मोपलक्षित देवदत्त नहीं बदलता। प्रतिक्षण बदलते हुए भी शरीर के 'यह वही देवदत्त है, जिसे हमने बचपन में जयपुर में देखा था' इस प्रकार 'वही' भाव नहीं बदलता। इस प्रकार परस्पर में अत्यन्तविरुद्ध दो भावों का एक ही पदार्थ में समन्वय हो रहा है। परिवर्त्तनशील क्षणिक पदार्थ 'शरीर' है, अपरिवर्त्तनीय अक्षण नित्यतत्त्व 'आत्मा' है। दोनों का समन्वितरूप ही 'अध्यात्म-अधिदैवत-अधिभूत-संस्था है।

अपि च—क्रिया प्रतिक्षण परिवर्त्तनशीला है। परिवर्त्तनशीला इस क्रिया की स्थिति ( स्वरूप-सत्ता ) तब तक सर्वथा अनुपपन्न है, जब तक कि इस का कोई अपरिवर्त्तनीय स्थिर आधार न मान लिया जाय। उधर क्षणमात्र ठहरनेवाली स्वयं क्रिया-क्रिया का आधार बन नहीं सकती। इस युक्तिवाद के आधार पर भी क्षणिक क्रिया के साथ नित्य तत्त्व का समन्वय मानना पड़ता है। उसी नित्य तत्त्व को आधार बना कर क्रियात्मक बलतत्त्व अपनी चिति ( समूह ) के कारण 'नाम-रूप-कर्म्म' भेद से तीन स्वरूपों में परिणत होकर 'सम्भूतिभाव' को प्राप्त होता हुआ 'वस्तु' नाम से व्यवहृत होता है। जब तक क्रियात्मक बल पर उस निष्क्रिय आत्मरूप रस-तत्त्व का अनुग्रह रहता है, तभी तक चितिभावापन्न नामरूपकर्म्मात्मक उस बल की 'संभूति' है। रसानुग्रह-परित्याग ही उस का विनाश है। संभूति और विनाश, दोनों का एक ही स्थान पर समन्वय हो रहा है। इसी समन्वय-विज्ञान को लक्ष्य में रख कर उपनिषच्छ्रुति कहती है—

**सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयं सह।***

**विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा सम्भूत्याऽऽमृतमश्नुते॥**—ई० उपनिषत् १-४।

शरीर अनेक बलों की समष्टि होने से 'काय' (निकाय-समूह) नाम से प्रसिद्ध है। इन-अनन्त बल का शासक प्रभु एक रस-तत्त्व ( आत्मा ) है। 'वाक्-प्राण-चक्षुः-श्रोत्र-मनो-बुद्धि-हस्त-पाद-उपस्थ' आदि सारे अवयव 'गुणानां च परार्थत्वादसम्बन्धः समत्वात्' इस न्याय के अनुसार परस्पर में सर्वथा पृथक हैं। "तेषामिष्टानि विहितानि धामशः" (ऋक सं० १।१६४।१५) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार सब के धाम (स्थान) एवं इष्ट (विषय) नियत हैं। इन भिन्नों में एक अभिन्न तत्त्व ( आत्मा ) सामान्य-रूप से व्याप्त हो रहा है। आंख देखती है, कान सुनते हैं, जिह्वा स्वाद लेती है, नाक सूंघता है, पैर

---

*इस विषय का विशद विवेचन 'ईशोपनिषद् हिन्दी-विज्ञान-भाष्य' के उक्त मन्त्रभाष्य में देखना चाहिए।

चलते हैं, हाथ काम करते हैं, मन मनन करता है, बुद्धि विचार करती है। व्यवहार होता है-मैं देखता हूं, मैं-सुनता हूं, मैं स्वाद ले रहा हूं, मैं सूंघता हूं, मैं चलता हूं, मैं काम कर रहा हूं, मैं-मनन करता हूं, इत्यादि। इस प्रकार सर्वथा विभिन्न चक्षु: प्राणादि के साथ यह "मैं" ( आत्मा ) युक्त हो रहा है। इसी आधार पर इस "मैं" ( अहम् ) तत्त्व को, किंवा आत्मतत्त्व को शरीरावयवों से पृथक् मानना आवश्यक, एवं वास्तविक हो जाता है। प्रकारान्तर से यों समझिए कि, नास्तिकवर्ग 'प्रजातन्त्ररूपा संघशक्ति' को प्रधान मानता है, एवं आस्तिकवर्ग 'राजतन्त्ररूपा प्राजापत्यशक्ति' को प्रधानता देते हुए संघशक्ति का स्वागत करता है। जिस दृष्टि से इन दोनों दलों ने आत्मा के स्वरूप का विचार किया है, वही दृष्टि 'दर्शन' नाम से प्रसिद्ध है। नास्तिकदर्शन, एवं आस्तिकदर्शन, दोनों ही आचार्यभेद से निम्नलिखित रूप से ६-६-भागों में विभक्त माने गए हैं।

| नास्तिकदर्शन और उसके प्रवर्त्तक | | आस्तिकदर्शन और उसके प्रवर्त्तक | |
|---|---|---|---|
| १—चार्वाकदर्शन | बृहस्पति | १—न्यायदर्शन | गोतम |
| २—माध्यमिकदर्शन | गौतमबुद्ध और उसके शिष्य | २—वैशेषिकदर्शन | कणाद |
| ३—योगाचारदर्शन | गौतमबुद्ध और उसके शिष्य | ३—सांख्यदर्शन | कपिल |
| ४—सौत्रान्तिकदर्शन | गौतमबुद्ध और उसके शिष्य | ४—कर्म्ममीमांसादर्शन | जैमिनि |
| ५—वैभाषिकदर्शन | गौतमबुद्ध और उसके शिष्य | ५—ब्रह्ममीमांसादर्शन | व्यास |
| ६—आर्हतदर्शन | श्रमणकाचार्य | ७—योगदर्शन | पतञ्जलि |

वस्तुतस्तु वैज्ञानिक दृष्टि से आत्मदर्शन नास्तिक, आस्तिक, भेद से कुल ६ भागों में ही विभक्त समझने चाहिएँ। तीन नास्तिकदर्शन हैं, एवं तीन ही आस्तिकदर्शन हैं। नास्तितत्त्व की मूलप्रतिष्ठा 'असद्बल' है, अस्तितत्त्व की मूलभित्ति 'सद्रस' है। रस 'अमृत' है, बल 'मृत्यु' है। अमृत-मृत्यु की समष्टि ही आत्मप्रपञ्च है। इसे अस्तिरूप से भी देखा जा सकता है, एवं नास्तिकरूप से भी देखा जा सकता है। 'मनः-प्राण-वाक्' ये तीन अमृतकलाएँ हैं, तीनों की समष्टि ही 'अस्ति', किंवा 'सत्ता' है। 'नाम-रूप-कर्म्म-, ये तीन मृत्युकलाएँ हैं। इन तीनों की समष्टि ही 'नास्ति' है। सुतराँ आत्मदृष्टि, किंवा आत्म-दर्शन का संभूय ६ भागों में ही पर्यवसानसिद्ध हो जाता है।

अपि च ईश्वर प्रजापति पूर्णेन्द्र होने से वर्त्तुलाकार (गोलाकार) है। अतएव इसे 'सर्वतः पाणि-पाद, सर्वतोऽक्षिशिरोमुख' कहा जाता है। गोलाकार वस्तु को ६ भागों में विभक्त करके ही सर्वात्मना देखा जा सकता है। इन दृष्टियों में तीन दृष्टियों का बलात्मक नास्तिभाग के साथ सम्बन्ध है, एवं तीन

ही दृष्टियों का रसात्मक अस्तिभाग के साथ सम्बन्ध है। इस दृष्टि से भी दर्शन कुल ६ ही होते हैं। अस्तु. कुछ भी हो, इस अप्राकृतिक दर्शन-प्रसङ्ग का उपबृंहण करना अप्राकृतिक है। उक्त दर्शन चर्चा से प्रकृत में हमें केवल यही कहना है कि, आत्मा के सम्ब्रन्ध में भारतवर्ष में सदा से दो मतवाद चले आ रहे हैं।

जो महानुभाव नास्तिकवाद के अनुयायी हैं, जिन्होंने शरीर को ही आत्मा समझ रक्खा है, जो– "भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः" के उपासक हैं, उनके लिए कुछ भी वक्तव्य नहीं है। श्रद्धेय उदयनाचार्य्य के निम्नलिखित शब्दों में ऐसे दयनीय महानुभावों की कल्याण-कामना करते हुए, एवं आस्तिकवर्ग की ओर से जगदीश्वर से यामीयातना के निरोध की प्रार्थना करते हुए स्वान्तः सुखार्थ आत्म-प्रकरण आरम्भ किया जाता है। आस्तिकों के महाप्रतिनिधि सर्वश्री उदयनाचार्य अपने सुप्रसिद्ध 'न्याय-कुसुमाञ्जलि' ग्रन्थ का उपसंहार करते हुए लिखते हैं—

इत्येवं श्रुति-नीतिसंप्लवजलैर्भूयोभिराक्षालिते।
येषां नास्पदमादधासि हृदये ते शैलसाराशयाः॥
किन्तु प्रस्तुतविप्रतीपविधयोऽप्युच्चैर्भवच्चिन्तकाः।
काले कारुणिक! त्वयैव कृपया ते भावनीया नराः॥१॥

## अस्माकं तु—

अस्माकन्तु निसर्गसुन्दर! चिराच्चेतो निमग्नं त्वयी–
त्यद्धाऽऽनन्दनिधे! तथापि तरलं नाद्यापि सन्तृप्यते॥
तन्नाथ! त्वरितं विधेहि करुणां येन त्वदेकाग्रतां-
याते चेतसि नाप्नुवाम शतशो याम्याः पुनर्यातनाः॥२॥

—न्या० कु० ५ स्तबक १८-१९ श्लोक।

ईश्वरसत्ता पर विश्वास करने वाले, शरीर से पृथक् नित्य आत्मतत्त्व को स्वीकार करने वाले, वेदशास्त्र-सिद्ध आत्मा की आगति-गति पर श्रद्धा करने वाले ब्रह्मवादी ब्राह्मणों के मतानुसार श्राद्धकर्म्म अवश्यमेव श्रद्धा की वस्तु है। 'ऋज्राश्व' ऋषि के दौहित्र, 'जेन्दावस्था' के रचयिता, पारसीधर्म्म के प्रवर्त्तक 'श्रीजरथुस्त्र' भी आत्मसत्ता स्वीकार नहीं करते थे। आसुरधर्म्म को प्रधान मानते हुए वे आरम्भ में शरीर को ही आत्मा समझते थे। संयोगवश भूमण्डल की परिक्रमा करते हुए एक बार भगवान् 'बाद-

रायण (व्यास)' उधर जा निकले। ❀जेन्दावस्ता में यह उल्लेख मिलता है कि "व्यास के आगमन से पहले ही वहाँ आकाशवाणी हुई कि, हे जरथुस्त्र ? हिन्दुस्तान से एक महाबुद्धिमान् व्यास नाम का ब्राह्मण तुम से शास्त्रार्थ करने आ रहा है।" फलतः व्यास भगवान् वहाँ (आर्यायण, वर्त्तमान में ईरान) पहुंचते हैं, एवं अपने योगबल के द्वारा जरथुस्त्र को शरीर से अतिरिक्त आत्मतत्त्व का साक्षात्कार करवाते हैं। तभी से जरथुस्त्र ने अपने धर्मग्रन्थ में यह आदेश दिया है कि "वास्तव में आत्मा शरीर से पृथक पदार्थ है, एवं शरीर त्यागानन्तर वह स्वकर्मानुसार शुभाशुभ लोकों में गमन करता है। उसके निमित्त उसके पुत्रादि को अन्नदानादि करना चाहिए।" इस प्रकार वैदिक काल में भी कुछ एक महानुभाव आत्मसत्ता स्वीकार करने लगे थे। विगत शताब्दी में कई एक पाश्चात्य विद्वानों ने भी मुक्तकण्ठ से आत्मा का अमरत्त्व स्वीकार किया है। उनमें से स्वनामधन्य 'सुकरात, पाइथागोरस, प्लेटो, प्रसिद्ध जर्म्मन् विद्वान् 'शेगल' निरन्तर 'अनहलक' (अहं ब्रह्मास्मि) का उद्घोष करने वाले दिव्यप्रेमी 'मन्सूर' आदि कतिपय महानुभावों के नाम उल्लेखनीय हैं। आज तो 'मेस्मरेजम' द्वारा मृतात्मा का आह्वान तक सफल सिद्ध हो चुका है। आगत आत्मा जिज्ञासु के प्रश्नों का यथावत् समाधान करता है। स्वनामधन्य 'डी०-बी० ऋषि' की कृपा से हरिद्वार में हमें भी एक बार कुछ एक मृतात्माओं के संसर्ग का अवसर मिला है। यद्यपि साधारण मनुष्य इस रहस्य को उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं, साथ ही में—'अशक्तास्तत्पदं गन्तुं ततो निन्दां प्रकुर्वते' के अनुसार प्रत्यक्षदृष्ट घटनाओं के सम्बन्ध में भी वे गजनिमीलिका किया करते हैं, परन्तु विचारशील मनुष्य शीघ्र ही आत्मसत्ता पर विश्वास करने लगते हैं। छान्दोग्य उपनिषत् में बड़ी युक्ति के साथ आत्मसत्ता सिद्ध की गई है। प्रसंगोपात्त उस आख्यान को उद्धृत कर देना भी अनुचित न होगा।

**स्वयम्भूप्रजापति का आत्मोपदेश—**

भारतीय वैदिक सभ्यता के आदि प्रवर्त्तक भगवान् स्वयम्भू प्रजापति थे। जिसे आज 'एशिया मांइनर'♀ कहा जाता है, वहीं पर प्रजापति निवास करते। देवत्रिलोकी में रहने वाले देवता (मनुष्य-देवता), एवं अफ्रीकादि असुरत्रिलोकी में रहने वाले असुर, दोनों ही इन को पितृतुल्य समझ कर इनका आदर करते थे, एवं इनका अनुशासन मानते थे। देवता, और असुर, दोनों ही परम्पराया यह सुनते आ रहे थे कि "जो आत्मा के वास्तविक स्वरूप को पहचान जाता है, वह सम्पूर्ण लोकों में यथेच्छ भ्रमण करता है, एवं उस (आत्मज्ञानी) की कोई कामना व्यर्थ नहीं जाती"। इसी प्रलोभन से देवता, और असुर, दोनों को ही 'अजर-अमर-अभय-क्षुत्पिपासा रहित आत्मा के वास्तविक स्वरूप जानने

---

❀ "वैव हिन्द वाजगश्ते।" "अकनू बिरहमने व्यास नाम, अज़ हिन्द आमद, वसदान के आक़िल चुना नेस्त।" (जरथुस्त की ६५ वीं आयत।) "चं व्यास हिन्दी बलख आमद। गस्तस्य जरतुस्तरा बखवांद" (१६ वीं आयत)।

♀ इस विषय का विशद ऐतिहासिक विवेचन **'शतपथविज्ञानभाष्यान्तर्गत भुवनकोशविज्ञान'** में देखना चाहिए।

की जिज्ञासा हुई । आत्मस्वरूप–सम्बन्धिनी जिज्ञासा शान्त करने के लिए देवताओं की ओर से 'इन्द्र', एवं असुरों की ओर से 'कायाधव विरोचन' दोनों* समित्-पाणी बन कर स्वयम्भूप्रजापति की सेवा में पहुंचे । अभी दोनों ही आत्मोपदेश श्रवण के अयोग्य थे । फलतः प्रजापति ने दोनों को आज्ञा दी कि, तुम ( आत्मविशुद्धचर्थ ) पहिले ३२ वर्ष तक ब्रह्मचर्यव्रत पालन करो ! आज्ञानुसार योग्यता-संपादन करने के लिए दोनों ने ही ३२ वर्ष पर्य्यन्त ब्रह्मचर्यव्रत का सम्यग्रूप से अनुष्ठान किया । ३२ वर्ष समाप्त हो जाने पर पुनः समित्पाणी बन कर दोनों प्रजापति के सम्मुख उपस्थित हुए । "बोलो क्या चाहते हो ?" प्रजापति के यह पूछने पर उत्तर में दोनों ने ही बड़े विनीतभाव से 'सत्यकाम-सत्यसंकल्प-जरामरणक्षुत्-पिपासा-शोक-मोह-आदि पाप्माओं से रहित आत्मस्वरूप की जिज्ञासा प्रकट की । आत्मा का साक्षात्कार करवाते हुए प्रजापति कहने लगे कि "हे इन्द्र, विरोचन ! तुम अपनी दोनों आंखों में जो एक ( प्रतिबिम्बित ) पुरुष देखते हो, वही आत्मा है" । हमारे सामने जब कोई मनुष्य खड़ा होता है, तो हमारी दोनों आँखों में उस का चित्र चित्रित हो जाता है । इसी की ओर प्रजापति का लक्ष्य था । जब प्रजापति ने अक्षिपुरुष ( प्रतिबिम्बित पुरुष ) को आत्मा बतलाया, तो कुछ काल के अनन्तर दोनों प्रश्न करने लगे कि "भगवान् । पानी में और काँच में जो हम अपना प्रतिबिम्बित रूप देखते हैं, वह क्या है ?" उत्तर में प्रजापति ने कहा कि "अरे ! यह भी वही है, जो कि चक्षु में पुरुष बतलाया गया है ।" आगे जाकर प्रजापति ने कहा कि "अच्छा ठहरो हम तुमको आत्मज्ञान का और भी सरल उपाय बतलाते हैं । पानी से भरे हुए एक उदशराव ( मृत्पात्र ) में अपने आपको देखो । यदि करने से आत्मा का स्वरूप तुम्हारी समझ में आ जाय, तो अच्छा है, यदि नहीं तो फिर पूछना" । आज्ञानुसार दोनों ने ऐसा ही किया । प्रजापति ने पूछा—'क्या देखा' उत्तर मिला—'भगवन् ! हमने पानी में अपने शरीर को ज्यों का त्यों प्रतिबिम्बित देखा' । प्रजापति ने कहा कि "अब तुम सुन्दर सुपरिष्कृत वस्त्राभूषणों से सुसज्जित हो कर उदशराव की ओर देखो" । आज्ञानुसार दोनों ने ऐसा ही किया । प्रजापति के 'क्या देखा ? यह प्रश्न करने पर उत्तर मिला कि 'भगवन् ! वेशभूषा से सुपरिष्कृत अपने आप को उस पानी में हमने ज्यों का त्यों प्रतिबिम्बित देखा" । प्रजापति ने कहा "बस अब तुम आत्मा के वास्तविक स्वरूप को पहचान गए । जिसे तुमने पानी में देखा है, वही आत्मा है" । दोनों की जिज्ञासा शान्त हुई । दोनों अभिवादन कर वापस लौट आए । उन के लौट जाने पर प्रजापति ने विचार किया कि "दोनों ही आत्मा के वास्तविक स्वरूप को बिना पहिचाने ही चले गए । दोनों में से जो इस शरीररूप आत्मोपनिषत् पर विश्वास कर लेगा, निःसन्देह वह पराभव को प्राप्त होगा । अर्थात् हमारे कथनमात्र पर विश्वास कर जो शरीर को ही आत्मा समझ बैठेगा, उस का पतन अवश्यंभावी है ।"

---

* प्राचीन समय में जिज्ञासु प्रादेश परिमित समिधा साथ में लेकर गुरू के सम्मुख खड़ा हो जाता था । इससे वह यही सूचित करता था कि, मैं आप का शिष्य बनना चाहता हूं । यदि गुरू उसे योग्य समझते थे, तो उसके हाथ से समिधा ले लेते थे, अन्यथा योग्यतासम्पादनानुकूल उपाय बतला देते थे । प्रादेशमित समिधा क्यों हाथ में ली जाती है ? इस विषय का वैज्ञानिक रहस्य **'उपनिषद्विज्ञानभाष्य-भूमिका"** प्रथम खण्ड में देखना चाहिए ।

इधर प्रजापति उक्त विचार कर रहे थे, प्रजापतिकृत शरीरलक्षण आत्मोपदेश का मनन करते हुए असुरप्रतिनिधि विरोचन असुरमण्डली में पहुंचे। विरोचन के हृदय में आज पूर्ण शान्ति थी। मानों उसे आज वास्तव में आत्मज्ञान हो गया हो। इस प्रकार अपने आपको आत्मज्ञान के सम्बन्ध में कृतकृत्य मानता हुआ विरोचन असुरमण्डली को सम्बोधित कर कहने लगा कि—"हे भाइयों! इस भौतिक शरीर का ही नाम आत्मा है, इसी को समुन्नत करो, इसी की अहर्निश आराधना करो। इसी की उपासना से परमानन्द मिल जाता है।' विरोचन का अभिप्राय यही था कि, जैसे बने वैसे शरीर को सुखी रक्खो। खाओ! पीओ!! मौज उड़ाओ!!! "यदि अमुक वस्तु खा लेंगे तो शरीर अवश्य तुष्ट होगा, परन्तु आत्मा मलिन हो जायगा। परलोक बिगड़ जायगा" आज से ऐसे उपदेशों को केवल कल्पना समझो। विश्वास करो कि, शरीर से अतिरिक्त कोई नित्य आत्मतत्त्व नहीं है। अपितु शरीर ही आत्मा है।

"दान का फल यहाँ नहीं मिलता, अपितु परलोक गत आत्मा दानातिशय का उपभोक्ता बनता है। श्रद्धापूर्वक **'गुरु–देवता–पितरों'** की उपासना से परलोक सुधरता है। ज्योतिष्टोम यज्ञ से आत्मा त्रिणाचिकेत स्वर्ग में प्रतिष्ठित होता है। यद्यपि उक्त 'दान–श्राद्ध–यज्ञादि' कर्म्मों का प्रत्यक्ष में कोई फल नहीं दीखता, परन्तु परलोक में सब का फल मिलता है" शरीरातिरिक्त आत्मवादियों का यह दृढ़ विश्वास है। परन्तु जो शरीर को ही आत्मा मानते हैं, उनकी दृष्टि में 'यज्ञ-तप-दान श्राद्ध' आदि सब निरर्थक हैं। वे लोग इन सब को केवल स्वार्थियों की स्वार्थ-लीला समझते हैं। "विरोचन के आदेश से शरीर को ही आत्मा समझने वाले असुरों ने उक्त सब शास्त्रीय कर्म्मों पर अश्रद्धा की" अतएव तभी से यज्ञादि पर अश्रद्धा रखने वाली सम्प्रदाय 'आसुर सम्प्रदाय' नाम से प्रसिद्ध हुई। इसी आधार पर आज भी जो दान नहीं करते, गुरु-देवता की उपासना नहीं करते, श्राद्ध पर विश्वास नहीं करते, यज्ञादि नहीं करते, ऐसे अददान, अश्रद्धदान अयज-मानों के लिए विद्वान् कहा करते हैं कि "अरे यह तो आसुरभाव से युक्त है, असुर सम्प्रदाय का अनुयायी है।" असुरों ने ही तो शरीर को आत्मा समझ कर दानादि को अनुपयुक्त समझा है। शरीररूप आत्मोपनिषत् "आसुरीउपनिषत्" है।

विरोचन ने जब असुरों से कहा कि शरीर ही आत्मा है, तो तब से उन्होंने शव को न जलाने की प्रथा को और भी दृढ़ कर दिया। आत्मा के निकल जाने पर भी उनका विश्वास है कि, अभी आत्मा ज्यों विद्यमान है, केवल मूर्च्छामात्र है। अतएव वे लोग अन्न-वस्त्र आभूषणादि उपकरणों के साथ मुर्दो को सुरक्षित स्थान में रख देते हैं, जलाते नहीं। आगे जाकर श्रुति कहती है कि—'इन असुरों का ऐसा विश्वास है कि, ऐसा करने से इसे परलोक में सुख मिलेगा।' सुप्रसिद्ध 'आर्मिनिया' स्थान में एक बार महा-देवासुरसंग्राम हुआ था। वहाँ पर युद्ध में जो असुर मरते थे, उन्हें वस्त्राभूषणों से सुसज्जित कर वहीं नियत सुरक्षित स्थानों में रख देते थे। श्मशानभूमि के लिए आसुरीभाषा में 'अर्मक' शब्द नियत है, एवं जहाँ शव रक्खा जाता है वह स्थान (कबरिस्तान) "वैल" नाम से प्रसिद्ध है। जो प्रतिष्ठित असुर होते थे, उन के लिए बड़े-बड़े प्रासाद बनाए जाते थे। उनमें चिरकाल तक के लिए पर्य्याप्त भोग्य

सामग्री रक्खी जाती थी। वही महाशवस्थान ऋग्वेद में "महावैल" ❀ नाम से प्रसिद्ध है, एवं अवर-कोटि के असुरों का शवस्थान "वैल" नाम से प्रसिद्ध है। वैल, एवं महावैल रूपा श्मशान भूमि ही 'अर्मक' नाम से प्रसिद्ध है। इसी 'अर्मक' के सम्बन्ध से यह स्थान 'आर्मिनिया' नाम से प्रसिद्ध हुआ है। पुरात्त्ववेत्ताओं ने आज ऐसे कई स्थानों का अन्वेषण कर यह सिद्ध कर दिया है कि, वास्तव में पुरायुग में शव रखने के लिए बड़े-बड़े स्थान बनाए जाते थे, एवं वहाँ खाद्य-वस्त्रादि उपकरण सामग्री प्रचुर मात्रा में रक्खी जाती थी। उस युग की रक्खी हुई जीर्ण शीर्ण वस्तुएँ आज भी उपलब्ध हो रही हैं।

आत्मसत्ता का वास्तविक स्वरूप न समझने वाले असुर-सम्प्रदायानुयायी मनुष्य आज भी मुर्दों को पुष्पमालादि से अलंकृत कर गाड़ते मात्र हैं। बड़े दुःख के साथ लिखना पड़ता है कि 'भस्मान्तं शरीरम्' ( ईशोपनिषत् ) सिद्धान्त को मानने वाले आत्मनित्यवादी आस्तिक भी आसुरभावापन्न यवनों के संसर्ग से शव को वस्त्रालङ्कारादि से सुसज्जित कर बाजे गाजे के साथ उसे श्मशानभूमि में ले जाते हैं। उन्हें यह नहीं भुला देना चाहिए, कि—"प्रेतस्य शरीरं भिक्षया वसनेनालङ्कारेणेति, संस्कुर्वन्ति, एतेन ह्यमुं-लोकं जेष्यन्तो मन्यन्ते" इस श्रौतकथन के अनुसार यह आसुरसम्प्रदाय है। इससे कोई फल नहीं है।

यह तो हुई असुरों की कथा। अब इन्द्र की दशा पर दृष्टि डालिए। प्रजापति के पास से लौट कर इन्द्र देवताओं के पास न गए। अपितु मार्ग में ही एक स्थान पर ठहर गए, एवं प्रजापति के बत-लाए हुए आत्मस्वरूप पर विचार करने लगे। उन्होंने अपनी बुद्धि से विचार किया कि, प्रजापति ने शरीर को आत्मा बतलाया है। परन्तु यह बात समझ में नहीं आती। यदि हम सुन्दर वस्त्र पहन कर पानी में देखते हैं, तो उसमें वैसी ही परछाई पड़ती है। यदि आँख बन्द कर देखते हैं, तो प्रतिबिम्ब की भी आँखें मिच जाती हैं। यदि कटे हुए हाथ से देखते हैं, तो प्रतिबिम्ब भी काटे हाथ वाला हो जाता है। इन सब परिस्थितियों से तो यही सिद्ध होता है कि, यदि हमारा हाथ कट गया, तो उतना आत्मा कट गया, आँखे फूट गईं, तो आत्मा अन्धा बन गया। ये बातें आत्मा के सम्बन्ध में समझ में नहीं आती। प्रजापति ने तो आत्मा को 'अमृत-अभय-नित्य-अविनाशी' बतलाया था। परन्तु मैं तो उक्त लक्षणों से इसे सर्वथा भयरूप देख रहा हूं, मरणधर्म्मा पा रहा हूं। सम्भवतः प्रजापति का अभिप्राय कुछ ओर ही होगा। हमने ने आत्मस्वरूप समझने में अवश्य भूल की है। इन्द्र वापस लौटे। समित्पाणी बन कर पुनः प्रजापति के सामने विनीत भाव से खड़े हुए। प्रजापति ने पूछा कि—"मघवन्! तुम तो विरोचन के साथ-साथ ही कृतकृत्य होकर लौट गये थे। हम ने तो समझा था कि, तुम्हारा समाधान हो गया। फिर वापस लौटने का क्या कारण?" इन्द्र के हृदय में आत्माके सम्बन्ध में जो सन्देह हुआ था, उसका विश्लेषण करते हुए इन्द्र ने कहा कि, भगवन् आपने (प्रतिबिम्बरूप) जिस आत्मा का स्वरूप बतलाया है, वह तो नाशवान् है, सभय है। इधर आत्मा का लक्षण बतलाते हुए आपने कहा था कि, आत्मा नित्य है, अपहतपाप्मा है। उत्तर में प्रजापति ने कहा कि, मघवन्! हमने आत्मस्वरूप के सम्बन्ध में जो कुछ

---

❀ **अवासां मघवञ्जहि शर्धो यातुमतीनाम्।**
**वैलस्थानके अर्मके महावैलस्थे अर्मके॥**—ऋक् सं० १ मं० ।१३३ सू० १३ मन्त्र।

हो रहा है। प्रत्येक पदार्थ पर दृष्टि डालिए, वह आपको ठहरता हुआ चलता दिखाई देगा। बनना स्थितिमूलक है, बिगड़ना गतिमूलक है। प्रत्येक पदार्थ बनता हुआ बिगड़ रहा है। समुद्रतरङ्गों की भाँति प्रत्येक पदार्थ उच्चावचभावों से नित्य आक्रान्त है। यही अव्यक्तात्मा के साक्षात् दर्शन हैं। आविर्भावकाल स्थितिकाल है, तिरोभावकाल गतिकाल है। आविर्भावकाल में वह अव्यक्त व्यक्त है, तिरोभावकाल में वही व्यक्त अव्यक्त है। आविर्भाव वस्तु का व्यक्तभाव है, व्यक्तता ही व्यक्तिभाव है, व्यक्तिभाव ही तत्तत् पदार्थों की अभिव्यक्ति (प्राकट्य) है। एक एक स्वतन्त्र अभिव्यक्ति है। इस प्रकार अभिव्यक्तिलक्षण इस व्यक्तिभाव की प्रतिष्ठारूप यही एकमात्र अव्यक्तात्मा बन रहा है। अमृतात्मा की भाँति इस अव्यक्तात्मा का भी कर्म्मभोग से कोई सम्बन्ध नहीं है। शरीर में रहता हुआ भी, शरीरपरिच्छिन्न होता हुआ भी असङ्ग प्राणमय होने से यह आकाशात्मा कर्म्मलेप से सर्वथा असङ्ग है। यहां भूतज्योति का अभाव है, केवल ज्ञानज्योति ( अमृतात्मज्योति ) ही इसकी आधारभूमि है। यह असङ्ग अव्यक्त तत्त्व ही विश्व की बहिरङ्ग प्रकृति है। इस खण्ड तत्त्व के साथ भी सर्वव्यापक, आत्मयोनिस्वरूप उस अखण्ड षोडशी आत्मा का सम्बन्ध होता है। अतएव क्षररूप, अतएव प्रकृतिरूप होते हुए भी इसे **'अव्यक्तात्मा'** इस प्रकार आत्मशब्द से व्यवहृत किया जाता है। खण्डात्माओं में यह पहला **'प्राकृतात्मा'** है। इसका प्रधान कर्म्म है–सर्वथा विभिन्न संस्था वाले शरीर को एकसूत्र में बद्ध रखना, शारीर धातुओं का अव्यक्तरूप से निर्म्माण करना एवं उनका नियतरूप से यथास्थान सन्निवेश करना, नवीन नवीन भूतों को उत्पन्न करते रहना, पूर्व पूर्व भूतों का विलयन करते रहना। प्रसङ्गोपात्त यह और जान लीजिए कि, जिस प्रकार अध्यात्मसंस्था में यह **'अव्यक्तात्मा शान्तात्मा'** आदि नामों से प्रसिद्ध है। एवमेव आधिभौतिक संस्था में यही **"गुहा'** नाम से प्रसिद्ध है। एक ही तत्त्व अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूत भेद से त्रिसंस्था बनता हुआ '**१ स्वयम्भू २ अव्यक्त-३ गुहा**-इन तीन नामों से प्रसिद्ध हो रहा है। अव्यक्तसंस्था में **भूत-प्राण**-भेद से दो तत्त्व नित्य प्रतिष्ठित रहते हैं। बलभाग का विकास भूत है, रसभाग का विकास प्राण है। प्राणापेक्षया वह स्वयम्भू कहलाया है, भूतापेक्षया वही आकाश कहलाया है। इसी आकाश को **'वाग्ब्रह्म'** कहते हैं। इसी **"सत्यावाक्"** दूसरे शब्दों में अनादिनिधना नित्या वेदवाक् के ( स्वयम्भू के ) उदर में सम्पूर्ण विश्व समा रहा है, जैसा कि-**'अथो वागेवेदं सर्वम्'** **"वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता"** इत्यादि श्रौत वचनों से स्पष्ट है। षोडशी पुरुष विश्वात्मा है। इसी विश्वात्मा से सर्वप्रथम आकाशात्म अव्यक्त स्वयम्भू का प्रादुर्भाव हुआ है। इसी अभिप्राय से **"तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः"** ( तै० उप० ) यह कहा गया है।

**प्रकरणोपसंहार**

आत्मोत्क्रान्ति के अनन्तर यह अव्यक्तात्मा सर्वव्यापक प्राणमूर्त्ति आकाशात्मा में यहां का यहीं विलीन हो जाता है। असङ्गत होने से कर्म्मबन्धन से सर्वथा पृथक् रहता हुआ परोरजाप्राणमूर्त्ति यह अव्यक्तात्मा लोकान्तर में गमन नहीं करता - घट के फूटते ही घटाकाश जैसे लोकान्तर में गमन न कर वहीं परमाकाश में लीन हो जाता है, एवमेव शरीरनिधन के अव्यवहितोत्तरकाल में ही यह स्वप्रभव व्यापक परमाकाश में लीन हो जाता है। लोकान्तर में गमन करने वाले कर्म्मात्मा के साथ बिन्दु बिन्दु पर नवीन–नवीन अव्यक्त ( आकाश ) का सम्बन्ध होता रहता है। इसी अव्यक्त विलयन को लक्ष्य में रख कर **"न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति,**

**इहैव समवलीयन्ते"** यह कहा गया है। श्राद्धकर्म्मादि का इसके साथ कोई सम्बन्ध नहीं है। आप अपने कर्म्म से न इस का उपकार कर सकते, न अपकार। त्रिकल अव्यक्तात्मा का यही *संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन है। अब क्रमप्राप्त **यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत्** की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

**तदित्थं—वेद—सूत्र—नियतिर्भेदेन त्रिकलोऽयं स्वयम्भूरव्यक्तात्मा व्याख्यातो द्रष्टव्यः**

**समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत–'आत्मविज्ञानोपनिषदि' प्रथमायां प्रथम खण्डात्मिकायां**

## 'अव्यक्तात्मविज्ञानोपनिषत्' द्वितीया

---

*इस विषय का विशद विवेचन **ईशोपनिषद्विज्ञानभाष्य** द्वितीय खण्ड में देखना चाहिए।

(३) { १–अधिदैवतम्—परमेष्ठी (पूर्णमदः) / २–अध्यात्मम्—अहरहर्यज्ञः (पूर्णमिदम्) } (२)

अथ

# "यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत्"
# तृतीया

## यज्ञात्मा—प्राकृतात्मा–परमेष्ठी (२)

१–ज्ञानानुगतश्चिदंशः (चिदात्मा)

२–अग्नीषोमयोश्चिदंशभोगः (यज्ञात्मा)

सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ।।१।।

यज्ञार्थात् कर्म्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्म्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म्म कौन्तेय ! मुक्तसङ्गः समाचर ।।२।।

—श्रीमद्भगवद्गीता ३ अ० श्लो० १०, ९, ।

## यज्ञात्मस्वरूपपरिचयः—(अग्नीषोममयः शिपिविष्टात्मा)

यो यज्ञो विश्वतस्तन्तुभिस्तत एकशतं देवकर्म्मेभिरायतः ।
इमे वयन्ति पितरो य आययुः प्र वयाप वयेत्यासते तते ।।१।।

ऋक्सं० १०।१३०।१

पुमाँ एनं तनुत उत्कृणत्ति पुमान्वि तत्ने अधिनाके अस्मिन् ।
इमे मयूखा उप सेदुरू सदः सामानि चक्रुस्तसराण्योतवे ॥२॥
—ऋक् सं० १०।१३०।२

सहस्तोमाः सहछन्दस आवृतः सहप्रमा ऋषयः सप्त दैव्याः ।
पूर्वेषां पन्थामनुदृश्य धीरा अन्वालेभिरे रथ्यो न रश्मीन् ॥३॥
—ऋक्सं० १०।१३०।७

यज्ञेन वाचः पदवीयमायन्तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम् ।
तामाभृत्या व्यदधुः पुरुत्रा तां सप्त रेभा अभि सं नवन्ते ॥४॥
—ऋक्सं० १०।७१।३

यज्ञैरथर्वा प्रथमः पथस्तते ततः सूर्यो व्रतपा वेन आजनि ।
आ गा आजदुशना काव्यः सचा यमस्य जातममृतं यजामहे ॥५॥
—ऋक्सं० १।८३।५

अग्नेरमृतनिष्पत्तिरमृतेनाग्निरेधते ।
अतएव हविः क्लृप्त—'मग्नीषोमात्मकं जगत्' ॥६॥
—बृहज्जाबालोपनिषत् २।४

ऊर्ध्वंशक्तिमयः सोम अधःशक्तिमयोऽनलः ।
ताभ्यां सम्पुटितस्तस्माच्छश्वद्विश्वमिदं जगत् ॥७॥
—बृ० जा० उ० २।५

आन्यं दिवो मातरिश्वा जभारामथ्नादन्यं परिश्येनो अद्रेः ।
अग्नीषोमा ब्रह्मणा वावृधानोरुं यज्ञाय चक्रथुरु लोकम् ॥८॥
—ऋक्सं० १।९३।६

वधैर्दुःशंसाँ अप दूढ्यो जहि दूरे वा ये अन्ति वा केचिदत्रिणः ।
अथा यज्ञाय गृणते सुगं कृध्यग्ने सख्ये मा रिषामा वयं तव ॥९॥
—ऋक्सं १।९४।९

यो वेद गहनं गुह्यं पावनं च ततोदितम् ।
अग्नीषोमपुटं कृत्वा न स भूयोऽभिजायते ॥१०॥
—बृ० जा० उ० २।१५

# यज्ञात्मब्रह्मणे नमः

## यज्ञात्मा–परमेष्ठी

## 'यज्ञोब्रह्म' त्युपास्व

यज्ञो देवानां प्रत्येति सुम्नमादित्यासो भवता मृळयन्तः ।
आवोऽर्वाची सुमतिर्ववृत्यादंहोश्चिद्या वरिवो वित्तरासत् ।। ऋक्सं०१ । १०७ । १ ।

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे ।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ।। ऋक्सं० १० । ९० । ९ ।

यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्म्माणि प्रथमान्यासन् ।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः ।। ऋक्सं० १० । ९० । १६

यस्माद्दते न सिद्ध्यति यज्ञो विपश्चितश्चन ।
स धीनां योगमिन्वति ।। ऋक्सं० १ । १८ । ७ ।

**पारमेष्ठ्यतत्त्व परिचय**

प्राणमय अव्यक्तमूर्त्ति स्वयम्भू प्रजापति (परमप्रजापति) के 'साहस्रीमण्डल' ( महिमामण्डल, विभूतमण्डल, वैश्वरूप्य आदि नामों से व्यवहृत वषट्कारमण्डल) में भृग्वङ्गिरोमूर्त्ति आपोमय परमेष्ठीतत्त्व प्रतिष्ठित है । जिस प्रकार अव्यक्त स्वयम्भू के अधिष्ठाता प्रधान देवता प्राणप्रकृतिक **'ब्रह्मा'** हैं, एवमेव व्यक्ताव्यक्त मूर्त्ति यज्ञात्मक परमेष्ठी के अधिष्ठाता प्रधान देवता अप्प्रकृतिक **'विष्णु'** हैं । विष्णु ही यज्ञ के अन्यतम स्वरूप समर्पक माने गए हैं । इसी आधार पर विष्णुतत्त्व का **'वेवेष्टीव हि यज्ञम्'** यह निर्वचन किया जाता है । कठोपनिषच्छ्रुति के अनुसार यह पारमेष्ठ्य आत्मतत्त्व **महानात्मा** नाम से भी व्यवहृत हुआ है, जैसा कि निम्नलिखित वचन से प्रमाणित है—

**यच्छे-१द्वाङ् मनसी-२ प्राज्ञ-स्तद्यच्छेज्-३ ज्ञान आत्मनि ।**
**ज्ञान-४ मात्मनि महति-नियच्छेत् तद्यच्छे-५ च्छान्त आत्मनि ।।**

—कठोपनिषत् १ । ३ । १३ ।

हमारी अध्यात्मसंस्था में **१-शरीर, २-प्राणात्मा, ३-प्रज्ञानात्मा, ४-विज्ञानात्मा, ५-महानात्मा, ६-शान्तात्मा** (अव्यक्तात्मा), ये ६ विभाग माने गए हैं, शरीर के आधार पर १-इन्द्रियप्राण, २-वाक्, ३-इन्द्रिय-मन का अधिष्ठाता तथा ४-प्राणात्मा ( कर्म्मात्मा-भोक्तात्मा ) प्रतिष्ठित हैं । इन चारों की समष्टि 'पार्थिव-प्रपञ्च' है । पृथिवी से ऊपर चन्द्रमा है । इससे सर्वेन्द्रिय, अनिन्द्रिय, अतीन्द्रिय, इत्यादि नामों से प्रसिद्ध प्रज्ञानात्मा (मन) का विकास होता है । चन्द्रमा से ऊपर सूर्य्य है । सूर्य्यांशभूत विज्ञानात्मलक्षण ज्ञान ही बुद्धि है । सूर्य्य से ऊपर परमेष्ठी है । तदंश महानात्मा है । परमेष्ठी से ऊपर स्वयम्भू है । तदंश शान्तात्मा, किंवा अव्यक्तात्मा कहलाया है । अव्यक्त से परे उक्त पञ्च-प्राकृतात्माधिष्ठाता षोडशीपुरुष है । आत्म-विवर्त्त की यही पराकाष्ठा है । इसीका स्पष्टीकरण करते हुए ऋषि कहते हैं—

**आत्मसोपानपरम्परा**

**इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः**
**मनसस्तु परा बुद्धिर्बुद्धेरात्मा महान् परः ।।**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १– | १— | पुरुषः षोडशी (अमृतात्मा) | १– | १– | पुरुषः षोडशी (अमृतात्मा) | १– | १– | पुरुषः षोडशी (अमृतात्मा) |
| २– | १— | स्वयम्भूः (प्राणमयः) | २– | १– | अव्यक्तात्मा (प्रा०) | २– | १— | गुहा (प्रा०) |
| ३– | २— | परमेष्ठी (आपोमयः) | ३– | २– | महानात्मा (आ०) | ३– | २— | आपः (आ०) |
| ४– | ३— | सूर्य्यः (वाङ्मय) | ४– | ३– | विज्ञानात्मा (वा०) | ४– | ३— | ज्योतिः (वा०) |
| ५– | ४— | चन्द्रमाः (अन्नमयः) | ५– | ४– | प्रज्ञानात्मा (अ०) | ५– | ४— | अमृतम् (अ०) |
| ६– | ५— | महापृथिवी(प्राणाग्नि०) | ६– | ५– | प्राणात्मा (प्रा०) | ६– | ५— | रसः (ग्रा०) |
| ७– | १— | भूपिण्डः (भूताग्निमयः) | ७– | १– | शरीरम् (भू०) | ७– | १ – | पिण्डः (भू०) |

**आधिदैविकप्रपञ्च** **आध्यात्मिकप्रपञ्च** **आधिभौतिकप्रपञ्च**

१ २ ३

| आधिदैविकप्रपञ्च १ | आध्यात्मिकप्रपञ्च २ | | | |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | २ | ३ | |
| बलेशेश्वरो विश्वकर्म्मा ↓ प्रकृतितन्त्रेश्वरः | असंज्ञजीवाः ↓ धातवः | अन्तःसंज्ञजीवाः ↓ औषधिवनस्पतयः | ससंज्ञजीवाः ↓ कृमिकीटपक्षि-पशुमनुष्याः | अध्यात्मम् |
| १–स्वयम्भूः (प्राणमयः) | १–गुहा | १–गुहा | १–अव्यक्तात्मा | |
| २–परमेष्ठी (आपोमयः) | २–आपः | २–आपः | २–महानात्मा | |
| ३–सूर्य्यः (वाङ्मयः) | ३–ज्योतिः | ३–ज्योतिः | ३–विज्ञानात्मा | |
| ४–चन्द्रमाः (अन्नमयः) | ४–अमृतम् | ४–अमृतम् × × | ४–प्रज्ञानात्मा | |
| ५–सर्वज्ञः (आदित्यमयः) | × × × × | ५–तैजसः (वायुरसः) | ५–प्राज्ञः | |
| ६–हिरण्यगर्भः (वायुमयः) | ५–वैश्वानरः (अग्निरस) | ६–वैश्वानरः (अग्नि०) | ६–तैजसः | |
| ७–विराट् (अग्निमयः) | | | ७–वैश्वानरः | |
| ८–भूपिण्डः (भूतमयः) | ६–पिण्डः | ७–पिण्डः | ८–शरीरम् | |
| अष्टकलःप्रकृतितन्त्रेश्वरः १ | षट्कलोपेता–असंज्ञजीवाः १ | सप्तकलोपेता-अन्तःसंज्ञजीवाः २ | अष्टकलोपेताः—ससंज्ञजीवाः ३ | |

| | | |
|---|---|---|
| पूर्णमदः——→ | पूर्णमिदम् | |
| तदमुत्र (रसप्रधानसंस्था) | यदेवेह——→ | बलप्रधानसंस्था |

**महतः परमव्यक्तमव्यक्तात् पुरुषः परः ।**
**पुरुषान्न परं किञ्चित् सा काष्ठा सा परा गतिः ।।** (कठ० १। ३। १०-११)

इन्द्रियार्थसमष्टिरूप, शरीरानुग्रहीत प्राणात्मा पहला विवर्त्त है । इससे परे मन (प्रज्ञानात्मा) है, मन से परे बुद्धि (विज्ञानात्मा) है, बुद्धि से परे महानात्मा है, महान् से परे अव्यक्त है, अव्यक्त से परे पुरुष है । यही परपरायण है । श्राद्धकर्म्म के अतिरिक्त सर्वत्र इसी क्रम की प्रधानता समझनी चाहिए । अधिदैवत–अध्यात्म–अधिभूत, तीनों संस्थाओं में उक्त सभी (६ओं) विवर्त्तों का भोग हो रहा है, जैसा कि पूर्व परिलेख से स्पष्ट हो जाता है—

दर्शनशास्त्र ने प्रधानरूप से आधिदैविक ( ईश्वर ), आध्यात्मिक (जीव) भेद से दो ही विवर्त्तों को प्रधानता दी है । स्वयं उपनिषत् ने भी **"यदेवेह तदमुत्र" पूर्णमदः पूर्णमिदम्"** (ई०) इत्यादि रूप से इह (यहां), अदः (वह), इदं (यह), ये दो ही विभाग माने हैं । ये ही दोनों विभाग दर्शनों में ऐहिक–आमुष्मिक, नामों से व्यवहृत हुए हैं । पूर्व प्रदर्शित आधिभौतिक पदार्थों को **असंज्ञजीव मानते हुए** उनका आध्यात्मिक संस्था में ही अन्तर्भाव मान लिया गया है, जैसाकि कोष्ठक (१७१ पृष्ठ) से स्पष्ट हो जाता है ।

**अदः इदं विवर्त्त**

यहां पर प्रश्न उपस्थित होता है कि, उक्त आत्मविवर्त्तों में महानात्मा का परमेष्ठी से सम्बन्ध बतलाया गया है । साथ ही पूर्वोक्त कठश्रुति भी इसी अर्थ का समर्थन कर रही है । ऐसी स्थिति में महानात्मा को (प्रकृत श्राद्धप्रकरण में) चान्द्र बतलाना, साथ ही पारमेष्ठ्य आत्मा को 'यज्ञात्मा' नाम से व्यवहृत कराना कैसे सङ्गत हो सकता है ? । इस प्रश्न के उत्तर में अभी यही समझ लेना पर्य्याप्त होगा कि, ईश्वरीय संस्था में चन्द्रमा और परमेष्ठी, दोनों सजातीय पर्व हैं । ❀**तृतीयस्यां वै इतो दिवि सोम आसीत्** ( तै० ब्रा० १,-१, ३, १०, ) इस श्रौतसिद्धान्त के अनुसार पृथिवी के तृतीय द्युलोक स्थानीय परमेष्ठी में भी सोम है । दूसरे शब्दों में परमेष्ठी भी सोममय है, एवं—"**एष वै सोमो राजा देवानामन्नं यच्चन्द्रमाः**" (शत् १-६-४-५,) के अनुसार भूपिण्ड के चारों ओर परिक्रमा लगाने वाला, पृथिवी का उपग्रहभूत अत्रिप्राणारब्ध प्रत्यक्ष दृष्ट चन्द्रमा भी सोममय ही है । यह सोमपिण्ड (चन्द्रपिण्ड) सौररश्मियों के सम्बन्ध से प्रकाशित हो रहा है । इसीलिए इसे चन्द्रमा (चन्द्रिकायुक्त-प्रकाशयुक्त) कहा जाता है । विज्ञानभाषा में यही '**भास्वरसोम**' नाम से प्रसिद्ध है । सूर्य्य के ऊपर प्रतिष्ठित रहने वाला भूतज्योति से असंस्पृष्ट, किन्तु ज्ञान-

**यज्ञात्मस्वरूपसमन्वय**

---

❀"**नभोऽन्तरिक्षं गगनम्**" इत्यादि के अनुसार सूर्य्य और पृथिवी का (अन्तरिक्ष नाम का) अन्तराल प्रवेश पहला द्युलोक है, सूर्य्य दूसरा द्युलोक है, इस क्रम से परमेष्ठी तीसरा द्युलोक बन जाता है । पृथिवी से तीसरे इस द्युलोक में (परमेष्ठी में) सोम प्रतिष्ठित है । सुपर्णरूप में परिणत अष्टाक्षरा गायत्री इसी सोम का अपहरण करती है—जैसा कि "**एतद्ध सौपर्णमाख्यानमाख्यानविद आचक्षते**" इत्यादि रूप सुपर्णाख्यान से स्पष्ट है ।

ज्योति का ग्राहक, अतएव ज्ञानज्योतिर्म्मय पारमेष्ठ्य सोम **'दिक्सोम'** नाम से प्रसिद्ध है। इन्द्रियविज्ञान के अनुसार चान्द्रसोम जहां मन का आरम्भक है, वहां दिक्सोम श्रोत्रेन्द्रिय का स्वरूप समर्पक माना गया है। ( देखिये ऐ० उप० २–४ ) चन्द्रमा प्रकाश का अधिष्ठाता है। दूसरे शब्दों में प्रकाशित सोम है। प्रकाश ही वस्तुरूपों का अधिष्ठाता है अतएव तद्रूपमन रूपों का ग्राहक बनता है। दिक्सोम ज्ञान का अधिष्ठाता बनता हुआ श्रोत्रेन्द्रियरूप में परिणत होकर शब्दज्ञान का अधिष्ठाता बनता है। शब्दश्रवण ज्ञानोदय का अन्यतम एवं प्रधानद्वार है। ऐसा कोई भी ज्ञान नहीं है, जो परा–पश्यन्ती–मध्यमा–वैखरी नाम के वाक्विवर्त्तों ( शब्दविवर्त्तों) में से किसी एक से सम्बन्ध न रखता हो। इसी अभिप्राय से सेतुकार कहते हैं—

**न सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते।**
**अनुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते।।**—भर्तृहरिप्रणीतवाक्यपदी।

परमेष्ठी में केवल ज्ञानप्रकाश है, वहां सूर्य्य से सम्बन्ध रखने वाली भूतज्योति का अभाव है। अतएव तदंशभूत श्रोत्रनिष्ठ शाब्दज्ञान केवल ज्ञानप्रकाश का ही उत्तेजक बनता है। वही पारमेष्ठ्य चिद्युक्त सोम प्रवर्ग्यविद्या के अनुसार अंशात्मना परमेष्ठी से प्रवृक्त ( पृथक् ) होकर सौर प्रकाश से भी युक्त हो जाता है। अतएव तदंशभूत मन चिन्मय सोम के सम्बन्ध से जहां विषयज्ञान का अधिष्ठाता बनता है, वहां यह भूतज्योति के प्रभाव से विषयरूपों का भी अनुग्राहक बन जाता है। वक्तव्य यही है कि, पर–मेष्ठी–एवं चन्द्रमा, तात्त्विकदृष्टि से दोनों अभिन्न हैं, एक वस्तुतत्त्व (सोम) हैं। महत्तत्व का आगमन यद्यपि परमेष्ठी से ही होता हैं। परन्तु उसके आगमन का द्वार चन्द्रमा ही है, जैसा कि आगे के महदात्म-प्रकरण में स्पष्ट हो जायगा। अतः महानात्मा को चन्द्रमा की भी वस्तु मान लिया जाता है। साथ ही में प्रेतपितरों की आधारभूमि चन्द्रमा है। पितरप्राणावच्छिन्न महत् का प्रधानरूप से चन्द्रमा के साथ ही सम्बन्ध है। इसलिए भी इस श्राद्धप्रकरण में हमने महानात्मा को चान्द्र माना है। रही श्रुतिविरोध की बात। इसका निराकरण भी किया जा सकता है। वही पारमेष्ठ्य महत् सोम चन्द्रमा का स्वरूप समर्पक है, अतः चन्द्रमा को भी महान् कहा गया है, जैसा कि निम्नलिखित वचन से स्पष्ट हो जाता है—

**"तमब्रवीत्—महादेवोऽसीति। तद्यत्तस्य तन्नामाकरोत्, चन्द्रमास्तद्रूपम-भवत्। प्रजापतिर्वै चन्द्रमाः। प्रजापतिर्वै महान् देवः**–(शत० ६।१।३।१।)

परमेष्ठी यज्ञ का अधिष्ठाता है। यही महानात्मा है। अतएव इस यज्ञ को भी महान् कहा जा सकता है। उधर आधिदैविक यज्ञ की मूलप्रतिष्ठारूप चन्द्रमा भी यज्ञमूर्त्ति ही है। चन्द्रमा यज्ञ के ब्रह्मा माने गए हैं—"**ब्रह्मा कृष्णश्च नोऽवतु**" ( यजुः २३।१३।) "**चन्द्रमा वै ब्रह्मा कृष्णः**" (१३।२।७।७।)। यज्ञमूर्त्ति सोममय परमेष्ठी महान् है, इसी अभिप्राय को व्यक्त करते हुए निम्नलिखित श्रौत-वचन हमारे सामने आते हैं—

१—"स (सोमः) तायमानो जायते । स यज्जायते, तस्माद्यञ्जः ।
यञ्जो ह वै नामैतद्यज्ञ इति" ( शत० ३ । ६ । ४ । २३ )

२—"यज्ञो वा ऋतस्य (परमेष्ठिनः) योनिः" (शत० १ । ३ । ४ । १६)

३—"एष ह वै महान् देवो यद्यज्ञः" ( गो० पू० २ । १६ । )

इस प्रकार कहीं पारमेष्ठ्य यज्ञात्मक तत्त्व को महानात्मा कहना, कहीं चान्द्रतत्त्व को महानात्मा बतलाना उक्त प्रकरण से सर्वथा समन्वित हो जाता है । प्रकृत प्रकरण में यज्ञात्मदृष्टि से ही परमेष्ठी का उपबृंहरण अपेक्षित है ।

**यज्ञात्मा के यज्ञ-चित् नामक दो विवर्त्त**

पूर्व के अव्यक्तात्मप्रकरण में वेद—सूत्र—अन्तर्य्यामी, भेद से अव्यक्तात्मा के तीन विवर्त्तों का दिग्दर्शन कराया गया है । वहीं प्रकरणोपसंहार में यह भी बतलाया गया है कि, हृत्प्रतिष्ठ अन्तर्य्यामी ब्रह्मा-प्रधान है । यह आलम्बन है । सूत्ररूप से बाहर निकल कर सब को परस्पर में बद्ध रखने वाला सूत्रात्मा विष्णुप्रधान है, एवं वस्तुओं का आरम्भक बनने वाला वेदात्मा इन्द्रप्रधान है । अव्यक्तावस्था में यही तीनों शान्तात्मा के स्वरूप सम्पादक रहते हैं एवं व्यक्तावस्था में आकर ये ही तीनों यज्ञात्मा के आरम्भक बन जाते हैं । इस यज्ञात्मा के ही चित्सम्बन्ध से आगे जाकर १-यज्ञात्मा, २-चिदात्मा, ये दो विवर्त्त हो जाते हैं । दोनों में से सर्वप्रथम यज्ञात्मा का ही संक्षिप्त निदर्शन कराया जाता है ।

**यज्ञात्मक विष्णु का स्वरूप परिचय**

आवपन-अन्नाद-अन्न, इन तीन तत्त्वों के संगतिकरण का ही नाम यज्ञ है । आवपन '**खं ब्रह्म**' है, अन्नाद '**रं ब्रह्म**' है, अन्न '**कं ब्रह्म**' है । तीनों की समष्टि यज्ञमूर्त्ति ( विष्णुमूर्ति ) '**शं ब्रह्म**' है । जब तक त्रिकल यज्ञ स्वस्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है, तभी तक विश्व में शान्ति है । जिस समय आवपन-अन्नाद-अन्न का सम्बन्ध विच्छेद हो जाता है, यज्ञसंस्था उच्छिन्न हो जाता है, अव्यवहितोत्तरकाल में ही विश्व अव्यक्तगर्भ में विलीन हो जाता है । इष्टप्राप्ति ही शंभाव है । इधर-'**सहयज्ञाः प्रजा सृष्ट्वा पुरोवाच प्रजापतिः । अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोस्त्विष्टकामधुक्**' इत्यादि स्मार्त्त वचन यज्ञ को ही इष्टकामधुक् ( यथेच्छफलावाप्तिसाधक ) बतलाती है । यज्ञ की उक्त तीनों कलाओं में से आवपन का अन्तर्य्यामी ब्रह्मा के साथ सम्बन्ध है । अन्नाद का वेदात्मा इन्द्र के साथ सम्बन्ध है, एवं अन्न का सूत्रात्मा विष्णु के साथ सम्बन्ध है । विज्ञपाठकों को स्मरण होगा कि, अमृतात्मा का स्वरूप बतलाते हुए हमने अक्षर को गतिधर्म्मा बतलाया था । साथ ही में एक ही गतितत्त्व के स्थिति-विशुद्ध आगति-विशुद्धगति-स्थिति-गर्भिता आगति-स्थितिगर्भिता गति ये पांच विवर्त्त बतलाते हुए इन्हीं पांचों विवर्त्तों को क्रमशः ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-सोम-अग्नि-कहा था । यज्ञस्वरूप परिज्ञान के लिए पुनः एक बार इन्हीं अक्षरकलाओं पर ध्यान देना आवश्यक होगा । विष्णुतत्त्व विशुद्ध रूप से जहां आगति है, वहां वही स्थितिगर्भ में

प्रविष्ट होकर सोम बन रहा है। सोम संकोचधर्म्मा **स्नेह** तत्त्व है, दाह्यगुणक है, एवमेव इन्द्रतत्त्व विशुद्धरूप से जहां गति है, वहां वही स्थिति के गर्भ में प्रविष्ट होकर अग्नि बन रहा है। अग्नि विकासधर्म्मा **तेज** तत्त्व है, दाहकगुणक है। इन्द्रा-विष्णु एक युग्म है। अग्नीसोम एक युग्म है। विष्णु-सोम सजातीय हैं। इन्द्राग्नी सजातीय हैं, दूसरे शब्दों में यों भी कहा जा सकता है कि, विष्णु ही विकासावस्था में आकर सोम बना हुआ है, एवं इन्द्र ही विकासावस्था में आकर अग्नि बना हुआ है। इस प्रकार **ब्रह्मा-विष्णु सोम-इन्द्राग्नी** ये तीन विभाग हो जाते हैं। विशुद्ध ब्रह्मा (स्थिति), विशुद्ध विष्णु (विशुद्ध आगति), विशुद्ध इन्द्र (विशुद्ध गति), इन तीनों का समुच्चय अव्यक्तात्मा है। यदि इनके साथ अग्निसोम का सम्बन्ध हो जाता है, दूसरे शब्दों में इन्द्राविष्णु यदि अग्नीसोमरूप में परिणत हो जाते हैं, तो वही अव्यक्त अग्नि-सोम के सम्बन्ध से व्यक्त विश्वरूप में परिणत होकर **"यज्ञात्मा"** नाम से प्रसिद्ध हो जाता है। विशुद्धरूप से तीनों क्रमशः अन्तर्य्यामी-सूत्रात्मा-वेदात्मा हैं, यज्ञरूप से ये ही तीनों आवपन-अन्न-अन्नाद हैं। अग्नि अन्नाद है, अन्न सोम है। आवपन आधारभूमि है, मूलप्रतिष्ठा है, खं ब्रह्म (आकाश) है। **ब्रह्मास्य सर्वस्य प्रतिष्ठा** ( शत० ६। १। १। ८ ) के अनुसार ब्रह्मा वास्तव में आवपन है। यही अन्तर्य्यामी है। विष्णुसहचारी सोम अन्न है। अतएव विष्णु को सोमवंशी कहा जाता है, जैसा कि-**"सोमो वैष्णवो राजा"** (शत० १३। ४। ३। ८) **"यो वै विष्णुः सोमः सः'** (शत ३। ६। ३। १९) इत्यादि निगम वचनों से स्पष्ट है। विज्ञानदृष्टया सोम भिन्न है, विष्णु पृथक् तत्त्व है। इस अभिप्राय को लक्ष्य में रखकर सोम को विष्णु न कह कर वैष्णव ( विष्णुयुक्त ) कहा गया है। साथ ही में दोनों का तारतम्य है। इस अभिप्राय से 'यो वै विष्णुः सोमः सः' यह कह दिया गया है। यही सूत्रात्म-विवर्त्त है। विष्णु सूत्रात्मा है, किंवा सूत्रात्मा विष्णुप्रधान है। विष्णु ने जिस से सूत्र से सम्पूर्ण प्रजा पर अपना अधिकार जमा रक्खा है, वह यही सोमान्नसूत्र है। सब अन्न से गृहीत हैं, अन्नाधीन हैं। अतएव ग्रहोपनिषत् ने अन्न को ग्रह कहा है। जैसा कि श्रुति कहती है—

> **"अन्नमेव ग्रहः। अन्नेन हीदं सर्वं गृहीतम्। तस्माद्यावन्तो नोऽशनमश्नन्ति, ते नः सर्वे गृहीता भवन्ति। एषैव स्थिति। स य एष सोमग्रहः। अन्नं वा एष सः"** ( शत० ४। ६। ५। )

इन्द्र सहचारी अग्नि अन्नाद ( अन्न खाने वाला ) है। अतएव **'तर्हि हैष (अग्निः) भवतीन्द्रः'** ( शत० २। ३। २। ११। ) **'इन्द्राग्नी वा इदं सर्वम्'** ( शत० ४। २। २। १४ ) इत्यादिरूप से इन्द्राग्नी का साहचर्य्य बतलाया गया है। इन्द्रावच्छिन्न अन्नाद अग्नि में विष्णु के अशनाया-सूत्र से आकर्षित सोमान्न आहुत होता है। इस आहुति से ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र, तीनों अन्नादयुक्त बनकर यज्ञस्वरूप में परिणत हो जाते हैं। अग्नि में सोम की आहुति होना ही यज्ञ है, एवं यज्ञ ही प्रत्येक पदार्थ का जीवन है। आवपनरूप खं ब्रह्मात्मक ब्रह्मतत्त्व पर प्रतिष्ठित अन्न सम्बन्ध से रममाण, अतएव 'रं' ब्रह्म नाम से प्रसिद्ध विष्णवच्छिन्न अन्न सोम आहुत होता रहता है, तभीतक शान्तिलक्षण, किंवा शं ब्रह्मलक्षण यज्ञात्मा स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहता है, यही निष्कर्ष है। यज्ञात्मा में ब्रह्मा-विष्णुसहचारी सोम, इन्द्रसहचारी

अग्नि, तीनों की, किंवा पाँचों कलाओं की सत्ता है। ब्रह्मा यज्ञ के रक्षक हैं। शेष चारों यज्ञात्मक हैं। अतएव इन्द्र–अग्नि–विष्णु–सोम, इन चारों को ही यज्ञ शब्द से व्यवहृत किया गया है, जैसा कि निम्नलिखित निगमवचनों से स्पष्ट हो जाता है—

**१—इन्द्रयज्ञः**

१—'इन्द्रो यज्ञस्य नेता' ( शत० ४।१।२।१५ )।

२—'तदाहुः किं देवत्यो यज्ञ इति ? ऐन्द्र इति ब्रूयात्' (गो० उ० ३।१३)।

३—'ऐन्द्रो वै यज्ञः' ( ऐ० ब्रा० ६ । ११ )।

४—'इन्द्रो वै यज्ञस्य देवता' ( शत० १ । ४ । १ । ३३ )।

५—'इन्द्रो यज्ञस्यात्मा इन्द्रो देवता' ( शत० ६ । ५ । ३३ )।

——०——

**२—अग्नियज्ञः**

१—'शिर एतद्यज्ञस्य यदग्निः, ( शत० ६ । २ । ३ । ३१ )।

२—'अग्निर्वै यज्ञमुखम् ( तै० ब्रा० १ । ६ । १ । ८ )।

३—'एष वै यज्ञा यदग्निः' ( शत० २ । १ । ४ । १६ )।

४—'अग्निरु वै यज्ञः' ( शत० ५ । २ । ३ । ६ )।

५—'एष वै यज्ञस्य सुक्रतुर्यदग्निः' ( शत० १ । ४ । १ । ३५ )।

——०——

**३—विष्णुयज्ञः**

१—'यो वै विष्णुः स यज्ञः' ( शत० ५ । २ । ३ । ६ )।

२—'यज्ञो वै विष्णुः शिपिविष्टः' ( तां० ब्रा० ६ । ७ । १० )।

३—'यज्ञो विष्णुः स देवेभ्य इमां विक्रान्तिं विचक्रमे' ( शत० १६३० )।

४—'यज्ञो व विष्णुः' ( तां० ६ । ६ । १० )।

५—'विष्णु र्वै यज्ञः' (ऐ० १ । १५)।

——०——

**४—सोमयज्ञः**

१—'स (सोमः) तायमानो जायते । स यत् जायते, तस्माद् यञ्जः ।
यञ्जो ह वै नामतैतद्यज्ञ इति' ( शत० ३ । ९ । ४ । २३ ) ।
२—'आहुतिर्हि यज्ञः' (शत० ३ । १ । ४ । १) ।
३—'हवींषि ह वाऽआत्मा यज्ञस्य' (शत० १ । ६ । ३ । ३९) ।
४—'हविर्वै देवानां सोमः' (शत० ३ । ५ । ३ । २) ।
५—'सोमाहुतयो ह वाऽएता देवानाम्' (शत० ११ । ५ । ६ । ६) ।

——०——

**५—ब्रह्मयज्ञः**

१—'ब्रह्म हि यज्ञः' (शत० ५ । ३ । २ । ४) ।
२—'प्रजापतिर्वै यज्ञः' (गो० उ० २ । १८) ।
३—'एष वै प्रत्यक्षं यज्ञो यत् प्रजापतिः' (शत० ४ । ३ । ४ । ४) ।
४—'स वै यज्ञ एवं प्रजापतिः' (शत० १ । ६ । ४ । ४) ।
५—'प्राजापत्यो यज्ञः' (तै० ३ । ७ । १ । २) ।

——०——

इन पाँच क्षरों की समष्टि से ही यह यज्ञ **'पाङ्क्तो वै यज्ञः'** के अनुसार पञ्चावयव कहलाया है । प्रत्येक पदार्थ में पिण्ड, और हृदय, ये दो विभाग हैं । इनमें पिण्ड में अग्नीसोमात्मक यज्ञ की प्रधानता है, एवं हृदय में ब्रह्मा—विष्णु—इन्द्र प्रतिष्ठित हैं । इस प्रकार प्रत्येक पदार्थ यज्ञसमष्टिरूप है । पाँच यज्ञक्षरों के एकीकरण से प्रत्येक पदार्थ का स्वरूप निर्म्माण हुआ है । इन पाँच क्षरों के रहने पर भी वस्तु एक ही कहलाती है, इसका कारण वही कूटस्थ अक्षर है । क्षरयज्ञकूट अक्षराधार पर प्रतिष्ठित है । इसीसे यज्ञ के छिद्र आवृत हो रहे हैं । इसी अभिप्राय से–**'अक्षरेणैव यज्ञस्य छिद्रमपि दधाति'** (तां० ब्रा० ८ । ६ ।-१३) । यह कहा जाता है ।

**परमेष्ठी का प्रथम विवर्त्त**

आवपनकला ब्रह्ममूर्त्ति अन्तर्य्यामी की प्रधानता से मनोमयी है । अन्नादकला इन्द्रमूर्त्ति वेदात्मा की प्रधानता से वाङ्मयी है, एवं अन्नकला विष्णुमूर्त्तिसूत्रात्मा की प्रधानता से प्राणमयी है । इस प्रकार प्रकारान्तर से मनःप्राणवाङ्मय अव्यय पुरुष ही क्रमशः अन्तर्य्यामीसूत्रात्मा–वेदात्मा रूप में (अव्यक्तरूप में) परिणत होता हुआ आवपन–अन्न–अन्नाद बनकर यज्ञपुरुष बन रहा है । तभी तो **'ऐतदात्म्यमिदं**

**सर्वम्'** को चरितार्थ होने का अवसर मिलता है। इसी आधार पर **'पुरुषो वै यज्ञः'** इत्यादि रूप से उस सर्वाधार कालपुरुष को भी यज्ञपुरुष कह दिया जाता है। निष्कर्ष यही हुआ कि, अव्यक्त स्वयम्भू ही आवपन–अन्न–अन्नादरूप में परिणत होता हुआ परमेष्ठी बन जाता है। इस परमेष्ठी का पहला विवर्त्त यही उक्त लक्षण यज्ञात्मा है।

१—आवपनम्–मनोमयम्
२—अन्नम्–प्राणमयम्
३—अन्नादः–वाङ्मयः
—**सोऽयं त्रिकलो यज्ञपुरुषो यज्ञात्मा**

उक्त यज्ञात्मा का विवर्त्त ब्राह्मणश्रुति से सम्बन्ध रखने वाला है। उपनिषच्छ्रुति ने प्रकारान्तर से यज्ञात्मा का स्वरूप हमारे सामने रक्खा है। वह भी प्रसङ्गागत जान लेना चाहिए। वेद–सूत्र–नियतिरूप अव्यक्त स्वयम्भू प्राणप्रधान होता हुआ असङ्ग है, अतएव वह यज्ञमर्य्यादा से बाहर है। दो, अथवा अनेक मौलिक तत्त्वों के रासायनिक संयोग से सिद्ध होने वाला अपूर्व यौगिक भाव ही यज्ञ है। रासायनिक संयोग ही विज्ञान भाषा में **अन्तर्य्याम-चिति-संसृष्टि**–आदि नामों से व्यवहृत हुआ है। असङ्ग प्राण में यह संसर्ग

**विश्वप्रकृतिभूत यज्ञेश्वर**

लक्षण संसृष्टि सम्बन्ध सर्वथा अनुपपन्न है। इस वृत्ति का सबसे पहले आपोमय परमेष्ठी में ही उदय होता है। पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व भृगु–अङ्गिरोमय है। अङ्गिरा तेजस्तत्त्व है, भृगु स्नेह तत्त्व है। तेजः–स्नेहमूर्त्ति भृग्वङ्गिरोमय इस अप् प्रकृति की **मातरिश्वा** नाम से प्रसिद्ध वराह वायु द्वारा पूर्व प्रकरण में प्रतिपादित स्थितिगत्यात्मक प्राणमय स्वायम्भुव यजुरग्नि में आहुति होती रहने से जो एक अपूर्व भाव उत्पन्न होता है, स्थितिगत्यात्मक तेजः–स्नेहमूर्त्ति वही अपूर्वभाव यज्ञ, किंवा यज्ञात्मा हैं। आहुतिरूप होने से ही स्नेह-तेजोलक्षण यह अप्तत्त्व **शुक्र** नाम से व्यवहृत होता है। विश्वोपादनभूत आपोमय इसी शुक्र-तत्त्व का निरूपण करती हुई उपनिषच्छ्रुति कहती है—

**स पर्य्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम् ।**
**कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्**
**व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ।।**

—ईशोपनिषत् ८ मं०।

यह अब्मूर्त्ति यज्ञात्मा **योनि–रेत–रेतोधा**, भेद से त्रिकल है। तीनों की प्रतिष्ठा आवपनभूत त्रयी-मूर्त्ति अव्यक्तात्मा है। त्रयीमूर्त्ति के वेदात्मा का यजुरग्नि योनि है। पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व रेत है, मातरिश्वा वायु रेतोधा है। उक्त अप्तत्त्व ही शुक्ररूप आहुतिद्रव्य है। इसी की आहुति से यज्ञपुरुष का प्रादुर्भाव होता है। अधिदैवत (सूर्य्य), अधिभूत (पृथिवी), अध्यात्म, इन तीनों यज्ञों का प्रथम प्रवर्त्तक यही पारमेष्ठ्य यज्ञमूर्त्ति अथर्वा है, जैसा कि श्रुति कहती है—

**यज्ञैरथर्वा प्रथमः पथस्तते ततः सूर्य्यो व्रतपा वेन आजनि ।**
**आ गा आजदुशना काव्यः सचा यमस्य जातममृतं यजामहे ।।**

—ऋक् सं० १।८३।५।

देवता–विभाग के अनुसार स्वयम्भू ब्रह्मा हैं। यह **"ब्रह्मनिःश्वसित"** नाम से प्रसिद्ध अपौरुषेय-लक्षण त्रयीवेद से युक्त होते हुए त्रयीमूर्त्ति है। त्रयीमूर्त्ति ब्रह्मा के जूरूप वाक् भाग से ही परमेष्ठीरूप अथर्वा (ब्रह्मवेद) का सर्वप्रथम जन्म हुआ है, अतएव इसे ब्रह्मा का ज्येष्ठपुत्र माना गया है, जैसा कि मुण्डकश्रुति कहती है—

**ब्रह्मा देवानां प्रथमः सम्बभूव विश्वस्य कर्त्ता भुवनस्य गोप्ता ।**
**स ब्रह्मविद्यां सर्वविद्याप्रतिष्ठामथर्वाय ज्येष्ठपुत्राय प्राह ।। १ ।।**

मुण्ड० १।१।१।

उक्त त्रयीवेद के ऋक्–साम–यजुः, ये तीनों पर्व क्रमशः **महोक्थ-महाव्रत-पुरुष**-नामों से प्रसिद्ध हैं। पुरुषरूप यजुः के यत् एवं जू, ये दो विवर्त्त हैं। यह यजु ही वस्तु है, वय है। इसका स्वरूप सम्पादन

करने वाले छन्दोरूप, अतएव वयोनाध नाम से प्रसिद्ध ऋक्–सामात्मक महोक्थ एवं महाव्रत हैं। ऋक्साम से छन्दित स्थितिगत्यात्मक यजुर्मूर्त्ति योनिरूप इसी ब्रह्माग्नि का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है—

**अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्षत् ।**
**तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ।।** (ईशो० ४। ४।)

गतितत्त्व वायु है, स्थितितत्त्व आकाश है। '**यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्** ( गी०- ६। ६। ) के अनुसार आकाशवाय्वात्मक स्थितिगतिरूप यत् एवं जू अविनाभूत हैं। दूसरे शब्दों में दोनों तादात्म्यापन्न हैं। इसीलिए दो तत्त्व होने पर भी ऋषि ने–"**अनेजत्**"–"**एकम्**"–"**मनसो जवीयः**" यह कहा है। वायुरूप गतितत्त्व प्राण है, आकाशरूप स्थितितत्त्व वाक् है। यत्–प्राण–गति–वायु, चारों एवं जू–वाक्–स्थिति–आकाश, ये चारों अभिन्नार्थक हैं। इन सर्वथा विरुद्ध दो भावों का मूल विद्या–अविद्यात्मक षोडशीपुरुष नाम से प्रसिद्ध वही अमृतात्मा है। षोडशीपुरुष के अव्यय भाग की आनन्दादि पाँच कलाएँ बतलाई गई हैं। इनमें आनन्द–विज्ञान–मनोमयभाग मुक्तिसाक्षी बनता हुआ स्थितिप्रधान विद्याभाग है। मनःप्राणवाङ्मयभाग सृष्टिसाक्षी बनता हुआ गतिप्रधान अविद्या (कर्म्म)–भाग है। मध्यस्थ, अतएव उभयात्मक ( विद्या–अविद्यात्मक ) श्वोवसीयस् मन की कामना से मुक्तिसाक्षी भाग का अनुग्राहक बनता हुआ वह ग्रन्थियाँ तोड़कर मुक्ति का अधिष्ठाता बनता है, एवं सृष्टिसाक्षी भाग का अनुग्राहक बनता हुआ ग्रन्थिबन्धन द्वारा वही सृष्टि का प्रवर्त्तक बनता है। उसका विद्याभाग अमृततत्त्व है, यह सर्वथा स्थितिप्रधान है। अविद्याभाग मृत्युतत्त्व है, यह सर्वथा गतिप्रधान है।

इसमें मुक्त दो विरुद्ध भावों का आगमन कहाँ से हुआ ? इस प्रश्न का उत्तर आपका सुपरिचित वही परात्पर है। अमृतात्मा का स्वरूप बतलाते हुए कहा गया है कि, इसकी १६ कलाओं में से सर्वाधारभूता **तुरीय–अर्द्धमात्रिक–अमात्रिक** आदि नामों से प्रसिद्ध परात्पर नाम की सोलहवीं निष्कलात्मिका कला है। यह निष्कल परात्पर रस–बल की समष्टि है। अमृतलक्षण रसतत्त्व सर्वथा शान्त होता हुआ स्थितिरूप है, मृत्युलक्षण बलतत्त्व सर्वथा अशान्त होता हुआ गतिरूप है। यही तो मायोपाधिकृत सीमा से अपने यत्किंचित् प्रदेश से सीमित होकर पुरुष बन गया है। फलतः परात्पर के स्थिति–गति भावों का पुरुष में समन्वित होना सर्वथा अनिवार्य बन जाता है।

स्थितिगति लक्षणा, विद्या–अविद्यात्मिका, आनन्दविज्ञानघनमनोमय प्राणगर्भिता, पुरुषवाक् ही त्रयीवेद की मूलप्रतिष्ठा है–'**वाग्विवृताश्च वेदाः**'। वेदत्रयी के यजुर्भाग को ही पुरुष कहा गया है। इसका कारण यही है कि, पुरुष (अमृतात्मा) के विद्या-अविद्या प्रधान स्थितिगति भावों का यत्–जू रूप से यजु में ही पूर्ण विकास होता है। इसी स्थिति गति के साधर्म्य से पुरुष सदृश होता हुआ, किन्तु वस्तुतः पुरुषमर्यादा से बहिर्भूत होता हुआ भी यह यजुः "पुरुष" शब्द से व्यवहृत कर दिया जाता है। इस प्रकार आत्मा के स्थिति-गतिभावों का तत्बहिरङ्गप्रकृतिभूत वेदमूर्त्ति इस अव्यक्तात्मा स्वयम्भू में भी आगमन सिद्ध हो जाता है।

ऋक्साम में अपीत ( डूबा हुआ ) यजुः ही उस स्वायम्भुव अव्यक्त ब्रह्मा की प्रतिष्ठा है। इसी वेदप्रतिष्ठा पर प्रतिष्ठित होकर वह तत्त्व यजु के यत्व्यापार से ( गतिधर्म्मा वायु के व्यापार से ) जू के द्वारा ( स्थितिरूप आकाश के द्वारा ) **'अप एव ससर्जादौ'** इस मानवीय सिद्धान्त के अनुसार सर्वप्रथम अप्तत्त्व ही उत्पन्न करता है। जू को आकाश कहा गया है। रस–बल की अनुकम्पा से ( तारतम्य से ) यह आकाश भी आगे जाकर अमृत–मृत्यु भेद से दो भाग में विभक्त हो जाता है। इन दोनों में अमृताकाश **"इन्द्र"** नाम से प्रसिद्ध है एवं मर्त्याकाश **वाक्** किंवा **इन्द्रपत्नी** नाम से व्यवहृत होता है। अप्तत्त्व इसी मर्त्या वाक् से उत्पन्न होता है। अमृता वाक् केवल आधारभूमि है। सांख्यदर्शन शून्यप्रदेश को आकाश मानता है। यदि वह **"शून्यम्"** का वैज्ञानिक तात्पर्य समझता हुआ आकाश को शून्य कहता है, तब तो कोई क्षति नहीं है। परन्तु ऐसा न समझकर यदि वह शून्य शब्द का "रिक्तस्थान–पोल" यह अर्थ समझता है, तो यह उसकी सर्वथा भ्रान्ति है। इसी भ्रान्ति से भ्रान्त बनकर श्रौतसिद्ध आकाश तत्त्व को तत्त्वमर्यादा से बहिष्कृत कर रक्खा है। विज्ञानप्रेमियों का विश्वास आज हम ठीक इसके विरुद्ध विषय की ओर कराना चाहते हैं। उन्हें विश्वास करना चाहिए कि, आकाश वास्तव में शून्य है। परन्तु इस शून्य शब्द का अर्थ रिक्त स्थान नहीं, अपितु पदार्थतत्त्व ही शून्य है। सर्वत्र व्याप्त प्राणप्रद **इन्द्र** तत्त्व ही शून्य है। इसी **श्वा इन्द्र** का स्वरूप बतलाती हुई श्रुति कहती है—

**शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन् भरे नतमं वाजसातौ।**
**शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम्॥** ऋक्० ३।३०।२२

इसी ब्रह्म (मन्त्र) श्रुति के आधार पर निम्नलिखित ब्राह्मण वचन प्रतिष्ठित् है—

१—**"वाय्वा इन्द्रः"** ( कौ० २। ७। )
२—**"वाग्ध्यैन्द्री"** ( ऐ० ब्रा० २। २६। )
३—**"सा या सा वाक्–असौ स आदित्यः"** ( शत० १०।५।१।४१। )

सचमुच इस शुन 'इन्द्र' से कोई भी स्थान रिक्त नहीं है। इसी अभिप्राय से **'नेन्द्राहते पवते धाम किञ्चन"** ( ऋक्० ९। ६९। ६। ) यह कहा जाता है। अमृतावाक् रूप श्वा **इन्द्र** से नित्य सम्बद्ध मर्त्यावाग्रूप इन्द्रपत्नी ही आगे जाकर पञ्चतन्मात्रा की आधारभूमि बनती है। इनमें पहली शब्दतन्मात्रा है, इसकी विकासभूमि वेदमयी यही मर्त्यावाक् है। इसी रहस्य को समझाने के लिए **'वेदवाग्भ्यः'** यह न कहकर **'वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्म्ममे** ( मनुः १। २१ ) यह कहा गया है। शब्दतन्मात्रा का जनक मर्त्याकाश, मर्त्याकाशरूपा इन्द्रपत्नी की प्रतिष्ठा अमृताकाशरूप श्वा इन्द्र, यह सब कुछ सिद्ध होने पर भी आकाश अपदार्थ ?, कितनी भ्रान्ति ! कैसा अज्ञान ! कैसा दुराग्रह !!! । यदि आकाश कोई पदार्थतत्त्व न होता, तो **'मनोमयः, प्राणशरीरः, भारूपः, आकाशात्मा"**, इत्यादि श्रुतियों का समन्वय कैसे संभव था ? जिस तत्त्व को रिक्तार्थ का वाचक समझते हुए 'शून्य' कहते हैं, वह **'शुने (इन्द्राय)**

हितम्' इस निर्वचन से सम्बन्ध रखता हुआ तत्त्वविशेष का वाचक बन रहा है। जिस अन्तरिक्ष में श्वा इन्द्र व्याप्त है, वही विज्ञानभाषा में शून्य कहलाया है। कहना यही है कि, यह वाक्तत्त्व सर्वथा स्थिर है। यही **जू** कहलाया है, जैसा कि श्रुति कहती है—

**"जूरसि—इति"** (यजुः ४। १७।) **"एतद्ध वा अस्याः (वाचः) एकं नाम"** (शत०)

दूसरा यत् तत्त्व प्राण है। यही गतितत्त्व है। इस प्रकार विद्याकर्म्मात्मक अव्ययपुरुष का विकास आगे जाकर स्थितिगत्यात्मक यजुरूप में होता है। यह यजु साक्षात् अग्नि ( प्राणाग्नि ) है, पुरुषधर्म्मावच्छिन्न होने से पुरुष है। इसीके वाक्भाग से तो अप्तत्व उत्पन्न हुआ है—**'सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्, वागेव सासृज्यत'** ( शत० ६। १। १। ६। )। यजु के गतिभाव का विकास यहाँ तेजोरूप से हुआ है एवं स्थितिभाव का विकास स्नेहरूप से हुआ है। स्नेह संकोचधर्म्मा होता हुआ स्थितिप्रधान है, तेज विकासशील बनता हुआ गतिप्रधान है। इस प्रकार परात्पर संस्था से आरम्भ कर इस आपोमय परमेष्ठी संस्थापर्यन्त रस–बल का ही भिन्न भिन्न रूप से विकास हुआ है। स्थानभेद से एक ही के नाम-रूप कर्म्मों में अन्तर हो गया है। जैसा कि तालिका से स्पष्ट है—

१—रसः<br>
२—बलम् } —परात्परो विश्वातीतो निर्धर्म्मकः

१—विद्या<br>
२—अविद्या } —षोडशीपुरुषो विश्वेश्वरः सर्वधर्म्मोपपन्नः

१—स्थितिः<br>
२—आगतिः } —अव्यक्तात्मा बलेशेश्वरः प्राकृतात्मा

१—स्नेहः<br>
२—तेजः } —यज्ञात्मा प्रतिमेश्वरः प्राकृतात्मा

वाक् से उत्पन्न अप्तत्त्व योषा है, स्त्री है। जहाँ रस का आगमन होता है, वह स्त्री है! जो रस का प्रदाता है, वह पुरुष है। जहाँ रस प्रतिष्ठित रहता है, वह आयतनपुर है। रसवर्षण करने वाला अग्नि वृषा है, यही पुरुष है। रसाहुति को अपने में संहत करने वाला ( स्त्यैष्ट्यै-शब्दसंघातयोः, तत्त्व स्त्री है। अग्नि पानी में मिल जाता है, पानी खोलने लगता है। परन्तु पानी कभी अग्नि में नहीं मिलता। यदि पानी का आक्रमण निर्बल होगा, तो अग्नि उसे वाष्परूप में परिणत कर उत्क्रान्त कर देगा, यदि पानी प्रबल होगा तो वह अग्नि को बुझा देगा पानी अग्नि में प्रवेश कर जाय, यह सर्वथा असम्भव है।

अग्निरस का ही प्रवेश अप में हो सकता है, अतएव यही वृषा है । पुर आयतनरूप होने से आवपन बनता हुआ पूर्व कथनानुसार 'खं' ब्रह्म है, अग्नि भोक्ता बनता हुआ अन्नाद रूप से 'रं' ब्रह्म है एवं अप्तत्त्व रमण-साधन होने से अन्नात्मक 'कं' ब्रह्म है । समष्टि ही 'शं' ब्रह्म है !

१—यत्र रसागमनं–सा स्त्री——→योषा
२—यो रसः प्रदाता–स पुरुषः——→वृषा
३—यत्र रसः प्रतिष्ठितः–तत्पुरम्→आयतनम्
} —दाम्पत्य भावः

—०—

१—स्त्री—आपः—अन्नब्रह्म———→कं ब्रह्म
२—पुरुषः—यजुरग्निः–अन्नादब्रह्म——→रं ब्रह्म
३—पुरम्—आकाशः–-आवपनब्रह्म——→खं ब्रह्म
} —शं ब्रह्म यज्ञात्मा

—०—

उपर्युक्त प्राणमयी वाक् से (यजु से) उत्पन्न आपः में भी **'कारणगुणाः कार्यगुणाना रभन्ते'** इस न्याय के अनुसार कारणरूप यजु के उन्हीं दोनों तत्त्वों का ( स्थिति–गतिभावों का ) स्नेह–तेजोरूप से विकास होता है, जैसा कि पूर्व में ही कहा जा चुका है । तेजस्तत्त्व अङ्गिरा है, स्नेहतत्त्व भृगु है । समष्टि अप्तत्त्व है । **तत् सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्**' सिद्धान्त के अनुसार त्रयीप्रधान अव्यक्तात्मा वाक् भाग से भृग्वङ्गिरोमय अप्तत्त्व को उत्पन्न कर स्वयं उसके गर्भ में प्रविष्ट हो जाता है । इसी अब्विज्ञान को लक्ष्य में रख कर श्रुति कहती है—

**आपो भृग्वङ्गिरो रूपमापोभृग्वङ्गिरोमयम् ।**
**अन्तरैते त्रयो वेदा भृगूनङ्गिरसः श्रिताः ॥** ( गो॰ पू॰ १ । ३९ । )

निशानार्थक 'तिज' धातु का अर्थ है–तीक्ष्णीकरण । स्वगति–धर्म्म से विशकलनधर्म्मा अङ्गिरा उत्तरोत्तर केन्द्र से प्रधि की ओर सूक्ष्मरूप में परिणत होता हुआ जाया करता है । ठीक इसके विपरीत स्नेहरूप भृगु स्थितिभावयुक्त होता हुआ उत्तरोत्तर प्रधि से केन्द्र की ओर आता हुआ संकुचित होता जाता है । इस प्रकार अप्तत्त्व में मूलभूत स्थितिगतिरूप यजु के धर्म्म विस्पष्ट हो जाते हैं । उक्त आत्मविवर्त्तों में परात्पर **कालपुरुष** नाम से प्रसिद्ध है । षोडषी पुरुष **महापुरुष** नाम से, ऋक्सामावच्छिन्न यजुर्मूर्त्ति अव्यक्तात्मा **वेदपुरुष** नाम से एवं परात्पर–षोडशी–अव्यक्तात्मगर्भित, तदवच्छिन्न अप्तत्त्व **यज्ञपुरुष** नाम से प्रसिद्ध है, जैसा कि आगे के परिलेख से स्पष्ट हो जाता है । विश्वविद्यात्मिका ओङ्कारविद्या के अनु-सार परात्पर–षोडशी–अव्यक्तयज्ञात्मा, इन चारों का एक स्वतन्त्र विभाग है । यही **"परब्रह्म"** नाम से

प्रसिद्ध है, एवं पृथिवी चन्द्रमा का विभाग अपरब्रह्म नाम से व्यवहृत होता है। मध्यस्थ सूर्य्य दोनों का अनुग्राहक बनता हुआ परापरब्रह्म है। चतुष्कल परब्रह्म की परात्पर कला अर्द्धमात्रा है। षोडशीपुरुष अकार है, अव्यक्तात्मा उकार है, यज्ञात्मा मकार है। समष्टि ओङ्कार है।

**यज्ञात्मा के विविध विवर्त्त**

स्वयम्भू प्राणमय होने से असङ्ग बनता हुआ यज्ञमर्यादा से बहिर्भूत था, परमेष्ठी इसी अप्तत्त्व के कारण असङ्ग बनता हुआ यज्ञ का प्रथम प्रवर्त्तक बन जाता है, जैसा कि–"**यज्ञैरथर्वा०**" इत्यादि रूप में प्रकरण के आरम्भ में ही कहा जा-चुका है। स्वायम्भुवी प्राणसृष्टि असंगभाव की प्रधानता से '**मानसीसृष्टि**' कहलाती है, यही **भावसृष्टि** है। ऋषि–मनु आदि सृष्टियों का इसी भावसृष्टि में अन्तर्भाव है। पारमेष्ठिनी **यज्ञसृष्टि** योषावृषात्मक स्त्रीपुरुष-तत्त्व के मिथुनभाव से सम्बन्ध रखने के कारण "**मैथुनीसृष्टि**" कहलाती है। '**सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा**' के अनुसार यज्ञसृष्टि ही प्रजासृष्टि की मूलप्रवर्त्तिका है। इस यज्ञ-प्रजापति का स्वरूप ऋक्-सामावच्छिन्न यजुरग्नि पर ही प्रतिष्ठित है। त्रयीतत्त्व–अप्तत्व का समन्वित-रूप ही यज्ञ है। इसी आधार पर– '**सैषा त्रयी विद्या यज्ञः**' ( शत० १ । १ । ४ । ३ । ) के अनुसार त्रयीविद्या को यज्ञ कहा गया है। आपोमय परमेष्ठी में प्रतिष्ठित, दूसरे शब्दों में अप्प्रकृतिक परमेष्ठी की प्रतिष्ठारूप विष्णु के साथ पारमेष्ठ्य यज्ञ का तादात्म्य सम्बन्ध है। विष्णु ही अपनी अशनाया-शक्ति से अन्नाहुति [ सोमाहुति ] का सञ्चालक बनते हुए, अग्नीषोमात्मक यज्ञ का सम्पादन करते हैं। इसी-लिए विष्णु को भी यज्ञ कहा जाता है। इस प्रकार विष्णु–त्रयीविद्या–आपः–अङ्गिरा–भृगु–आदि के समन्वय से निष्पन्न होने वाला यज्ञ श्रुतियों में तत्तन्नामों से प्रसिद्ध हो रहा है, जैसा कि निम्न लिखित श्रौत-प्रमाणों से स्पष्ट हो जाता है—

## १—अथर्वसम्बन्ध से यज्ञनिरुक्ति—

**आदङ्गिराः प्रथमं दधिरे वय इद्धाग्नयः शम्या ये सुकृत्यया ।**
**सर्वं पणेः समविन्दन्त भोजनमश्वावन्तं गोमन्तमा पशुं नरः ।। १ ।।**
**यज्ञैरथर्वा प्रथमः पथस्तते ततः सूर्य्यो व्रतपावेन आजनि ।**
**आ गा आजदुशना काव्यः सचा यमस्य जातममृतं यजामहे ।। २ ।।**

(अथर्व सं० २ । २३ । ४–५)

## २—अप्सम्बन्ध से यज्ञनिरुक्ति—

१—"**आपो वै यज्ञः**" ( ऐ० २ । २० ) ।
२—"**आपो हि यज्ञः**" ( शत० ३ । १ । ४ । १५ )
३—"**रेतो वा आपः**" ( ऐ० १ । ३ । )
४—"**योषा वा आपः**" ( शत० १ । १ । १ । १८ । )

## ३--वेदसम्बन्ध से यज्ञनिरुक्ति-

१--"सैषा त्रयीविद्या यज्ञ:" ( शत० १ । १ । ४ । ३ । )
२--"तद्यत् तत् सत्यं त्रयी सा विद्या" ( शत० ६ । ५ । १ । १८ । )
३--"ते देवा अब्रुवन्-यज्ञं कृत्वा- (")
सत्यं तनवामहै-इति" ।

## ४--परमेष्ठीसम्बन्ध से यज्ञनिरुक्ति-

"तत एतं परमेष्ठी प्राजापत्यो यज्ञमपश्यद्दर्शपूर्णमासौ ।
ताभ्यामयजत, स आपोऽभवत् । परमात्वा एतत् स्थाना-
द्वर्षति यद्दिवः । तस्मात् परमेष्ठी नाम" । (शत० ११ । १ । ६ । १६ ।।)

## ५—महत्सम्बन्ध से यज्ञनिरुक्ति—

१—"एष ह वै महान् देवो यद्यज्ञः" (गो० पू० २ । १६ ।)
२--"यज्ञो ह वै देवानां महः" ( शत० १ । ६ । १ । ११ )

यह है आधिदैविक पारमेष्ठ्य यज्ञ का संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन । अधिदैवत संस्था में जहां यह यज्ञतत्त्व "परमेष्ठी" नाम से प्रसिद्ध है, वहां अंशरूप से अध्यात्मसंस्था में

**आध्यात्मिक यज्ञात्मा**

प्रतिष्ठित वही तत्त्व "यज्ञात्मा" नाम से व्यवहृत होता है । शारीरयज्ञ के द्वारा ही शारीर—धातु प्रतिष्ठित रहते हैं । यज्ञ से शारीर-धातुओं का निर्म्माण होता है । आध्यात्मिकसंस्था में जब तक इस यज्ञात्मा की सत्ता रहती है, तभी तक *आत्मा ( चिदात्मा-षोडशी पुरुष ) चिदाभास एवं चिदंशरूप से शरीरपुर में प्रतिष्ठित रहता है । कारण स्पष्ट है । पाञ्चभौतिक शरीर **'इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति'** ( छां० उप० ) के अनुसार आपोमय है । यद्यपि शरीर में पाँचों ही महाभूतों की सत्ता है तथापि **'त्र्यात्मकत्वात्तु भूयस्त्वात्'** ( शा०-सू० ३ । १ । ) इस वेदान्तसूत्र–सिद्धान्त के अनुसार देहारम्भक भूतों में अप्तत्त्व ही अधिक मात्रा में रहता है । आपोमय होता हुआ शरीर भृग्वङ्गिरोमय है । इसकी प्रतिष्ठा तदात्मक पारमेष्ठ्य यज्ञ ही है । भृग्वङ्गिरोमय इसी यज्ञात्मा के सम्बन्ध से दूसरे चिदात्मा का विकास होता है ।

---

*षोडशी पुरुष नाम से प्रसिद्ध अमृतात्मा के प्रधानरूप से चिदात्मा, चिदाभास, चिदंश, ये तीन विवर्त्त माने गए हैं । इन तीनों का दिग्दर्शन आगे की 'प्राणात्मविज्ञानोपनिषत्' में कराया जायगा ।

**यज्ञ का योनिभाव**

उपर्युक्त यज्ञतत्त्व की चिदात्मा ही योनि है। महत्स्वरूप इसी यज्ञ के आधार पर चिदात्मा, चिदाभास रूप से प्रतिष्ठित रहता है। इस यज्ञात्मा के द्वारा ही जीवात्मस्वरूप-समर्पक चिदाभास स्वरूप में प्रतिष्ठित रहता है। जिस दिन शारीरयज्ञ उच्छिन्न हो जाता है, तत्क्षण चिदाभास उत्क्रान्त हो जाता है। यज्ञात्मा का भृगु भाग घन–तरल-विरल भेद से तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। अब्वायु–सोम की समष्टि ही "भृगु" है–"**वायुरापश्चन्द्रमा इत्येते भृगवः**" ( गो० ब्रा० पू० २। ८। (६) अङ्गिरोवच्छिन्न त्रिधा विभक्त यह भृगु ही चिदाभास की प्रधान प्रतिष्ठा है। अतएव चिदाभासरूपा जीवसृष्टि **आप्या–वाव्यया–सौम्या** भेद से तीन ही भागों में विभक्त है। पानी—हवा—सोम, तीन ही तत्त्व वीधू बनते हुए चित् के ग्राहक है। जल में रहने वाले वृक्ष–वनस्पति–औषधि–मत्स्यादि सम्पूर्ण जीव आप्य हैं। पानी ही इनकी जीवनसत्ता का मूलाधार है। यदि इन्हें पानी से पृथक् कर दिया जाता है, तो इनका तत्काल निधन हो जाता है। भूपृष्ठ से सम्बन्ध रखने वाले औषधि—वनस्पति—कृमि—कीट—पक्षी—मनुष्यादि सम्पूर्ण जीव वायव्य हैं। वायु ही इनका आत्मा है, दूसरे शब्दों में वायु ही इनकी जीवनसत्ता की मूलभित्ति है। बिना वायु के ये कथमपि प्राणधारण नहीं कर सकते। सांख्य में '**सत्वविशालसर्ग**' नाम से प्रसिद्ध आठ प्रकार के चान्द्रदेवता सौम्य जीव हैं। सोम ही इनका जीवन है। चन्द्रमण्डल को छोड़कर ये कभी जीवित नहीं रह सकते। बस जीवसृष्टि के ये ही तीन मुख्य विवर्त्त हैं। अब्—वायु—सोमात्मक भृगु ही महान्, किंवा महानात्मा है। षोडशीपुरुष इसीमें गर्भ धारण करते हैं, जैसाकि स्मृति कहती है—

**मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम् ।**
**सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ।। १ ।।**
**सर्वयोनिषु कौन्तेय मूर्त्तयः सम्भवन्ति याः ।**
**तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ।। २ ।।** ( गीता १४। ३–४। )

**त्रयीमय त्रिगुणात्मा**

गर्भीभूत चिदात्मा का यज्ञमूर्त्ति महान् के साथ **अन्तर्य्याम** ( ग्रन्थिबन्धन ), **बहिर्य्याम** ( योग-सम्बन्ध ) भेद से दो प्रकार से सम्बन्ध होता है। अन्तर्य्याम सम्बन्ध से स्वयं महान् महानात्मा, किंवा प्रकृतस्थल की अपेक्षा से यज्ञात्मा कहलाने लगता है। अर्थात् अन्तर्य्याम सम्बन्ध से महन्मय बनता हुआ वही चिदात्मा महानात्मा का स्वरूप समर्पक बनता है, एवं बहिर्य्याम सम्बन्ध से वही महानात्मा से युक्त रहता हुआ स्वस्वरूप से ( स्वचिद्भाग से ) चिदात्मा नाम से प्रसिद्ध होता है। इसमें पारमेष्ठ्य महानात्मा के साथ **सूर्य्यचन्द्रमा-पृथिवी**, तीनों क्रमशः दर्शपूर्णमास करते हैं। यह स्मरण रखना चाहिए कि, इस महान् में अप्–वायु–सोम नाम के तीन तत्त्व हैं। इन तीनों में से अप् का अनुग्रह पृथिवी पर होता है, वायु का सम्बन्ध अन्तरिक्ष-विहारी चन्द्रमा के साथ है एवं सोम का प्रधान सम्बन्ध सूर्य्य के साथ है। इन तीनों तत्त्वों के आधार पर सूर्य्य–चन्द्रमा–पृथिवी, इन तीनों के दर्शपूर्णमास यज्ञ से महानात्मा में **सत्त्व–रजः–तम**, इन तीनगुणों

का उदय हो जाता है। चन्द्रमा एवं पृथिवी, दोनों को अपने बृहन्मण्डल में प्रतिष्ठित रखता हुआ, इन्हें साथ लेता हुआ सूर्य्य महत्परमेष्ठी के चारों ओर परिक्रमा लगाता हुआ अपने साथ ही में स्वावयवभूत पृथिवी चन्द्रमा के गुणात्मक अंशों की उस परमेष्ठी में आहुति देता रहता है। इसी प्रक्रिया को **'दर्शपूर्णमासयज्ञ'** कहा जाता है। सोममय सूर्य्यभाग सत्त्वभाव का, वायुमय चान्द्रभाव रजोभाव का एवं आपोमय पार्थिवभाव तमोभाव का प्रवर्त्तक है। यों समझिए कि, सूर्य्य ने परिक्रमा लगाना आरम्भ किया। पारमेष्ठ्य महत् का सोमप्रधान अंश सूर्य्य से अनुगत होता हुआ, सौरज्योति से युक्त होता हुआ **'सत्त्व'** रूप में परिणत हो जाता है। यही पौर्णमास ( पूर्णिमा ) है। सोममय महान् का यह सत्त्वभाग सर्वथा प्रकाशित रहता है। उधर पृथिवी सम्बन्ध से महत् का आपोमय भाग अप्रकाशित होता हुआ तमोगुणक बन रहा है। अश्वमाहिष्यसम्बन्धात् वरुणप्रधान अप्–तत्त्व के साथ इन्द्रप्रधान ज्योतिर्म्मय सौर प्रकाश का सम्बन्ध नहीं हो सकता अतएव यह भाग सर्वथा अप्रकाशित रहता हुआ 'तमोगुण' नाम से प्रसिद्ध होता है। यह दर्शयज्ञ अमावास्या है। सत्त्व—तम की सन्धि में चन्द्रमा के सम्बन्ध से महत् का सान्ध्य वायुमय भाग प्रकाशिताप्रकाशित रहता हुआ रजोमूर्त्ति बना हुआ है। इस प्रकार अप्तत्त्वानुगृहीता पार्थिवभाग के सम्बन्ध से अप्धान वही महान् तमोमूर्त्ति, वायुतत्त्वानुगृहीत चान्द्रभाग के सम्बन्ध से वायुप्रधान सान्ध्य वही महान् रजोमूर्त्ति एवं सोमतत्त्वानुगृहीत सौरप्रकाश सम्बन्ध से सोमप्रधान वही महान् सत्त्वमूर्त्ति बनता हुआ त्रिगुणमूर्त्ति बन रहा है—**'त्रयीमयाय त्रिगुणात्मने नमः'**।

**त्रिगुणो महानात्मा**—
- सूर्य्यः—सोमेनानुगृहीतः....—सोमप्रधानः स एव महान्—सत्त्वमूर्त्तिः
- चन्द्रमाः—वायुनानुगृहीत—वायुप्रधानः स एव महान्—रजोमूर्त्तिः
- पृथिवी—अद्भिरनुगृहीतः—अपप्रधानः स एव महान्—तमोमूर्त्तिः

——०——

इन्हीं सूर्य्य-चन्द्र-पृथिवी भागों के सम्बन्ध से महान् में **आकृति–प्रकृति–अहंकृति**, इन तीन भावों का उदय होता है। सूर्य्य के सम्बन्ध से सत्त्व द्वारा महान् में अहंभाव का उदय होता है। चन्द्रमा के सम्बन्ध से रजो द्वारा प्रकृति भाव का उदय होता है, एवं पृथिवी के सम्बन्ध से तमोभाग द्वारा आकृतिभाव का उदय होता है। इस प्रकार सूर्य्य—चन्द्रमा–पृथिवी, इन तीनों के दर्शपूर्णमास यज्ञ से महानात्मा त्रिगुण—प्रकृतित्रय–विशिष्ट बन जाता है। इसके **'यज्ञ–चित्–महत्'** ये तीन विवर्त्त हैं। इन तीनों का ( अध्यात्मसंस्था के साथ ) सम्बन्ध परमेष्ठी के द्वारा ही होजाता है। परन्तु महदंश का सम्बन्ध साक्षात् रूप से न होकर चन्द्रमा के द्वारा ही होता है, जैसा कि उसी प्रकरण में स्पष्ट हो जायगा। इसीलिए आत्मगतिप्रधान इस आत्मविज्ञानोपनिषत् में हमने **यज्ञात्मा-चिदात्मा**—को पारमेष्ठ्य माना **है**, एवं गुण–प्रकृतिविशिष्ट महान् का सम्बन्ध चन्द्रमा के साथ बतलाया हैं।

पारमेष्ठ्य तत्त्व अप्‌प्रकृतिक होता हुआ प्राकृत है। अतएव तत्प्रधान तन्मय यज्ञात्मा को हम अवश्य ही **'प्राकृतात्मा'** कहने के लिए तय्यार हैं। **देवता–भूत–पशु–लोक**–सम्पूर्ण भूतप्रपञ्च इसी आधिदैविक यज्ञात्मा ( आपोमय परमेष्ठी ) के आधार पर प्रतिष्ठित हैं। एवमेव **इन्द्रियाँ–सप्तधातु–केशलोमादि–शिरोगुहा–उरोगुहा–उदरगुहा–बस्तिगुहा**—इत्यादि सम्पूर्ण आध्यात्मिक प्रपञ्च इसी आध्यात्मिक चिद्गर्भित यज्ञात्मा के आधार पर प्रतिष्ठित है। इसके 'चित्–यज्ञ–महत्' इन तीन विवर्त्तों में चिदात्मा–यज्ञात्मा के साथ श्राद्ध का कोई सम्बन्ध नहीं है। श्राद्ध का सम्बन्ध है–एकमात्र महदंश के साथ, जैसा कि उसी प्रकरण में स्पष्ट हो जायगा। चिदात्म–यज्ञात्म भेद से द्विकल पारमेष्ठ्य यज्ञात्मा का यही संक्षिप्त निदर्शन है। अब क्रमप्राप्त **विज्ञानात्मोपनिषत्** की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

**प्रकरणोपसंहार**

**तदित्थं चित्–यज्ञ–भेदेन द्विकलोऽयं परमेष्ठी, यज्ञात्मा वा व्याख्यातो द्रष्टव्यः।**

**समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत––"अमृतात्मविज्ञानोपनिषदि" प्रथमायाँ**

# प्रथमखण्डात्मिकाया यज्ञात्मविज्ञानोपनिषत् तृतीया

## त्रिगुण भावापन्न यज्ञपुरुष परिलेखः—

चिदात्मा का यज्ञमूर्ति महान् के साथ **अन्तर्याम** (ग्रन्थिबन्धन) व बहिर्याम (योगसम्बन्ध) भेद से दो प्रकार से सम्बन्ध होता है। इनमें से अन्तर्याम सम्बन्ध के द्वारा ही महान् महानात्मा **यज्ञात्मा** कहलाने लगता है। इन सम्बन्धों में पारमेष्ठ्य महानात्मा के साथ **सूर्य–चन्द्रमा–पृथिवी** तीनों क्रमशः दर्शपूर्णमास करते हैं। इस महानात्मा में **आपः–वायु–सोम** नाम के तीन तत्त्व होते हैं। इन तत्त्वों का क्रमशः पृथिवी–चन्द्रमा–सूर्य के साथ सम्बन्ध होता है। इन्हीं तीनों तत्त्वों के आधार पर सूर्य-चन्द्रमा-पृथिवी इन तीनों के दर्शपूर्णमास यज्ञ से महानात्मा में **सत्त्वम्-रजः-तमः** नामक गुणों का उदय होता है।

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

(४) { १—अधिदैवतम्→सूर्य्यः (पूर्णमदः)
२—अध्यात्मम्→बुद्धिः (पूर्णमिदम्) }

अथ

# "विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्" चतुर्थी

## विज्ञानात्मा-प्राकृतात्मा--सूर्य्यः (३)

१—देवदेवताविभूतिः (दैवात्मा)
२—नित्यविज्ञानविभूतिः (विज्ञानात्मा)

व्यवसायात्मिका बुद्धिरेकेह कुरुनन्दन !
बहुशाखा ह्यनन्ताश्च बुद्धयोऽव्यवसायिनाम् ॥१॥

दूरेण ह्यवरं कर्म्म बुद्धियोगाद्धनञ्जय !
बुद्धौ शरणमन्विच्छ कृपणाः फलहेतवः ॥२॥

—श्रीमद्भगवद्गीता २ अ० ४१ । २ अ० ४९ ।

## (४) विज्ञानात्मस्वरूपपरिचयः
## (विद्या-अविद्यामयो विज्ञानात्मा)

प्रजा ह तिस्रो अत्यायमीयुर्न्यन्या अर्कमभितो विवश्रे ।
बृहद्ध तस्थौ भुवनेष्वन्तः पवमानो हरित आविवेश ॥ १ ॥

ऋक् सं० ८ । १०१ । १४ ।

इदं श्रेष्ठं ज्योतिषां ज्योतिरुत्तमं विश्वजिद्धनजिदुच्यते बृहत् ।
विश्वभ्राट् भ्राजो महि सूर्य्यो दृश उरु पप्रथे सह ओजो अच्युतम् ।। २ ।।

ऋक्० १० । १७० । ३

विभ्राजञ्ज्योतिषा स्वरगच्छो रोचनं दिवः ।
येनेमा विश्वा भुवनान्याभृता विश्वकर्म्मणा विश्वदेव्यावता ।। ३ ।।

ऋक्० १० । १७० । ४ ।

विभ्राड् बृहत्सुभृतं वाजसातमं धर्मन्दिवो धरुणे सत्यमर्पितम् ।
अमित्रहा वृत्रहा दस्युहन्तमं ज्योतिर्जज्ञे असुरहा सपत्नहा ।। ४ ।।

ऋक्० १० । १७० । २ ।

एको हंसो भुवनस्यास्य मध्ये स एवाग्निः सलिले सन्निविष्टः ।
तमेव विदित्त्वाति मृत्युमेति नान्य, पन्था विद्यतेऽयनाय ।। ५ ।।

श्वे० उ० ६ । १५ ।

यदा तमस्तन्न दिवा न रात्रिर्न सन्न चासच्छिव एव केवलः ।
तदक्षरं तत्सवितुर्वरेण्यं प्रज्ञा च तस्मात् प्रसृता पुराणी ।। ६ ।।

श्वे० उ० ४ । १८ ।

हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत् ।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ।। ७ ।।

यजु:सं० १३ । ४ ।

विज्ञानात्मा सह देवैश्च सर्वैः प्राणा भूतानि सम्प्रतिष्ठन्ति यत्र ।
तदक्षरं वेदयते यस्तु सोम्य स सर्वमेवाविवेश ।। ८ ।।

प्रश्नो० ४ । ११ ।

मनोमयः प्राणशरीरनेता प्रतिष्ठितोऽन्ने हृदयं सन्निधाय ।
तद्विज्ञानेन परिपश्यन्ति धीरा आनन्दरूपममृतं यद्विभाति ।। ९ ।।

मुण्डको० २ । २ । ७ ।

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम् ।
तत् त्वं पूषन्नपावृणु सत्यधर्म्माय दृष्टये ।। १० ।। ईशोप० १५ ।

—❀—

# विज्ञानात्मब्रह्मणे नमः

### विज्ञानात्मा—सूर्य्यः

### 'विज्ञानं ब्रह्मे' त्युपास्व

..................

यो देवानां प्रभवोद्भवश्च विश्वाधिपो रुद्रो महर्षिः ।
हिरण्यगर्भं जनयामास पूर्वं स नो बुद्धया शुभया संयुनक्तु ।। श्वे० उ० ४ । १२

विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पात् ।
सं बाहुभ्यां धमति सम्पतत्त्रेर्द्यावाभूमी जनयम् देव एकः ।। श्वे० उ० ३ । ४

सर्वेन्द्रिय गुणाभासं सर्वेन्द्रियविर्वाजतम्
सर्वस्य प्रभुमीशानं सर्वस्य शरणं बृहत् ।। श्वे० उ० ३ । १७

नवद्वारे पुरे देही हंसो लेलायते बहिः ।
वशी सर्वस्य लोकस्य स्थावरस्य चरस्य च । श्वे० उ० ३ । १८

अग्निर्यत्राभिमथ्यते वायुर्यत्राभिरुद्धचते ।
सोमो यत्रातिरिच्यते तत्र सञ्जायते मनः ।। श्वे० उ० २ । ६

विज्ञानसारथिर्यस्तु मनः प्रग्रहवान्नरः ।
सोऽध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम् ।। कठोप० १ । ३ । ६

पारमेष्ठ्य 'यज्ञात्मा' की मूलप्रतिष्ठा भृग्वङ्गिरोमय 'आपः' तत्त्व है, जैसाकि पूर्वप्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। भृगु, तथा अङ्गिरा, इन दोनों तत्त्वों में से 'अङ्गिरा' तत्त्व का विकास ही 'सूर्य्य है। आपोमय पारमेष्ठ्य मण्डल के गर्भ में प्रतिष्ठित बीजावस्थापन्न अङ्गिरोऽग्नि ही आगे जाकर संवरण–सर्वव्याप्तिलक्षण 'यज्ञवराह' नामक पारमेष्ठ्य वायु के व्यापार से संघातावस्था में परिणत होता हुआ 'सूर्य्य' रूप से प्रकट हो जाता है। पञ्चपर्वा विश्व में ज्ञानज्योतिर्गर्भित स्वयम्भू सर्वथा अव्यक्त है। परमेष्ठी यद्यपि अव्यक्त–स्वयम्भू की अपेक्षा व्यक्त है, परन्तु परमेष्ठी में भूतज्योतिर्लक्षणा रूप–( प्रकाश–उजाला )–ज्योति का विकास नहीं है अतएव 'रोदसीत्रिलोकी' नाम से प्रसिद्ध रुद्रत्रिलोकी ( सौरत्रिलोकी ) की अपेक्षा से परमेष्ठी अव्यक्त ही माना जायगा। रूपज्योतिर्लक्षण भूतज्योतिः–स्वरूप से व्यक्त होने वाले जितने भी पदार्थ हैं, उन सब में सूर्य्य ही अग्रणी माना गया है। असदात्मक तम को छिन्न भिन्न करने वाला अव्यक्त स्वयम्भू था, सृष्ट्यभावरूप तम को दूर करने वाला परमेष्ठी था, किन्तु 'अन्धकार नाम से प्रसिद्ध रात्रितम को दूर कर विश्वान्तर्गत पदार्थों को रूपप्रकाश से व्यक्त करने वाले व्यक्तमूर्ति यही भगवान् अंशुमाली हैं। रोदसी-त्रिलोकी में प्रतिष्ठित रहने वाली चर-अचर प्रजा के प्रभव-प्रतिष्ठा-परायण यही हैं। दूसरे शब्दों में अनुपाख्य तम को दूर करने वाले अव्यक्त स्वयम्भू थे, एवं अनिरुक्त तम को हटाने वाले यही सहस्रांशु हैं। ईश्वर प्रजापति ( षोड़शी पुरुष नामक अमृतात्मा ) की ज्ञानकला सूर्य्य द्वारा ही सर्वत्र व्याप्त होती है, जैसाकि मन्त्रश्रुति कहती है—

**परमेष्ठी का अपेक्षाकृत अव्यक्तत्व**

**यत्रा सुपर्णा अमृतस्य भागमनिमेषं विदथाभिस्वरन्ति।**
**इनो विश्वस्य भुवनस्य गोपाः स मा धीरः पाकमत्रा विवेश ।।**

ऋक् १। १६४। २१।

'**धियो यो नः प्रचोदयात्**' के अनुसार यही ज्ञान के प्रचोदयिता ( प्रेरक ) हैं। अध्यात्मसंस्था में जीवप्रजापति ( कर्म्मात्मा ) जो कार्य अपनी बुद्धि से लेता है, अधिदैवत संस्था में ईश्वर प्रजापति (कर्म्मसाक्षी) वह कार्य्य सूर्य्य से लेते हैं। दूसरे शब्दों में बुद्धि आध्यात्मिक संस्था का सूर्य है, एवं सूर्य्य अधिदैवत संस्था की बुद्धि है। रोदसी-त्रैलोक्यात्मिका द्यावापृथिवी के अधिष्ठाता, विश्वकेन्द्रस्थ, अतएव "**आदित्यो वै विश्वस्य हृदयम्**" (शत० ६। १। २। ४०) इत्यादि के अनुसार "**हृदय**" नाम से प्रसिद्ध, व्यक्तपदार्थों की अपेक्षा सर्वप्रथम विश्व में व्यक्त होने के कारण '**अग्रज**" नाम से प्रसिद्ध इसी हिरण्यगर्भ सूर्य्य-प्रजापति का दिग्दर्शन कराते हुए ऋषि कहते हैं—

**विश्वस्य हृदयम्**

**हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।**
**स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ।।**

—यजुःसं. १३। ४

यद्यपि आदित्य-विज्ञान के अनुसार सूर्य्य '**१-इन्द्र, २-धाता, ३-भग, ४-पूषा, ५-मित्र, ६- वरुण ७-अर्यमा, ८-अंशु, ९-विवस्वान्, १०-त्वष्टा, ११-सविता, १२-विष्णु**'

**सोम–चित–इन्द्र–विभूतियां**

इन बारह दिव्यप्राणों का समुच्चित रूप माना गया है, तथापि प्रधानदृष्टि से सूर्य्य **१-सोम**, **२-इन्द्र**, **३-चित्** इन तीन विभूतियों के आधार पर ही स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित है। प्रत्यक्ष में भी सूर्य्य में ये ही तीन तत्त्व उपलब्ध होते हैं। सूर्य्यपिण्ड [सूर्य्यगोलक] भूतमय है। यही "सोम" तत्त्व है। इसे ही ही दर्शनभाषा में 'भूतमात्रा' कहा जाता है। रश्मिमण्डल में व्याप्त, प्रकाश का अधिष्ठाता तत्त्व प्राण है। यही रूपाधिष्ठाता सौरप्राण—"**रूप रूपं मघवा बोभवीतु**" "**इन्द्रो रूपाणि कनिक्रदचरत्**" इत्यादि वचनों के अनुसार 'इन्द्र, नाम से प्रसिद्ध है। दर्शन समय की यह '**प्राणमात्रा**' है। सूर्य्य ही बुद्धि का प्रवर्त्तक बनता हुआ ज्ञान का अधिष्ठाता है। सूर्य्यकी वही ज्ञानशक्ति 'चित्' नाम से व्यवहृत हुई है। यही '**प्रज्ञामात्रा**' नाम से प्रसिद्ध है। इस चिदंश के सम्बन्ध से ही इन्द्रतत्त्व चिन्मय बनता हुआ चेतना नाम से प्रसिद्ध हो रहा है। इन्द्र का प्रज्ञाभाव, किंवा चैतन्य, सोम के सम्बन्ध से ही स्थिर रहता है। अग्नि को जहां पुरुष कहा जाता है, वहां सोमतत्त्व शक्ति नाम से प्रसिद्ध है। (देखिए बृहज्जाबालोपनिषत् २।८।९) सौर अग्नि हिरण्मय है। इसी हिरण्य तत्त्व के सम्बन्ध से यह सोममयी शक्ति "**हैमवती**" नाम से प्रसिद्ध है। यह तत्त्व वीध्र है। प्रतिबिम्बग्रहणयोग्यता इसी में है। सब से पहिले पारमेष्ठ्य महद्गर्भित चिदंश का सम्बन्ध इसी के साथ होता है, अतएव इसे '**चिच्छक्ति**' कहा जाता है। चिच्छक्तिस्वरूपा इसी हैमवती **उमा** के द्वारा महेश्वरमूर्ति सावित्राग्निमय इन्द्रप्राण के साथ सम्बन्ध होता है। तात्पर्य्य यही हुआ कि, इन्द्र में जो चैतन्य है, वह सोम के द्वारा ही आया हुआ है। (देखिए केनोपनिषत् ३। ११)। सृष्टिसाक्षी मनःप्राणवाङ्मय अव्ययात्मा की वाक्कला का विकास अव्यक्त स्वयम्भू में होता है। प्राण-वाक् इन दो कलाओं का विकास महत् परमेष्ठी में होता है। परन्तु विश्वकेन्द्रस्थ बुद्धिरूप सूर्य्य में मनःप्राणवाक्इन तीनों कलाओं का विकास है। दूसरे शब्दों में यों भी कहा जा सकता है कि, षोडशी पुरुष की पूर्ण विकास भूमिइन्द्रात्मक यही सूर्य्य है। अतएव—'**इन्द्रो ह वै षोडशी**' (शत० ४।५।३।१) इत्यादि रूप से सौर इन्द्र को '**षोडशी**' कहा गया है। यही कारण है कि, पञ्चपर्वा विश्व के किसी पर्व को आत्मा का अधिष्ठाता न मानकर '**सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च**' (यजुःसं० १३। ४६) इत्यादि रूप से एकमात्र सूर्य्य को हि अधिष्ठाता मान लिया गया है। आत्मा के साथ साथ ही देव, एवं भूतप्रजा की भी प्रतिष्ठा यही सूर्य्य है। आत्मा—भूत—देव, इन तीनों के मूलस्तम्भ आयुः—गौः-ज्योतिः, ये तीन तत्त्व हैं। पूर्व प्रतिपादित इन्द्र का विकास ज्योतिरूप से, सोम का विकास गौरूप से, चिदंश का विकास आयुरूप से होता है। इन्द्रमय **ज्योति**, सोममयी **गौ**, चिन्मय **आयु**, इन्हीं तीनों मनोताओं के सम्बन्ध से सूर्य्य से **ज्योतिष्टोम-गोष्टोम-आयुष्टोम**, इन तीन स्तोमयज्ञों का विकास होता है। ज्योतिष्टोम **देवसृष्टि** की गोष्टोम **भूतसृष्टि** की, एवं आयुष्टोम **आत्म- विकास** की मूलप्रतिष्ठा है। इस प्रकार इन तीनों स्तोमों से सूर्य्य सर्वप्रतिष्ठा बन रहा है।

केवल आत्म—देव—भूत विवर्त्त का ही, अपितु अधिदैवत, अध्यात्म, अधिभूत, इन तीनों संस्थाओं की भी सत्ता सूर्य्य के आधार पर ही प्रतिष्ठित है। अतएव इसे **विश्वप्रतिष्ठा** कहा गया है जैसाकि महर्षि श्वेताश्वतर कहते हैं—

**अनाद्यनन्तं कलिलस्य मध्ये विश्वस्य स्रष्टारमनेकरूपम्**
**विश्वस्यैकं परिवेष्टितारं ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः ।। १ ।।**

—श्वेता० ५ । १३ ।

**प्रसिद्ध यज्ञप्रवर्त्तकविश्वात्मा**

पूर्व की यज्ञात्मोपनिषत् में कहा गया है कि, सूर्य्य से ऊपरका पारमेष्ठीचलोक तृतीय द्यु नाम से है । इसी में सोम नामक अप् तत्त्व प्रतिष्ठित है । यह लोक **'अस्ति वै चतुर्थो देवलोक आपः'** ( कौ० ब्रा० १८ ) के अनुसार आपोलोक नाम से प्रसिद्ध है । यह पारमेष्ठ्य सोम दूषित परमाणुओं को उच्छिन्न करने की शक्ति रखता है, अतएव यह **पवित्र** नाम से प्रसिद्ध है, जैसा कि मन्त्रश्रुति कहती है—

**पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पतेर्प्रभुर्गात्राणि पर्येषि सर्वतः ।**
**अतप्ततनूर्न तदामो समश्नुते शृतास इद्वहन्तस्तत् समाशत ।।**

—ऋक्० ६ । ८३ । १

परमेष्ठी में प्रतिष्ठित भृगुतत्त्व की आपः–वायुः–सोम, ये तीन अवस्थाएं, बतलाई गई हैं । इन तीनों में क्रमशः आप्यप्राण **असुर**, वायव्यप्राण **गन्धर्व**, एवं सौम्यप्राण **पितर** नाम से प्रसिद्ध है । आप्य-प्राणात्मक पारमेष्ठ्य असुरों के आक्रमण से पारमेष्ठ्य वायव्य प्राणात्मक गन्धर्व पितृप्राणात्मक सोम की निरन्तर रक्षा किया करते है । सौरी वाग्रूपा सुपर्णी के द्वारा गन्धर्वों से सुरक्षित यह पवित्र सोम निरन्तर सूर्य्य में आहुत होता रहता है । इसी रहस्य को बतलाने के लिए सौपर्णाख्यान की कल्पना की गई है । सुप्रसिद्ध कद्रु-विनता की संधा ( शर्त्त–होड़–बाजी ) का भी इसी ब्राह्मणाख्यान से सम्बन्ध है । **'आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानः'** (यजुःसं० ३३ । ४३ ) के अनुसार सूर्य्य सर्वथा कृष्ण (काला) है । दाह्य पारमेष्ठ्य सोम की इस दाहक और सावित्राग्नि में आहुति होती रहती है । इस सोमाहुति से दाहक अग्नि प्रज्ज्वलित हो पड़ता है । यही प्रकाश है । आप सौरमण्डल में जो प्रकाश देख रहे हैं, वह जलता सोम ही है । सोम ही प्रकाश का प्रवर्त्तक है । इसी अभिप्राय से ऋषि कहते हैं—

**त्वमिमा ओषधीः सोम ! विश्वास्तमपो अजनयस्त्वं गाः ।**
**त्वमा तथन्तोर्वन्तरिक्षं त्वं ज्योतिषा वि तमो ववर्थ ।।**

—ऋक्० १ । ९१ । २२ ।

इसी सोमाहुति से सूर्य्यसत्तारूप अहःकाल का उदय होता है । यही अहर्यज्ञ अग्निहोत्र नाम से प्रसिद्ध है । इसी आधार पर—**"सूर्य्यो ह वा अग्निहोत्रम्"** ( शत० २ । ३ । १ । १ ) यह कहा गया है । सौराग्निमण्डल ही सम्वत्सर है । इसी में सोम आहुत हो रहा है । अग्निसोम के उद्ग्राभ (चढ़ाव) निग्राभ (उतार) से इस सौर-सम्वत्सर में ६ ऋतुएं उत्पन्न हो जाती हैं । अग्निजन्मकाल **वसन्त** है, अग्नि

की युवावस्था **ग्रीष्म** है, प्रौढ़ावस्था **वर्षा** है। सोम का उदयकाल **शरत्** है, युवावस्था **हेमन्त** है, प्रौढ़ावस्था **शिशिर** है। अग्नीषोममय इस सम्वत्सरात्मक सौर यज्ञ के पाँच अवयव हैं। **अहोरात्र** पहला पर्व है, **शुक्ल-कृष्ण पक्ष** दूसरा पर्व है, **चातुर्मास्य** तीसरा पर्व है, **दक्षिण-उत्तर-अयन** चौथा पर्व है, एवं स्वयं **सम्वत्सर** पाँचवां है। यही इस सौरयज्ञ की पाङ्क्तता (पञ्चावयवता) है।

उक्त सम्वत्सर यज्ञ के ये ही पाँचों पर्व क्रमशः **अग्निहोत्र—दर्शपूर्णमास—चातुर्मास्य—पशुबन्ध ज्योतिष्टोम**—नामों से प्रसिद्ध हैं। प्रकारान्तर से यज्ञ की पाङ्क्तता देखिए। **हविर्यज्ञ–सोमयज्ञ–मेधयज्ञ अतियज्ञ–घर्म्मयज्ञ**, भेद से सम्वत्सर यज्ञ पञ्चधा विभक्त है। पार्थिव अन्न की सौराग्नि में आहुति होने से हविर्यज्ञ का, पारमेष्ठचसोम की आहुति से सोमयज्ञ का, पुरुष–गौ–नर–सर्व–नाम के चारों पशव्य प्राणों की आहुति से मेधयज्ञ का, एवं विशेष प्रकार की सोमद्वयी, एवं अग्निचिति से अतियज्ञ का, प्रवर्ग्याहुति से घर्म्मयज्ञ का स्वरूप निष्पन्न होता है। ये पाँचों यज्ञ, दूसरे शब्दों में एक ही यज्ञ के पाचों पर्व क्रमशः ७–७–४–१ इन विभागों में विभक्त हैं। इन के भी आगे जाकर अवान्तर अनेक विभाग हो जाते हैं। यह सम्पूर्ण यज्ञकर्म्म–कलाप एकमात्र इसी सौरसम्वत्सर में प्रतिष्ठित है। अग्नीषोमात्मक इसी सौर-यज्ञ से सौरदेवता अमृतभाव को प्राप्त होते हुए सम्पूर्ण विश्व के सञ्चालक बन रहे हैं। जब तक सोमाहुति है, तब तक यज्ञ है। जब तक यज्ञ है, तभी तक व्यक्त विश्व का व्यक्तीभाव है। यह व्यक्तीभाव यज्ञात्मक इसी व्यक्त सूर्य्य पर प्रतिष्ठित है। अतएव सूर्य्यसत्ता सृष्टिकाल कहलाया है, एवं सूर्य्य का तिरोभाव प्रलयकाल का अधिष्ठाता माना गया है। उक्त यज्ञसंस्थाक्रम निम्नलिखित तालिकाओं से स्पष्ट हो रहा है।

१–
१–हविर्यज्ञः → अन्नाहुत्या सम्पद्यते।
२–सोमयज्ञः → सोमाहुत्या सम्पद्यते।
३–मेधयज्ञः → मेधाहुत्या सम्पद्यते।
४–अतियज्ञः → राज–वाजाग्निसम्बन्धेम०
५–घर्म्मयज्ञः → प्रवर्ग्याहुत्या सम्पद्यते।

**"पाङ्क्तो वै यज्ञः" इत्याहुः।**
**सैषा पाङ्क्तयज्ञस्यैकाविधा**

——:०:—

२–
१–अग्निहोत्रम् .... अहोरात्रयज्ञः
२–दर्शपौर्णमासः .... पक्षयज्ञः
३–चातुर्मास्यम् .... ऋतुयज्ञः
४–पशुबन्धः .... अयनयज्ञः
५–ज्योतिष्टोमः .... सम्वत्सरयज्ञः

**"पाङ्क्तो वै यज्ञः" इत्याहुः**
**सैषा पाङ्क्तयज्ञस्यैकाविधा**

——:०:——

**१–हविर्यज्ञः––**

| | |
|---|---|
| १—अग्निहोत्रम् | |
| २—दर्शपूर्णमासः | |
| ३—चातुर्मास्यम् | |
| ४—आग्रयणेष्टिः | ७ सप्तसंस्थो वै हवियज्ञः-प्राक्सौमिकः |
| ५—इष्टचयनम् | |
| ६—सौत्रामणिः | |
| ७—पशुबन्धः | |

**२–सोमयज्ञः––**

| | |
|---|---|
| १–अग्निष्टोमः | |
| २–अत्यग्निष्टोमः | |
| ३–उक्थ्यस्तोमः | |
| ४–षोड़शीस्तोमः | ७ सप्तसंस्थो वै ज्योतिष्टोमः–सोमयज्ञः |
| ५–अतिरात्रस्तोमः | |
| ६–वाजपेयस्तोमः | |
| ७–अप्तोर्य्यामस्तोमः | |

——०——

**३–मेधयज्ञः—**

| | |
|---|---|
| १–अश्वमेधः | |
| २–गोमेधः | ४ चतुः संस्थो वै मेधयज्ञः |
| ३–नरमेधः | |
| ४–सर्वमेधः | |

——०——

**४–अतियज्ञः—**

| | | |
|---|---|---|
| १–राजसूयः (राज्ञाम्) | | |
| २–वाजपेयः (ब्राह्मणानाम्) | ४ | चतुःसंस्थो वै अतियज्ञः |
| ३–चयनम् (ब्राह्मणानाम्) | | |
| ४–अश्वमेधः (राज्ञाम्) | | |

—०—

**५–घर्म्मयज्ञः—**

१–शिरोयज्ञः, प्रवर्ग्ययज्ञो वा एकविध एव ।

—०—

**सूर्य्यात्मक क्षत्ररुद्र**

अग्निरहस्यवेत्ता विद्वानों को यह भलीभांति विदित है कि, सम्पूर्ण विश्व एकमात्र सोमगर्भित अग्नितत्त्व का ही विवर्त्त है। (**अग्नीषोमात्मक जगत्'** बृ० जा० उ० २।४)। इस अग्नितत्त्व के सम्यक् परिज्ञान के लिए तीन तत्त्व विज्ञेय है। अग्नि स्वयं अन्नाद ( अन्न खाने वाला ) है। बिना अन्न के अग्नि कभी स्वरूप से प्रतिष्ठित नहीं रह सकता। यही पहला तत्त्व है। दूसरा अन्न तत्त्व है। भोक्ता अग्नि जिस धरातल पर प्रतिष्ठित होकर अन्न भोग करता है, वह तीसरा तत्त्व है। ये तीनों क्रमशः **आवपनब्रह्म–अन्नादब्रह्म–अन्नब्रह्म**, इन नामों से प्रसिद्ध हैं। आवपन खं ब्रह्म है, खं आकाश है, आकाश ही वाक्तत्त्व है, जैसाकि यज्ञात्मप्रकरण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। इस वाङ्मय खं ब्रह्म पर प्रतिष्ठित रहने वाला भोक्ता अन्नाद ब्रह्म अन्न से सुख प्राप्त करता हुआ "कं" ब्रह्म नाम से व्यवहृत होता है। आवपन बाग् ब्रह्म था, यह अग्नि-ब्रह्म है। रमणकभूत अन्नब्रह्म 'रं' ब्रह्म से प्रसिद्ध है। इस प्रकार वाङ्मय आवपनरूप खं ब्रह्म प्रतिष्ठित अग्निमय अन्नादरूप कं ब्रह्म आपोमय अन्नरूप 'रं' ब्रह्म का भोग करता हुआ वाक्-अग्नि-अब्मय शं ब्रह्म-रूप में परिणत हो रहा है। आवपन पर प्रतिष्ठित अन्नाद के साथ जब तक अन्न का सम्बन्ध है, तभी तक रुद्राग्नि शिवरूप में परिणत होता हुआ शान्ति के साम्राज्य में प्रतिष्ठित हो रहा है। अन्नसम्बन्ध के विच्छेद से शिवभाग रुद्ररूप में परिणत होता हुआ विश्वसंहारक बन जाता है। अन्नसम्बन्ध से वही प्राणाग्नि तत्त्व शिवशरीर धारण कर लेता है। अन्नाभाव में वही घोरशरीरी बन जाता है। इसी अन्ना-दाग्नि–विज्ञान को लक्ष्य में रखकर श्रुति कहती है—

**"अग्निर्वा रुद्रः, तस्यैते द्वे तन्वे घोरान्या च शिवान्या"।**

चित्याग्नि साक्षात् रुद्र है। इसके प्रचण्ड क्रोध से सम्पूर्ण देवता कम्पित हो जाते हैं। अपनी रक्षा के लिए, दूसरे शब्दों में रुद्रकोप से बचने के लिए अन्नयज्ञ का आश्रय लेते हैं। इस अन्न से रुद्र शान्त हो

जाते हैं, शिवस्वरूप में परिणत हो जाते हैं, अतएव यह रुद्रान्न **'शान्तदैवत्य'** किंवा **"शान्तरुद्रिय"** नाम से प्रसिद्ध होता है। परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में यही शान्तरुद्रियभाव **"शतरुद्रिय"** नाम से प्रसिद्ध है, यही "शतरुद्री" है (देखिए शत० ७ कां० संचितिब्रा० १। १। १)। उत्पन्न शिशु अग्निमूर्ति है। गर्भस्थ शिशु सम्वत्सराग्नि के चयन से नवमास में जब सर्वात्मना सम्पन्न हो जाता है तो **एवयामरुत्** के आघात से गर्भाशय को छोड़ता हुआ बाहर निकल पड़ता है। भूमिष्ठ होने के अव्यवहितोत्तरकाल में ही वह रोने लगता है। शिशुशरीरस्थ अन्न विरहित अग्नि ही **"अग्नि वै रुद्रः। यदरोदीत, तस्माद्रुद्रः** (शत० ६। १। ३। ११) के अनुसार रुद्र नाम से प्रसिद्ध है। इसी से सम्पूर्ण इन्द्रिय देवता कम्पित हो पड़ते हैं। अन्नाहुति दी जाती है। तत्काल रुद्राग्नि शान्त हो जाता है। बच्चा चुप हो जाता है। इसी आधार पर खं-कं-रं- की समष्टि को "शं" ब्रह्म कहा गया है। तीनों की समष्टि ही यज्ञ है। जब तक यज्ञ है, तभी तक संसार है।

यद्यपि परमेष्ठि को यज्ञात्मा कहा गया है, तथापि अग्नीसोमात्मक यज्ञ का पूर्ण विकास तो सूर्य्य में ही होता है। पारमेष्ठ्य यज्ञ सामवेद में **"गोसव"** यज्ञ कहलाया है। यही यज्ञ पुराण में **"गोलोक"** कहलाया है। सूर्य्य के मूलप्रतिष्ठारूप गौ यहीं विकसित होती है। यही गोस्थान ब्रजभूमि से प्रसिद्ध है। इस यज्ञ की आधार भूमि एकविंशस्तोम से आरम्भ कर ३६ वें स्तोम तक का पारमेष्ठ्य प्रदेश है। इन्हीं पन्द्रह स्तोमां के कारण यह यज्ञ **"पञ्चदशाह"** यज्ञ नाम से प्रसिद्ध है। गौप्रवर्त्तक पञ्चदश अहर्गणात्मक सोममूर्त्ति यही पारमेष्ठ्य गोसवयज्ञ ❀"षट्त्रिंश" कहलाया है।

यज्ञाधारभूमि को आवपन कहा गया है। आवपन और आधार में अन्तर है। आवपन भिन्न प्रकार का आयतन है, आधार निम्न प्रकार का आयतन है। एकतः आयतन भूमि आधार कहलाता है, एवं सर्वतः आयतन भूमि आवपन कहलाता है। हमारा आधार भूपिण्ड है, पुस्तक का आधार मेज है, पानी का आधार घट है, फूल का आधार शाखा है, शाखा का आधार वृक्ष है, ये सब आयतन आधार तन्तु है, शरीर का आधार आत्मा है, ये सब आवपन नाम से प्रसिद्ध होंगे। आकाश वसुधानकोश (डिब्बी) की भाँति सर्वतः आधार बना हुआ है। प्रकृत में आकाशात्मक यही आवपन सम्बन्ध अभिप्रेत है। इसी-लिए इस आवपन को हमने "खं ब्रह्म" कहा है। अन्न को हमने आपोमय कहा है। यह अप्तत्त्व, किंवा आपोमय अन्न सौर, एवं पार्थिवाग्नि भेद से दो भागों में विभक्त हो जाता है। पार्थिव अन्न सोम है, सौर अन्न × पानी है। जहां भी पानी होता है, **"नाड्योवायुसंयोगादारोहणम्"** (वै० द० ५। २। ६।) के अनुसार सूर्य्य स्वनाड़ी द्वारा उसे अपने गर्भ में प्रतिष्ठित कर लेता है। पञ्चपर्वा विश्व के उन ओर वाग्ब्रह्म है, इस ओर भी वाग्ब्रह्म है, मध्य में अग्निब्रह्म है। इस मध्यस्थ अग्नि के दोनों ओर अन्नसोम अभिव्याप्त है। स्वयम्भू आकाश है, यही वाग्ब्रह्म, किंवा खं ब्रह्म है, यही विश्वयज्ञ का आवपन है।

---

❀इस विषय का विशद विवेचन शतपथ विभानभाष्य (१ अङ्क में देखना चाहिए।

×अथैष गोसवः। स्वाराज्यो वा एष यज्ञः। प्रजापतिर्हि परमेष्ठी स्वाराज्यम्। सर्वः षट्त्रिंश (३६) स्तेन 'गोसवः'। (तां० म० ब्रा० १९। १३)।

**'परमे व्योमन्''** नाम से प्रसिद्ध इसी आवापन में सब कुछ प्रतिष्ठित है। परमेष्ठी आपः है, यही 'रं' ब्रह्म है। सूर्य अग्नि है, यही 'कं' ब्रह्म है। चन्द्रमा आपः सोम है, यही 'रं' ब्रह्म है। पृथिवी वाक् है, यही खं ब्रह्म है। उपक्रम-उपसंहार में वाक् है, मध्य में सूर्य्याग्नि है। यह उभयतः सोमरूप अप् परिगृहीत है, जैसाकि निम्नलिखित तालिका से स्पष्ट हो रहा है।

| | |
|---|---|
| १-वाक्—स्वयम्भूः—आवपनब्रह्म—-खं ब्रह्म | |
| २-आपः—परमेष्ठी—अन्नब्रह्म——-रं ब्रह्म | |
| ३-अग्निः-सूर्य्यः——अन्नादब्रह्म——कं ब्रह्म | **शंब्रह्म-अधिदेवतम्** |
| ४-आपः-चन्द्रमाः'—अन्नब्रह्म——-रं ब्रह्म | |
| ५-वाक्—पृथिवी—आवपनब्रह्म—-खं ब्रह्म | |

**सौर अन्नादाग्नि के तीन विवर्त्त**

विश्वमध्यस्थ अन्नादाग्नि के (सौर अग्नि के) तीन विवर्त्त हैं, दूसरे शब्दों में वह तीन स्वरूपों में परिणत होकर विश्व में प्रतिष्ठित है। पहला विवर्त्त साम्वत्सरिक है, दूसरा पार्थिव है, तीसरा शारीरिक है। सौरमण्डलस्थ विश्वनियन्ता अग्नि ही सम्वत्सर है, यही देवप्राण की प्रधानता से "आधिदैविकाग्नि" नाम से प्रसिद्ध है। भूलोक-नियन्ता अग्नि पार्थिव है, भूतभाग की प्रधानता से यही "आधिभौतिकाग्नि" हैं, एवं जीवसृष्टि का सञ्चालक शारीरिक अग्नि ही आत्मसम्बन्ध से "आध्यात्मिकाग्नि" नाम से व्यवहृत हुआ है। इन तीनों अग्नियों की मूलप्रतिष्ठा स्वायम्भुव प्राणाग्नि है। यही ब्रह्माग्नि, किंवा वेदाग्नि है।

अध्यात्म-अधिभूत-अधिदैवत-तीनों प्रपञ्चों का उक्थ-ब्रह्म-साम-रूप आत्मा यही सूर्य्य है। स्थावरप्रपञ्च भूतप्रपञ्च है, जङ्गमप्रपञ्च आत्मप्रपञ्च है। **"सूर्य्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च"** (यजुः सं.-७।४२) के अनुसार दोनों की प्रतिष्ठा यही सूर्य्य है। सौरमण्डल—**'चित्रं देवानामुदगात्''** (यजुः सं०-६।४२) के अनुसार देवप्राणात्मक है। इसी देवप्राण के सम्बन्ध से यह प्रथम संस्था "आधिदैविक" नाम से प्रसिद्ध है। अतएव सौरमण्डलस्थ यह प्राणाग्नि **"देवाग्नि"** नाम से व्यवहृत हुआ है। **"एषां वै भूतानां पृथिवी रसः"** ( शत० १४।६।४।१ ) के अनुसार पार्थिव अग्नि **'भूताग्नि'** नाम से प्रसिद्ध है। इसी के सम्बन्ध से यह संस्था आधिभौतिक नाम से व्यवहृत हुई है। **मनोता** विज्ञान के अनुसार सूर्य्य में ज्योतिः-गौः-आयुः ये तीन मनोता माने गए हैं, जैसा कि प्रकरण के आरम्भ में बतलाया जा चुका है। ॐमनः-प्राणवाक् के त्रिवृत्करण से इन तीनों मनोताओं का परस्पर में त्रिवृत्करण होता है। इस त्रिवृत्करण

---

ॐइस विषय का विशद विवेचन 'ईशोपनिषत् हिन्दी विज्ञानभाष्य' प्रथम खण्ड के 'मनप्राणवाक की व्यापकता' नाम के प्रकरण में देखना चाहिए।

से क्रमशः देवता–भूत–आत्मा; ये तीन तत्त्व आविर्भूत होते हैं। आयुः–गौ;–गर्भित ज्योतितत्त्व देवता है। सूर्य्यमण्डल में गौ भाग गौण है; देवभाग प्रधान है। ज्योति–आयुर्गर्भित गौभाग भूत है। यही पृथिवी है। यहां ज्योति, एवं आयुःतत्त्व अन्तर्लीन हैं, गौभाग प्रधान है। ज्योतिः–गौः–गर्भित आयुःतत्त्व ही आत्मा है। यहां आयु का विकास है। यही आध्यात्मिकाग्नि पुरुषाग्नि नाम से भी व्यवहृत हुआ है। निष्कर्ष यही हुआ कि, वही अन्नादाग्नि सूर्यसंस्था में सम्वत्सर है, पृथिवीसंस्था में अग्नि है, एवं अध्यात्म संस्था में पुरुष है। साथ ही में इतना और ध्यान रखिए कि, ये तीनों ही शब्द विचाली हैं। सम्वत्सर-अग्नि-पुरुष, तीनों को तीन शब्दों से व्यवहृत किया जा सकता है। कारण, त्रिवृद्भाव के कारण प्रत्येक में तीनों के प्रत्यंश विद्यमान हैं। साथ ही में तीनों का मूलप्रभव अन्नादाग्नि तीनों में समान है। सौर-सम्वत्सर अग्नि भी है, पुरुष भी है, पार्थिव अग्नि सम्वत्सर भी है, पुरुष भी है, सम्वत्सर भी है। इन तीनों अग्नियों का परस्पर में चिति सम्बन्ध हुआ करता है। यही प्राकृतिक अग्निचयन यज्ञ है। इन तीनों चित्याग्नियों का मूलाधार–सर्वतः आधारभूत वही स्वायम्भुव वेदाग्नि है, यही चौथा आवपन है। अग्नितत्त्व के इन्हीं चारों विवर्त्तों को लक्ष्य में रखकर–'**चतुर्द्धा विहितो ह वाऽग्रेऽग्निरास**" (शत० ब्रा० १।२।३।१।) यह कहा गया है।

## अग्निविवर्त्त—

**१— १–मूलप्रतिष्ठाग्निः—चितेनिधेयः—प्राणप्रधानः—स्वायम्भुवः**
**२—२–आधिदैविकाग्निः–चित्यः —ज्योतिःप्रधानः–सौरः**
**३—३–आधिभौतिकाग्निः- ,, —गौप्रधानः —पार्थिवः**
**४—४–आध्यात्मिकाग्निः- ,, —आयुःप्रधानः—शारीरिकः**

——०——

**१—ब्रह्माग्निः––ब्रह्माण्डम्···खं ब्रह्म**
**२––देवाग्निः––सम्वत्सरः···कं ब्रह्म**
**१––भूताग्निः––अग्निः ···कं ब्रह्म**
**३––आत्माग्निः–पुरुषः ···कं ब्रह्म**

**अग्नि वै त्रिवृत्**" (तै० ब्रा० १।५।१०।४) के अनुसार अग्नितत्त्व त्रिवृत्कृत है। इसी त्रिवृद्भाव के कारण आधिदैविक–आधिभौतिक–आध्यात्मिक; इन तीनों अग्नियों की तीन तीन अवस्थाएँ हो जाती हैं। आधिदैविका सम्वत्सराग्नि है। घनावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि अग्नि है; तदवच्छिन्न लोक पृथिवीलोक है। तरलावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि वायु है; तदवच्छिन्न लोक अन्तरिक्ष है। विरलावस्थापन्न सम्वत्सराग्नि आदित्य है, यही द्युलोक है। आधिभौतिकाग्नि पार्थिव है। घनावस्थापन्न पार्थिव अग्नि

## सौर सम्वत्सरमण्डल (अधिदैवत संस्था) परिलेखः—

पञ्चपर्वा सौर सम्वत्सर मण्डल में विश्वनियन्ता अन्नादाग्नि ही सम्वत्सर है। यही देवप्राण की प्रधानता से **'आधिदैविकाग्नि'** नाम से प्रसिद्ध है। यहाँ पर **वाक्** स्वयम्भू (आवपनम्) तथा **आप**: परमेष्ठी (अन्नम्) रूप से व्याप्त है। इसी प्रकार द्यौः (२१), अन्तरिक्षम (१५) तथा पृथिवी (९) अग्नि रूप में सम्वत्सरः (अन्नाद) हैं। वाक् (सूर्यः) आवपनम् है।

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

## पार्थिव सम्वत्सरमण्डल (अधिभूत संस्था) परिलेखः—

पञ्चपर्वा विश्व में **वाक्** स्तर को **'स्वयम्भू'** तथा **'आपः'** स्तर को परमेष्ठी कहा जाता है। यही परमेष्ठी अन्नम् भी है। इस पञ्चपर्वा विश्व में महापृथिवी सम्वत्सर (अन्नाद्) के अन्तर्गत **'भूः'—भुवः—स्वः** क्रमशः ९—१५—२१ स्तोमों में व्याप्त रहते हैं। इन्हें ही क्रमशः पृथिवी—अन्तरिक्ष—द्यौ लोक कहते हैं। मध्य में स्थित वाक् ही पृथिवी है। यही आवपन ब्रह्म कहलाती है तथा यही अग्नि ब्रह्म है। इसी मध्यस्थ अग्नि के दोनों ओर अन्न-सोम अभिव्याप्त हैं।

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

## अर्णवसमुद्रगर्भित भूपिण्ड परिलेखः—

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

## अधिदैवत-अधिभूत समष्टि परिलेखः—

उक्त परिलेख में पञ्चपर्वा विश्व का स्वरूप बतलाया गया है। जिसमें **स्वयम्भू** आकाश है यही वाग्ब्रह्म है तथा यही विश्व यज्ञ का आवपन है। **परमेष्ठी** आपः है **सूर्य्य** अग्नि है, **चन्द्रमा** आपः सोम है। पृथिवी वाक् है। उपक्रम-उपसंहार में वाक् है, मध्य में सूर्य्याग्नि है। वाक् स्वयम्भू **आवपनब्रह्म** (खं ब्रह्म), आपः परमेष्ठी **अन्नब्रह्म** (रं ब्रह्म), अग्नि सूर्य्य **अन्नादब्रह्म** (कं ब्रह्म), आपः चन्द्रमा **अन्नब्रह्म** (रं ब्रह्म) तथा वाक् पृथिवी **आवपनब्रह्म** (खं ब्रह्म) कहलाते हैं।

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

## शरीरकाग्नि [अध्यात्मिक सप्तर्षिमण्डल] परिलेखः—

उक्त परिलेख में शरीरकाग्नि के रूप में शिरोगुहा स्वरूप बतलाया गया है, जिसके अन्तर्गत २ श्रोत्रे, २ चक्षुषी, २ नासिके व १ मुखम् है। यही सातों साकञ्ज प्राण सप्तक का शिरोनुगत प्रथम विस्तार है। इनकी मूल प्रतिष्ठा अग्न्यादि देव हैं अतएव इन सप्तऋषि प्राणों को 'देवता' भी कहा जाता है। ६–१५–२१–२७–३३ स्तोम भेद से महिमा पृथिवी के पाँच स्तोम प्रदेश माने गए हैं। इनमें क्रमशः **अग्नि–वायु–आदित्य–भास्वरसोम–दिक्सोम** नामक पाँच अग्निसोमात्मक प्राण देवता प्रतिष्ठित माने गए हैं। जिनका क्रमशः **मुख, नासिका, चक्षु श्रोत्र, ब्रह्मरन्ध्र** इन पाँचों में क्रमवार भोग होता है।

श्रीबालचन्द्र यन्त्रालय, 'मानवाश्रम', जयपुर।

दृश्य भूस्तर है, यही भूलोक है। इसके भीतर तरलावस्थापन्न अग्नि जलरूप है; यही भुवर्लोक है। सर्वान्तरतम प्राणात्मक मौलिक अग्नि विरलावस्थायुक्त है, यही तीसरा स्वर्लोक है। आज दिन पृ० अन्त० द्यौः, एवं भूः–भुवः–स्वः, इनको परस्पर में पर्य्याय माना जा रहा है, परन्तु वस्तुतः ऐसा नहीं है। भूः–भुवः–स्वः का भूपिण्ड से सम्बन्ध है। दूसरे शब्दों में पार्थिवाग्नि से सम्बन्ध है। भूकेन्द्रस्थान स्वर्लोक है। इस की प्रतिष्ठा प्राणाग्निमूर्ति प्रजापति है–'**प्रजापतिश्चरति गर्भे०**''। भूपृष्ठ के भीतर बहने वाला पानी भुवर्लोक है। यही पातालादि सात लोकों की प्रतिष्ठा है। यही पानी साक्षात् वरुणाग्नि है। स्वयं दृश्य भूपिण्ड भूलोक है। इस प्रकार भूः–भुवः- स्वः इन तीनों का केवल भूपिण्ड में ही भोग हो जाता है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर एकविंशस्थ सूर्य्य पर्य्यन्त सम्वत्सराग्नि व्याप्त है। इसी की उक्त तीनों अवस्थाएँ क्रमशः अग्नि–वायु–आदित्य, नाम से प्रसिद्ध हैं, एवं ये ही तीनों देवता क्रमशः त्रिवृत् पञ्चदश–एकविंश–स्तोमरूप पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्यौ–इन तीनों लोकों के अधिष्ठाता हैं। इसी पार्थक्य को लक्ष्य में रखकर '**दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः**' ( ऋक्सं० १०। १९०। ३। ) यह कहा गया है। यदि द्युलोक, एवं स्वर्लोक दोनों एक ही वस्तु होते तो '**दिवं–अथो स्वः**' यह पुनरुक्ति व्यर्थ होती। सम्वत्सराग्नि के तीनों विवर्त्तों के लिए '**दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षम्**' यह कहा है, एवं प्रजापतिमूर्त्ति पार्थिव अग्नि की तीनों अवस्थाओं का हृद्यभाव से संग्रह करते हुए '**अथो स्वः**' यह कहा गया है। इसी प्रकार आध्यात्मिक अग्नि भी इसी त्रिवृद्भाव से आक्रान्त है। वागिन्द्रिय अग्नि है, प्राणेन्द्रिय वायु है, चक्षुरिन्द्रिय आदित्य है।

अग्नि के उक्त तीनों ही विवर्त्त उभयतः पानी से वेष्टित हैं। सत्याग्नि, सदा आपोमय ऋत परमेष्ठी के गर्भ में प्रतिष्ठित रहता है—**ऋतेभूमिरियं श्रिता**। पहले आधिदैविक विवर्त्त को ही लीजिए पृथिवी–अन्तरिक्ष–द्यौरूप सम्वत्सराग्नि के उस ओर आपोमय दिक्सोममय परमेष्ठी है, इस ओर आपोमय (भास्वर सोममय) चन्द्रमा है। इसी प्रकार भूमिण्ड '**समुद्रमभितः पिन्वमानम्**' (यजुः सं० ११। २९) के अनुसार '**अर्णव**' नाम से प्रसिद्ध रोदसी समुद्र के गर्भ में प्रविष्ट है। एवमेव दिक्सोममय श्रोत्र; एवं भास्वर सोममय मन से वेष्टित आध्यात्मिक त्रिवृदग्नि भी पानी के गर्भ में ही प्रतिष्ठित है—जैसाकि परिलेखों से स्पष्ट हो रहा है।

जिस प्रकार स्वयम्भू ऋषिप्राणप्रधान, परमेष्ठी पितर-एवं असुरप्राणप्रधान, चन्द्रमा गन्धर्वप्राण-प्रधान, पृथिवी पशुप्राणप्रधान, किंवा वैश्वानरप्रधान है, एवमेव विश्ववमध्यस्थ सूर्य्य "**चित्रं देवानामुदगात्**" इत्यादि के अनुसार देवप्राणप्रधान है। इसी सौर देवप्राण से यज्ञद्वारा नवीन आत्मा उत्पन्न होता है, अतएव इसे "**देवात्मा**" नाम से व्यवहृत किया जाता है। इसके अतिरिक्त चिदात्मा के सम्बन्ध से इसी से दूसरे "**विज्ञानात्मा**" का भी विकास होता है। दोनों में से कम प्राप्त पहले दैवात्मा का ही संक्षेप से दिग्दर्शन कराया जाता है।

## सूर्य्यमूलक दैवात्मा

आवपन पर प्रतिष्ठित अन्नाद ( अग्नि ) के साथ अन्न ( सोम ) का मिथुन सम्बन्ध हो जाना ही यज्ञ है। यद्यपि मौलिक यज्ञ की प्रथम विकासभूमि आपोमय परमेष्ठी ही है, तथापि रोदसी त्रिलोकी

में रहने वाली प्रजा की अपेक्षा से प्रकृत में यज्ञ से सौरसंस्था का ही ग्रहण करना न्याय प्राप्त है। सौर-प्राणदेवता इसी यज्ञ के बल पर अमृतत्त्व को प्राप्त हो रहे हैं। सूर्य्य का अंश प्रवर्ग्य बन कर पृाथिव बनता हुआ मृत्युधर्म्म से आक्रान्त हो जाता है। आगे जाकर यज्ञ के प्रभाव से ही यह पार्थिव प्राणदेवता स्वप्रभव सौरप्राण के साथ ग्रन्थिबन्धन करते हुए मृत्युपाश से विमुक्त हो जाते हैं। आर्षमहर्षियों ने प्रकृति के इस गुप्त रहस्य का अपनी दिव्यदृष्टि से साक्षात्कार किया, एवं उसी प्राकृतिक नित्य यज्ञ के आधार पर अमृतभाव-सम्पादक वैधयज्ञ का आविष्कार किया।

इस वैधयज्ञ के द्वारा मानुषात्मा में एक प्रकार का अपूर्व भाव उत्पन्न होता है, वही **दैवात्मा** नाम से प्रसिद्ध है। आध्यात्मिक प्रपञ्च का आधिभौतिकप्रपञ्च के द्वारा आधिदैविक प्रपञ्च के साथ सम्बन्ध करा देना ही इस वैधयज्ञ का चरम फल है। दूसरे शब्दों में, सौर दिव्यतत्त्व का अध्यात्म-देवताओं के साथ ग्रन्थिबन्धन करा देना ही यज्ञ है। यद्यपि सौरप्राण का सम्बन्ध हमारे साथ नित्य बना रहता है, परन्तु यह सम्बन्ध बहिर्य्याम है। ऐसा सम्बन्ध 'त्याग' न कहला कर 'योग' कहलाया है। मनुष्य में स्वभावतः पार्थिवप्राण की प्रधानता रहती है। अतएव सौरप्राण अन्तर्य्याम सम्बन्ध से यहाँ स्वतःएव प्रतिष्ठित नहीं हो सकता। इस विप्रतिपत्ति के निराकरण के लिए सर्वप्रथम "अग्न्याधान" करना पड़ता है। मन्त्रवाक् द्वारा दिव्य अग्नि को मानुषाग्नि में प्रतिष्ठित करने वाली प्रक्रिया-विशेष ही अग्न्याधान है। इस से मानुषात्मा दिव्याग्नि से युक्त होता हुआ उस सौरप्राण के ग्रहण करने की योग्यता प्राप्त कर लेता है। अग्न्याधान के अनन्तर **'अग्निहोत्र'** का अधिकार मिलता है। इससे अहोरात्र के दिव्यप्राण को आत्मसात् किया जाता है। **दर्शपूर्णमासेष्टि** से पाक्षिक दिव्याग्नि के साथ योग किया जाता है। **चातुर्मास्य** से ऋतुव्यापक अग्नि का आधान होता है। **पशुबन्ध** से अयनाग्नि को आत्मा में प्रतिष्ठित किया जाता है। इन सब के करने के अनन्तर सम्वत्सरात्मक **सोमयज्ञ ज्योतिष्टोम** का अधिकार मिलता है। अतएव इन्हें **"प्राक्सौमिक"** यज्ञ कहा जाता है। ज्योतिष्टोम से सम्वत्सराग्नि का आत्मा के साथ सम्बन्ध हो जाता है। अध्यात्म में प्रतिष्ठित यही साम्वत्सरिक दिव्याग्नि "दैवात्मा" है। इसी के प्रभाव से मानुषात्मा स्थूलशरीर के परित्याग के अनन्तर त्रिणाचिकेत स्वर्ग में चला जाता है। जब तक यज्ञा-तिशय बना रहता है, तब तक मानुषात्मा स्वर्ग में प्रतिष्ठित रहता है। यज्ञातिशय की समाप्ति पर च्युत होता हुआ कर्म्मात्मा पुनः कर्म्मभोगार्थ उसी योनिचक्र में आ जाता है–**"क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके वसन्ति"**। जितने भी यज्ञ हैं, वे सब इस संसार समुद्र को पार करने वाली अस्थिर नौकाएँ हैं। कभी न कभी ये अवश्य छिन्न-भिन्न होती हैं अतएव उपनिषच्छ्रुति ने इस 'यज्ञनौका' को अमृतत्त्व प्राप्ति में असमर्थ बत-लाया है, जैसा कि महर्षि मुण्डक कहते हैं—

**प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म्म।**
**एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति ।।**

—मु० उ० १।२।६।

प्राकृतिक नित्य साम्वत्सरिक यज्ञ पृथिवी – अन्तरिक्ष—द्यौ, भेद से तीन लोकों में वितत है। त्रैलोक्य में वितत रहने के कारण ही इसे **आतानयज्ञ–वितानयज्ञ–त्रेताग्नियज्ञ**–इत्यादि विविध नामों से

व्यवहृत किया जाता है । इसी के आधार पर यहां वैधयज्ञ में **गार्हपत्य–दक्षिणाग्नि–ग्राहवनीय**, इन तीन ग्रग्नियों का वितान किया जाता है । गार्हपत्य पृथिवी की प्रतिकृति (नकल) है, दक्षिणाग्नि ग्रन्तरिक्ष की, ग्राहवनीय द्युलोक की प्रतिकृति है । सूर्य की की प्रकृति '**यूप**' है । पारमेष्ठ्य ग्रहसोम की प्रतिकृति वल्ली से निकाला हुग्रा **सोमरस** है । प्राकृतिक यज्ञ में ऋग्वेदावच्छिन्न **ग्रग्नि** होता है, यजुर्वेदावच्छिन्न **वायु** ग्रध्वर्यु हैं, सामवेदावच्छिन्न **ग्रादित्य** उद्गाता है, त्रयीमूर्ति **चन्द्रमा** ब्रह्मा है, त्रैलोक्य व्यापक **ग्रतिष्ठावा ग्रग्नि** यजमान है । इसी ग्राधार पर इस वैधयज्ञ में **होता** ऋग्वेदी, **ग्रध्वर्यु** यजुर्वेदी, **उद्गाता** सामवेदी, एवं **ब्रह्मा** त्रैविद्य होता है । प्रजापति की प्रतिकृति स्वयं यज्ञकर्त्ता **यजमान** है ।

ग्रात्मा को मनःप्राणवाङ्मय कहा गया है । यज्ञद्वारा नवीन ग्रात्मा उत्पन्न कराया जाता है। दूसरे शब्दों में यज्ञद्वारा सौरदिव्य मनःप्राणवाङ्मय ग्रात्मा का मानुषात्मा ( कर्म्मात्मा ) के साथ सम्बन्ध कराया जाता है । फलतः वैधयज्ञ में मनः–प्राण–वाक्–इन तीनों कलाग्रों के समावेश की ग्रावश्यकता ग्रवश्यंभाविनी बन जाती है । इसी ग्रात्मसम्पत्ति के लिए दक्षिणाक्रीत ऋत्विजों का सहयोग ग्रावश्यक हो जाता है । होता–ग्रध्वर्यु–उद्गाता ये तीनों तो वाक्तत्त्व सम्पादित करते हैं । ग्रध्वर्यु प्राणसम्पत् सञ्चित करता है, एवं निरीक्षक ब्रह्मा मनोयोगद्वारा मनोमयी विभूति पर ग्रपना ग्रधिकार जमाता है । प्रकारान्तर से यों भी कहा जा सकता है कि, ऋग्वेदी होता ऋक्तत्त्व पर प्रतिष्ठित **१–शस्त्र** कर्म्म से वाक्-कला सम्पन्न करता है, यजुर्वेदी ग्रध्वर्यु जुस्तत्त्व पर प्रतिष्ठित **३–ग्रह** कर्म्म से प्राण का सञ्चय करता है। सामवेदी उद्गाता सामतत्त्व पर प्रतिष्ठित **३–स्तोत्र** कर्म्म से महिमामण्डल का निर्म्माण करता है। ब्रह्माद्वारा मनोमय भाग सञ्चित होता है । इस प्रकार शस्त्र–स्तोत्र–ग्रह–द्वारा ऋत्विक् लोग यज्ञकर्म्म से नया दैवात्मा उत्पन्न कर देते हैं❀ ।

**शस्त्रकर्म्म–-हौत्रं—ऋचा सम्पद्यते—-(होता)**

**ग्रहकर्म्म—ग्राध्वर्यवं—यजुषा सम्पद्यते—(ग्रध्वर्यु)**

**स्तोत्रकर्म्म—ग्रौद्गात्रं-साम्ना सम्पद्यते-(उदगाता)**

**सर्वाध्यक्षो ब्रह्मा**

'यजति' धात्वर्थ के परिज्ञान के लिए वैय्याकरणों के '**भूषरण**' की शरण में जाइये । यहां तो केवल "**यज–देवपूजा, संगतिकरण, दानेषु**" इसी पर विश्राम समझिए । देवताग्रों का पूजन, देवताग्रों के

---

❀इन सब याज्ञिक पदार्थों का मौलिक रहस्य, एवं इतिकर्त्तव्यता (पद्धति) **शतपथ ब्राह्मरण हिन्दी-विज्ञानभाष्य** के प्रथम वर्ष के प्रथम ग्रङ्क में देखना चाहिए ।

लिए दान, एवं देवताओं का परस्पर सङ्गतिकरण, इन्हीं तीनों भावों के लिए 'यजति' प्रयुक्त हुआ है। प्रकृत में दैवात्मसम्बन्ध से सङ्गतिकरण अर्थ ही अभिप्रेत है। यज्ञकर्त्ता यजमान इसी देवप्राण, किंवा दैवात्मा के प्रभाव से साधारण अयज्ञिय मनुष्यों की अपेक्षा उत्कृष्टकर्म्मा, एवं उत्कृष्टधर्म्मा बन जाता है। साक्षात् भौमदेवता बन जाता है, स्वर्गतत्त्व प्राप्त कर लेता है, दिव्यप्राण को पहचान लेता है। इसी यज्ञफल का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

**सत्रस्य ऋद्धिरस्यगन्म ज्योतिरमृता अभूम।**
**दिवं पृथिव्या अध्यारुहामाविदाम देवान्त्स्वर्ज्योतिः ।।** (यजुः सं० ८।५२)।

यज्ञविद्या साधारण विद्या नहीं है। अपितु रूप-रस-गन्ध-स्पर्श-शब्दशून्य, अतएव इन्द्रियातीत प्राणतत्त्व को अधिकार में लाने वाली एक असाधारण शक्ति है। अतः इस की इतिकर्त्तव्यता में हमारे लिए एकमात्र शास्त्र ही शरण है। मनमाने फल की (हवाशुद्धि आदि की) कल्पना कर यथेच्छ पद्धतियों का निर्म्माण कर व्याज से यज्ञ का अनुगमन करना समृद्धि के स्थान में सर्वनाश का कारण है। यज्ञ एक नया असाधारण दैवात्मा उत्पन्न करता है, यह कोई बालक्रीड़ा नहीं है। अवैध पद्धति से ताम्रकुण्डिकाओं में स्वाहा-स्वाहा बोलते हुए दो चार बार घृताहुति देने से ही यज्ञेतिकर्त्तव्यता समाप्त नहीं हो जाती। आज श्रौतपद्धतियों का तिरस्कार कर कल्पित पद्धतियों के आश्रय से ही यज्ञविद्या विलुप्तप्राय हो गई है। अस्तु, कहना केवल यही है कि, प्रक्रियाविशेष से सौरप्राण को अध्यात्म में प्रतिष्ठित कराना ही यज्ञ है। यज्ञजनित यह सौर दैवात्मा मानुषात्मा से युक्त होकर स्थूलशरीर के परित्यागानन्तर इसे स्वर्ग प्रदेश में लेजाता है। दैवात्मा का यही मुख्य कर्म्म है। श्राद्धकर्म्म का इससे कोई सम्बन्ध नहीं है। कारण सौर-प्राणमय होने से यह असङ्ग है। इस पर वासना-भावना आदि संस्कारों का लेप नहीं हो सकता। इस का प्रभव यज्ञ है, योनि वेदमन्त्र है, प्रतिष्ठा मानुषात्मा (कर्म्मात्मा) है, आशय सर्वाङ्ग शरीर है। यह आत्मा इतर खण्डात्माओं के समान साधारण नहीं, अपितु असाधारण है। जो विद्वान् यथाविधि यज्ञ करते हैं, उन्हीं में यह अपूर्व आत्मा प्रतिष्ठित रहता है। अयज्ञिय यथाजात मनुष्य इस दैवात्मा से सर्वथा वञ्चित है। हां, इसी सूर्य्य का विज्ञानात्मा नाम का जो दूसरा विवर्त्त है, वह सर्वसाधारण में प्रतिष्ठित है। मानुषात्मा, एवं दैवात्मा के इसी पार्थक्य को लक्ष्य में रखकर वाजिश्रुति कहती है—

**सर्वेषामु हैष देवानामात्मा—यदयमग्निः। तत् प्रातरभिपद्य, अभिषुत्य-अग्नौ जुहोति। तदग्नावमृतं दधाति, तदात्मन्नमृतं धत्ते। दैवो वा—ऽअस्यैष आत्मा, मानुषोऽयम्। देवा उ आऽअग्रे, अथ मनुष्याः। तस्मादग्नौ हुत्वा भक्षयति"।** (शत० ६।५।१।११)

दूसरा विवर्त्त है विज्ञानात्मा का । यह अपेक्षया असाधारण होता हुआ भी सृष्टिक्रमानुसार सर्व-साधारण में प्रतिष्ठित है । विज्ञानात्मोपनिषत् का आरम्भ करते हुए बतलाया गया है कि, आनन्दविज्ञानगर्भित मनःप्राणवाङ्मय, विद्या–कर्म्मात्मक, अमृतमृत्युमय, अव्ययात्मा नाम से प्रसिद्ध चिदात्मा (षोडशी–पुरुष) का पूर्ण विकास सूर्य्य में ही होता है । अतएव सौर इन्द्र को षोडशी कहा जाता है । सूर्य्यगत चिदात्मा, किंवा चिदंश अपनी विद्या (ज्ञान), अविद्या (कर्म्म) नाम की दोनों कलाओं से पूर्णरूप से विकसित है । सूर्य्य-प्रतिष्ठत **चित्** (ज्ञानमात्रा) **इन्द्र** (प्राणमात्रा) **सोम** (भूतमात्रा) विशिष्ट यही विज्ञानभाग अध्यात्म में प्रविष्ट होकर '**विज्ञानात्मा**' नाम से प्रसिद्ध होता है । यही विज्ञानात्मा '**कारयिता-क्षेत्रज्ञ-बुद्धि**' आदि विविध नामों से व्यहृत हुआ है । **ब्रह्मरन्ध्र** नाम से प्रसिद्ध **नान्दनद्वा** (नान्दनद्वार—दृतिद्वार) से यह अध्यात्म में प्रविष्ट होता है । सूर्य्य इसका प्रभवस्थान है, नान्दनद्वार योनि है, प्रज्ञानमन (सर्वेन्द्रिय नाम से प्रसिद्ध अनिन्द्रियमन) इसकी प्रतिष्ठा है । आशय सर्वाङ्ग शरीर है ।

**सूर्य्यमूलक विज्ञानात्मा**

विज्ञानात्मा में प्रतिष्ठित सोममय चिदंश '**धिषणा**' कहलाता है, एवं इन्द्रतत्त्व '**प्राण**' नाम से प्रसिद्ध है । धिषणाभाग ज्ञानप्रधान होता हुआ विद्यात्मक है, प्राणभाग क्रियाप्रधान होता हुआ अविद्यात्मक है । इस प्रकार धिषणा-प्राण-रूप से विज्ञानात्मा पर उस ज्ञान-कर्म्ममय, किंवा विद्या-कर्म्ममय पुरुषात्मा का पूर्ण अनुग्रह हो रहा है ।

यद्यपि आज दिन '**बुद्धि–मनीषा–धिषणा–धी–प्रज्ञा–मति**' आदि सब शब्दों का एक ही तात्पर्य्य समझा जारहा है । परन्तु विज्ञानबुद्धि से विचार करने पर आपको विदित होगा कि उक्त सब शब्द सर्वथा विभिन्नार्थक हैं । यद्यपि वस्तुतत्त्व एक है परन्तु उपाधि भेद से ब्रह्मवत् वही बुद्धि-मनीषा-आदि भेद से नानारूपों में परिणत हो रहा है । अवस्थाभेद से ही तो पदार्थ भेद का कारण है । नहीं तो मन है, वही बुद्धि है, वही ब्रह्म है यह कहने में भी कोई हानि नहीं है । वही सावित्राग्नि स्वमण्डल में (सूर्य्यलोक में) प्रतिष्ठित रहता हुआ **देवता** है एवं प्रवर्ग्यरूप से सूर्य्य से पृथक् होकर अन्तर्य्याम सम्बन्ध से पृथिवी में प्रतिष्ठित होकर गायत्री नाम से प्रसिद्ध होता हुआ वही सौर अग्नि "**भूत**" प्रधान बन जाता है । अन्न ही तो अवस्थान्तर में मल है । क्या अन्न और मल एक वस्तु है ? बस यही अवस्थाभेदमूलक भेद बुद्धि-मनीषा आदि शब्दों में समझिए ।

चिदंश–इन्द्र–सोम–इन तीनों ज्ञानों–क्रिया–अर्थमय भावों की समष्टिरूप विशुद्ध उक्थतत्त्व बुद्धि है । विज्ञानात्मिका यह बुद्धि प्रज्ञानात्मक मन पर प्रतिष्ठित होकर ही विकसित होती है । भौतिक विषयों का इन्द्रियों के द्वारा सर्वप्रथम ( संस्काररूप से इन्द्रियाधिष्ठाता प्रज्ञान मन के साथ सम्बन्ध होता है । वासनाभावनासंस्कार रूप से प्रज्ञान मन पर प्रतिष्ठित विषयों का ही बुद्धि भोग करती है । दूसरे शब्दों में भावनावासनासंस्कारावच्छिन्न मन ही बुद्धि का अन्न है । "**अन्नं वा इडः**" ( ऐ० २ । ४ । ) के अनुसार अन्न तत्त्व "**इट्**' नाम से प्रसिद्ध है । संस्कारावच्छिन्न इट्-रूप ( अन्नरूप ) मन को अपने गर्भ में रखने वाली वही विशुद्धा बुद्धि, बुद्धि न कहला कर "**मनीषा**" नाम से व्यवहृत होती है । निर्विषया, निरुपाधिका बुद्धि, बुद्धि है, सविषया सोमाधिका वही बुद्धि मनीषा है । सांसारिक विषयों को ही सुख-

मूल मानने वाले सांसारिक यथाजात मनुष्यों में विषयों की प्रधानता से मन प्रबल रहता है, विषयाधिक्य से प्रबल बना हुआ मन अन्नरूप बनता हुआ भी बुद्धि पर अपना अधिकार जमा लेता है। ऐसा विषय प्रधान मन रहती हुई बुद्धि की उपेक्षा कर एक प्रकार से स्वतन्त्र बन जाता है। दूसरे शब्दों में यों कहा जासकता है कि, विषयासक्त मन बुद्धि का अन्न नहीं रहता, अपितु बुद्धि का अन्न नहीं रहता, अपितु बुद्धि मन का अन्न बनी रहती है। इसी बुद्धिपारतन्त्र्य एवं मन स्वातन्त्र्य का निरूपण करते हुए महर्षि कठ कहते हैं—

**यस्त्वविज्ञान् भवति अयुक्ते न मनसा सदा।**
**तस्येन्द्रियाण्यवश्यानि दुष्टाश्वा इव सारथे :।।** कठोपनिषत् १। ३। ५।

ठीक इसके विपरीत शास्त्र अभ्यास के द्वारा अथवा पूर्व जन्म के सुसंस्कारों के प्रभाव से जिनका मन बुद्धि का अन्न बन जाता है वे विचारशील मनुष्य इसी मनीषा के द्वारा मनीषी कहलाते हैं। इन्हीं युक्तात्माओं को लक्ष्य में रख कर आगे जाकर श्रुति कहती है—

**यस्तु विज्ञानवान् भवति युक्तेन मनसा सदा।**
**तस्येन्द्रियाणि वश्यानि सदश्वा इव सारथेः ।।** ( कठोपनिषत् १।३।६ )

यदि बुद्धि में विद्या का आत्यन्तिक उद्रेक हो जाता है, तो वह "**धिषणा**" कहलाने लगती है। अधिक विद्या ( मालुमात ) बुद्धि को अधिक प्रबल बना देती है। उसमें साधारण कोटि के मनुष्यों के धर्षण करने की शक्ति आजाती है। ऐसे प्रतिभाशाली के सामने सबको नत मस्तक होना पड़ता है। बहुदर्शी बहुवित् है, उसकी बुद्धि धिषणा है। आप जितना अधिक विज्ञान सम्पादित करेंगे, आपकी बुद्धि उतनी ही प्रबल होगी। इसी रहस्य को लक्ष्य में रख कर धिषणा का "**विद्या वै धिषणा**" ( तै० ब्रा०-३।२।२।२ ) यह लक्षण किया जाता है। बुद्धि को उक्थरूपा बतलाया है। उक्थ पिण्ड है। उदाहरण के लिए सूर्य्यपिण्ड को उक्थ समझिए। इस उक्थ पिण्ड से जो प्राणात्मिका रश्मियाँ निकती हैं, वे ही '**अर्क**' नाम से प्रसिद्ध हैं। बिम्बरूपा बुद्धि से निकलने वाली प्राणात्मिका इन्हीं रश्मियों को "**धी**" कहा जाता है। सर्वप्रथम विषय का आधान इन्ही बुद्धिरश्मियों पर होता है, अतएव इन्हें "**धी**" कहना अन्वर्थ बन जाता है। विज्ञान रश्मियाँ ही विषयाकार में परिणत होती हैं। बुद्धि एक है, प्राणरूपा धी अनन्त हैं। हमारे आत्मा के साथ उक्थरूप विज्ञानघन बुद्धिस्थानीय सूर्य्य का सम्बन्ध नहीं होता, सम्बन्ध होता है प्राणरूप ( रश्मिरूप ) धी भागका, वे अनन्त हैं। इसी अभिप्राय से—"**धियो यो नः प्रचोदयात्**" यह कहा जाता है। अतएव—"**पुनन्तु मनसा धियः**" इत्यादि रूप से तत्तत्स्थलविशेषों में धी का बहुत्वरूप से ही प्रयोग किया गया है। इसी आधार पर "**प्राणा धियः**" ( शत० ६।३।१।३ ) इत्यादिरूप से धी को प्राण कहा है। उक्थलक्षण आत्मा सदा एक ही होता है, अर्कलक्षण प्राण सदा अनन्त ही होते हैं। निष्कर्ष यही हुआ कि, हृदयस्थितता बिम्बात्मिका बुद्धि बुद्धि है। वही अर्कावस्था में आकर धी, किंवा धियः है।

प्रज्ञान मन में प्रज्ञा और प्राण, कलाएं हैं। चिद्विशिष्ट सोम प्रज्ञा है, यह वीध्र है। इसी पर बुद्धिरूप सूर्य्य का प्रतिबिम्ब चमकता है। प्रज्ञान मनका प्रज्ञाभाग ही अध्यात्म संस्था में बुद्धि प्रतिष्ठा का कारण है। इस प्रज्ञाभाग से युक्त वही बुद्धि प्रज्ञा कहलाने लगती है। प्रज्ञा भिन्न वस्तु है, प्राण पृथक् पदार्थ है, परन्तु दोनों का तादात्म्य है। एक दूसरे के बिना दोनों अप्रतिष्ठित हैं। इसी अभिप्राय से महर्षि कौषीतकि कहते हैं—

**यो वै प्राणः-सा प्रज्ञा, या वा प्रज्ञा-स प्राणः।**
**सह ह्येतावस्मिन् शरीरे वसतः, सहोत्क्रामतः॥** ( कौ० उ० ३।३ )

प्रज्ञा के सम्बन्ध से विज्ञान के अनुग्रह द्वारा जहां मन में ज्ञान का उदय होता है, वहां प्राण सम्बन्ध से इसमें कुर्वद्रूपता का विकास होता है—"**उभयात्मकं मनः**"। यदि प्रज्ञाप्राणात्मक मन के केवल प्राज्ञ भाग पर दृष्टि डाली जाती है, तो इस दशा में प्रज्ञावच्छिन्ना बुद्धिको हम '**प्रज्ञा**' कहेंगे। यदि प्राण-युक्ताप्रज्ञा के साथ, दूसरे शब्दों में मन के साथ बुद्धि के दर्शन किए जायंगे, तो इस अवस्था में इसे प्रज्ञान न कह कर "**मति**" कहा जायगा। यद्यपि मनन ( चिन्तन ) मन का धर्म्म माना गया है। परन्तु किसी एक विषय पर चिरकाल पर्य्यन्त मन की वृत्ति को लगाए रहना ही मनन है। उधर—"**चञ्चलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम्**" (गीता ६।३४) के अनुसार सर्वथा चञ्चल मन अपने विशुद्धरूप से स्थिरधर्म्म के प्रयोजक मनन-व्यापार में असमर्थ है। स्थिरधर्म्म-प्रयोजिका एकमात्र बुद्धि के सहयोग से ही मनमें स्थि-रता का उदय होता है। ऐसी अवस्था में मानना पड़ेगा कि, मनन न केवल मन का व्यापार है, न केवल बुद्धि का व्यापार है, अपितु बुद्धियुक्त मन ही किंवा मनोमयी बुद्धि ही मनन की अधिष्ठात्री है। मनन ही "**मति**" है। मनोयुक्ता बुद्धि ही मति है।

उपर्युक्त अवस्थाकृत भेदों को समझते हुए बुद्धि-मनीषा-मति-प्रज्ञा-आदि का पर्य्यायसम्बन्ध मानना किसी सीमा तक ठीक है, परन्तु आंख मीच कर यथेच्छ प्रयोग करना विज्ञान-विरुद्ध है। अस्तु विविधभावात्मिका इस बुद्धि को प्रकृत प्रकरण में हमने "**विज्ञानात्मा**" नाम से व्यवहृत किया है। इस नामकरण की उपपत्ति यही है कि, प्रज्ञान मन सब में समान है, परन्तु व्यक्तिभेद से बुद्धि में अन्तर है। ऐन्द्रिय विषय भोग करना मन का काम है। इस अंश में सब समान हैं। **आहार-निद्रा-भय-अशन-पानादि** इन्द्रिय भोगों में सब की समान वृत्ति है—"**सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्**"। इस दृष्टि से सब मनुष्य एक श्रेणी में प्रतिष्ठित हैं। परन्तु बुद्धि विज्ञानमयी है विविध-ज्ञानमयी है। सौरज्ञान विविधरूप में परिणत होकर ही अस्मदादि में प्रतिष्ठित होता है। उसका एक ही ज्ञान ( बुद्धि ) अनेक भागों में विभक्त हो रहा है। एक श्वान में प्राणपरीक्षा-विज्ञान प्रतिष्ठित देखा जाता है। इसी विज्ञान के आधार पर नह भगे हुए चोर का पता लगाने में समर्थ होता है। ज्ञानका गर्व रखने वाले हम मनुष्यों में यह शक्ति नहीं है। विज्ञानधारा सर्वथा विभक्त हो रही है। इसी के तारतम्य से एक पण्डितराज भी व्याख्यान नहीं दे सकते, एक साधारण व्यक्ति भी अच्छा बोल लेता है। इसी विज्ञान की कृपा से एक श्रमजीवी ( मजदूर ) दिन भर पत्थर ढोने पर भी चार-छ आना ही प्राप्त करता है, परन्तु इसी विज्ञान की महिमा से शान्ति

से बैठा हुआ एक वैज्ञानिक क्षणमात्र में अतुल सम्पत्ति प्राप्त कर लेता है, एवं सर्वत्र उसका यश व्याप्त हो जाता है इस प्रकार बुद्धि अनेक रूपा है, प्रज्ञानवत् समान-धर्म्मिणी नहीं है। बुद्धि के इसी वैविध्य से **"विविधं ज्ञानं विज्ञानम्"** इस निर्वचन के अनुसार इसे विज्ञानात्मा कहा जाता है। विज्ञान के तारतम्य से ही सेवक–स्वामी, गुरू–शिष्य, हाकिम–अहलकार, छोटा–बड़ा, अमीर–गरीब, इत्यादि द्वन्द्वभाव उत्पन्न होते हैं।

**धिषणा, तथा प्राणविवर्त्त**

विज्ञानात्मा में **धिषणा–प्राण**, ये दो कलाएँ बतलाई गई हैं। साथ ही में धिषणा भाग को ज्ञान कहा है, एवं प्राणभाग को कर्म्म कहा है। ज्ञानकर्म्ममयी विज्ञानात्मिका इस बुद्धि के आगे जाकर आठ विवर्त्त हो जाते हैं। **"अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च क्लेशाः"** (पा० योगदर्शन 2।3) के अनुसार कर्म्मात्मा को प्रत्यवाय का भागी बनाने वाले पांच क्लेश प्रसिद्ध हैं। अज्ञान **अविद्या** है। **'अज्ञानेनावृत ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः'** ( गीता ५।१५ ) के अनुसार यही अज्ञानरूपा अविद्या मोह की जननी है। ज्ञानाभाव अज्ञान नहीं है, अपितु आज्ञानावृत ज्ञान ही अज्ञान है। अनुकूल बन्धन राग है, प्रतिकूल बन्धन द्वेष है। जिस प्रकार अपना आत्मीय सदा मन पर चढ़ा रहता है, उसी प्रकार आत्मीय से भी कहीं अधिक शत्रु बुद्धि पर चढ़ा रहता है। जो राग है वही द्वेष है। दोनों में आसक्तिरूप बन्धन समान है। अतएव दोनों को दो न मानकर एक रूप में **'आसक्ति'** नाम से व्यवहृत किया जा सकता है। आत्मा का संकोचभाव ही **'अस्मिता'** है। सम्पूर्ण ऐश्वर्य्य आत्मा में प्रतिष्ठित है। फिर भी हम प्रत्येक कार्य्य में परमुखापेक्षी बने रहते हैं। आज यह नहीं, कल वह नहीं, इस प्रकार से आत्मा अपने आप में प्रत्येक वस्तु की कमी का अनुभव किया करता है। यही आत्मा का अस्मिता ( स्मितभाव के–विकास का–अभाव ) भाव है। दुराग्रह ही **'अभिनिवेश'** है। शास्त्रज्ञानाभावरूप अज्ञान से अविद्या का उदय होता है, आसक्ति से राग-द्वेष का, अनैश्वर्य से अस्मिता का, एवं अधर्म्म से अभिनिवेश का उदय होता है। रागद्वेषरूपा आसक्ति, अविद्या, अस्मिता, अभिनिवेश, ये चारों ही अविद्याएँ हैं। इन चारों का सम्बन्ध बुद्धि के कर्म्मप्रधान प्राण भाग के साथ रहता है। इसीलिए प्राणावच्छेदेन बुद्धि की चार अवस्थाएँ हो जाती हैं।

दूसरा है धिषणा भाग। इस के साथ अविद्याचतुष्टयी के चार विपर्य्ययों का सम्बन्ध रहता है। अविद्या का तिरोभाव **ज्ञान** से होता है। अस्मिता का विलयन **ऐश्वर्य** से होता है। आसक्ति का विनाश **वैराग्य** से होता है। **धर्मभावना** अभिनिवेश का उच्छेद करती है। इन का सम्बन्ध ज्ञानमय धिषणाभाग के साथ होता है, अतएव धिषणावच्छेदेन बुद्धि की इन चारों ज्ञानप्रधानावस्थाओं को **"विद्याबुद्धि"** कहा जाता है। इस प्रकार क्लेश, एवं क्लेश के चार विपर्ययों के सम्बन्ध से धिषणा-प्राणात्मिका बुद्धि की आठ अवस्थाएँ हो जाती हैं। यही प्राधानिकशास्त्र की—**"अष्टौ बुद्धयः"** हैं। विद्याबुद्धि–चतुष्टयी से अव्ययात्मा का विद्याभाग प्रसन्न होता है, अतएव इसे विद्याबुद्धि ( आत्मविद्यानुगामिनी बुद्धि ) नाम से व्यवहृत करना यथाप्राप्त है, एवं क्लेशचतुष्टयावच्छिन्ना प्राणप्रधाना अविद्या बुद्धि से अव्ययात्मा का अविद्याभाग सबल बनता है, अतः इसे अविद्याबुद्धि ( आत्मअविद्यानुगामिनी बुद्धि ) नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ है।

——❀——

**प्रकरणोपसंहार**

यह है सौर विज्ञानात्मा का संक्षिप्त स्वरूप निदर्शन। इस का प्रधान कर्म्म है–प्रज्ञानमनोऽवच्छिन्न, वैश्वानर–तैजस–प्राज्ञसमष्टिरूप कर्म्मात्मा को कर्म्म में प्रवृत्त रखना। इसी की प्रेरणा से कर्म्मात्मा कर्म्म करने में समर्थ होता है, अतएव इसे कारयिता ( कर्म्म कराने वाला ) कहा गया है। प्रज्ञान मन पर विषय आते हैं, परन्तु यह विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) विषय पर जाता है। **'यह बात हमारी समझ में नहीं आई, अमुक बात हमारे जचती ही नहीं'** यह व्यवहार प्रज्ञानमन से सम्बन्ध रखते हैं। **'हमारा खयाल उस ओर नहीं दौड़ता, सोचते हैं, परन्तु अकल काम नहीं करती"** इत्यादि व्यवहार विज्ञानात्मा से सम्बन्ध रखते हैं। नवीन कृति में विज्ञान की प्रधानता रहती है, प्रतिकृति ( नकल ) में प्रज्ञान की प्रधानता रहती है। नवीनग्रन्थ की रचना बुद्धि से सम्बन्ध रखती है, बने हुए ग्रन्थ की प्रतिलिपि में मनोव्यापार प्रधान रहता है। शरीर-निपात के अनन्तर यह विज्ञानात्मा भोगसाधक बना हुआ कर्म्मात्मा के साथ साक्षी रूप से युक्त रहता है।

---

❀इन सब विषयों का सोपपत्तिक विशद निरूपण 'गीताहिन्दीविज्ञानभाष्य' में देखना चाहिए।

स्वस्वरूप से असङ्ग इस विज्ञानात्मा का गति–श्राद्ध–प्रेतकर्म्म–आदि से कोई सम्बन्ध नहीं है। क्षेत्रज्ञविज्ञान क्षेत्र का अधिष्ठाता मात्र है। विज्ञानात्मनिरूपण गतार्थ हुआ। अब क्रमप्राप्त 'महानात्मविज्ञानोपनिषत्' की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

**तदित्थं दैव–विज्ञानभेदेन द्विकलोऽयं सूर्य्यो विज्ञानात्मा वा व्याख्यातो द्रष्टव्यः।**

**समाप्ता चेयं श्राद्धविज्ञानान्तर्गत 'आत्मविज्ञानोपनिषदि'**

**प्रथमायां प्रथमखण्डात्मिकायां**

## 'विज्ञानात्मविज्ञानोपनिषत्'

## चतुर्थी

(५) { १-अधिदैवतम्--चन्द्रमा (पूर्णमदः) <br> २-अध्यात्मम्--महान् (पूर्णमिदम्) }

अथ

# "महानात्मविज्ञानोपनिषत्"
# पञ्चमी

## महानात्मा-प्राकृतात्मा-चन्द्रमाः

१—आकृतिमहान् ( आकृत्यात्मा )

२—प्रकृतिर्महान् ( प्रकृत्यात्मा )

३—अहंकृतिर्महान् ( अहंकृत्यात्मा )

मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम् ।
सम्भवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ! ॥१॥
सर्वयोनिषु कौन्तेय ! मूर्त्तयः सम्भवन्ति याः ।
तासां ब्रह्म महद्योनिरहं बीजप्रदः पिता ॥२॥

—श्रीमद्भगवद्गीता १४ अ०।३,४,।

## (५) महानात्मस्वरूपपरिचयः—
## ( तेजः-स्नेहमयोमहानात्मा )

स नो महाँ अनिमानो धूमकेतुः पुरुषश्चन्द्रः ।
धिये वाजाय हिन्वतु ॥१॥

—ऋक् सं० १।२७।११।

क इमं वो निण्यमा चिकेत वत्सो मातृर्जनयत स्वधाभिः ।
बह्वीनां गर्भो अपसामुपस्थान् कविर्निश्चरति स्वधावान् ।।२।।
—ऋक्सं १।९५।४।

महाँ असि महिष वृष्ण्येभिर्धनस्पृदुग्र सहमानो अन्यान् ।
एको विश्वस्य भुवनस्य राजा स योधया च क्षयया च जनान् ।।३।।
—ऋक्सं० ३।४६।३।

नि वेवेति पलितो दूत आस्वन्तर्ममहांश्चरति राचनेन ।
वपूंषि बिभ्रदभि नो विचष्टे महद्देवानामसुरत्वमेकम् ।।४।।
—ऋक्सं० ३।५५।११।

आविः सन्निहितं गुहाचरं नाम महत्पदमत्रैतत् समर्पितम् ।
एजत् प्राणन्निमिषच्च यदेतज्जानथ सदसद्वरेण्यं परं
विज्ञानाद्यद्वरिष्ठं प्रजानाम् ।।५।। —मुण्डको० २।२।१।

एकैकं जालं बहुधा विकुर्वन्नस्मिन् क्षेत्रे संहरत्येष देवः ।
भूयः सृष्ट्वा पतयस्तथेशः सर्वाधिपत्यं कुरुते महात्मा ।।६।।
—श्वे० उ० ५।३।

तद्वै स प्राणोऽभवन् महान् भूत्वा प्रजापतिः ।
भुजो भुजिष्या वित्वा यत् प्राणान् प्राणयत् पुरि ।।७।।
—शत० ब्रा० ७।५।१।२४।

यः पूर्वं तपसो जातमद्भ्यः पूर्वमजायत ।
गुहां प्रविश्य तिष्ठन्तं यो भूतेभिर्व्यपश्यते ।।८।। —कठोप० २।१।६।

तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमाः ।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः ।।९।। —यजुःसं० ३२।१।

अशरीरं शरीरेष्वनवस्थेष्ववस्थितम् ।
महान्तं विभुमात्मानं मत्वा धीरो न शोचति ।।१०।।
—कठोप० १।२।२२।

महानात्मब्रह्मणे नमः

## महानात्मा-चन्द्रमाः

### 'महद्ब्रह्मे त्युपास्व

यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको विश्वानि रूपाणि योनीश्च सर्वाः ।
ऋषिं प्रसूतं कपिलं यस्तमग्रे ज्ञानैर्बिभर्ति जायमानं च पश्येत् ।।
—श्वे० उ० ५।२

यच्च स्वभावं पचति विश्वयोनिः पाच्यांश्च सर्वान्परिणामयेद्यः ।
सर्वमेतद्विश्वमधितिष्ठत्येको गुणांश्च सर्वान् विनियोजयेद्यः ।। —श्वे० उ० ५।५

वेदाहमेतं पुरुषं महान्तमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ।
तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ।। —यजुः सं० ३१।१८

महान् प्रभुर्वै पुरुषः सत्त्वस्यैष प्रवर्त्तकः ।
सुनिर्मलामिमां प्राप्तिमीशानो ज्योतिरव्ययः ।।—श्वे० उ० ३।११।

भूतं भविष्यत् प्रस्तौमि बहुब्रह्मैकमक्षरम् ।
महद्ब्रह्मैकमक्षरम् ।। —शत० ब्रा० १०।४।१।६।

'चिदात्मा' नाम से प्रसिद्ध षोडशीपुरुष, प्राणप्रधान अव्यक्तात्मा, आपःप्रधान यज्ञात्मा, वाक्प्रधान विज्ञानात्मा, अन्नप्रधान प्रज्ञानात्मा, अन्नादप्रधान कर्म्मात्मा, चित्याग्निप्रधान शरीर, भेद से अनेक संस्थायुक्त आध्यात्मिक प्रपञ्च की मूलप्रतिष्ठारूप यह महानात्मा सचमुच महान् ( बड़ा ) है । यदि अध्यात्मसंस्था से महानात्मा को पृथक् कर दिया जाता है, तो शेष अखण्ड-सखण्ड आत्मविवर्त्त, तथा शरीर सब कुछ उत्क्रान्त हो जाते हैं । सशरीर सम्पूर्ण आत्मविवर्त्त महान् के ही गर्भ में प्रतिष्ठित हैं । शुक्रमूर्त्ति महान्

**महान की महत्ता**

रखे है, खगोल में वही अन्तर उससे कई सहस्रगुणित हो जाता है, यह मान लेने में कोई आपत्ति नहीं की जा सकती कि—"**एक काल में एक क्षण में एक ही माता के गर्भ से उत्पन्न होने,वाली यमज सन्तानों की भी ग्रह संस्थाओं में बड़ा अन्तर है ।**" जब ग्रह संस्था ही व्यक्तिभेद से भिन्न है, तो फलसाम्य कैसे संभव है । सुतरां फलित सम्बन्धी पूर्व आक्षेप एकान्ततः उच्छिन्न हो जाता है । **अस्तु** प्रकृत में यही कहना है कि, जीव अर्द्धेन्द्र होने से अपूर्ण है । अपूर्णता अल्पता है । अल्पता ही दुःख की आवास भूमि है । अपूर्णता रूप इस सातवें पाप्मा का यही संक्षिप्त विवरण है ।

## ८—संसारः

पूर्वोक्त सातों पाप्माओं का एक मात्र फल है – संसार समुद्र में भोक्तात्मा का इतस्ततः विविध योनियों में गमनागमन । जब तक इसके साथ उपर्युक्त पाप्माओं का सम्बन्ध रहता है, तब तक इसे संसार चक्र में घूमना पड़ता है । यही आठवाँ पाप्मा है । इस पाप्मा से छुटकारा पाने के लिए पहले सात पाप्माओं से निस्तार पाना आवश्यक है । **बन्धपर्य्याय, मुक्तपर्य्याय**, नाम के दो पर्य्यायों का भी इसी संसाररूप पाप्मा में अन्तर्भाव है ।

**संसार (गमनागमन) स्वरूपपरिचय**

—※—

ये आठों ही पाप्मा प्रज्ञापराधमूलक बनते हुए जीवात्मा की स्वतन्त्र (अपनी) कमाई है । ईश्वर में इन पाप्माओं का आत्यन्तिक अभाव है । इस सम्बन्ध में यह प्रश्न उपस्थित होता है कि "**जीव ईश्वर का अंश माना गया है । साथ ही में ईश्वर में उक्त पाप्माओं का अभाव है । इसके साथ ही ईश्वर की व्यापकता भी सत्तासिद्ध पदार्थ है । फिर यह पाप्मधर्म्म जीवसंस्था में कहां से आए** ? इसी प्रश्न का समाधान करते हुए महर्षि कठ कहते हैं ।

**यथोदकं दुर्गे वृष्टं पर्वतेषु विधावति ।**
**एवं धर्म्मान् पृथक् पश्यंस्तानेवानु विधावति ।।** ( कठोपनिषत् ४।१४ )

भूतल पर एक बड़ा पर्वत है, पर्वत पर एक दुर्ग ( किला ) है, दुर्ग पर आकाश से वृष्टि होती है । मेघस्थ शुद्ध जल दुर्ग पर आते ही पर्वतकन्दराओं में आता हुआ खण्ड खण्ड रूप में परिणत होता हुआ, दुर्ग एवं पर्वत की मलिनता से मलिन हो जाता है । यही अवस्था यहां है । वे ही ईश्वरीय गुण शरीररूप भूपिण्ड पर प्रतिष्ठित प्रज्ञानरूप दुर्ग में आकर पर्वतस्थानीय किंवा पर्वतावयवस्थानीय जीवसंस्था में आकर प्रज्ञापराधरूप मल–भाग से युक्त होते हुए पाप्मारूप में परिणत हो जाते हैं । ईश्वरवत् जीव भी सर्वथा विशुद्ध है, ईश्वरीय जो गुण जीव में आते हैं, वे भी विभूतिरूप ही हैं । परन्तु प्रज्ञापराध की कृपा से वे ही गुण दोषरूप में परिणत हो जाते हैं । "**गुणा गुणज्ञेषु गुणा भवन्ति, ते निर्गुणं प्राप्य भवन्ति दोषाः ।**" दो स्वतन्त्र पदार्थों में जो गुण, अथवा दोष नहीं देखे जाते, दोनों के समन्वय के वैचित्र्य से वहाँ गुण–दोष का उदय हो जाता है ।

इस प्रकार ७ विभूति, ८ पाप्मा, मन–बुद्धि, इन सत्रह सामग्रियों को लेकर ही भोक्तायात्री यात्रा के लिए इस धरातल पर अवतीर्ण होता है। सात विशेष विभूतियों के अवान्तर भेद ४० हैं एवं आठ पाप्माओं के अवान्तर भेद ३६ हैं। संभूय ७६ कलाएँ हो जाती हैं। इनके अतिरिक्त २३१ सामान्यविभूतिकलाओं का सम्बन्ध यहाँ ईश्वरवत् विद्यमान है।

इनके अतिरिक्त **ज्ञान–क्रिया–शब्द–श्वास–प्रकाश–जल–अन्न,** ये सात अन्न और हो जाते हैं। इन सातों अन्नों का कर्म्मविपाक नाम के पाप्मा में ही अन्तर्भाव मान लिया जाता है, संभूय जीवसंस्था में ३७६ कलाओं की सत्ता सिद्ध हो जाती है, जैसा कि आगे की तालिकाओं से स्पष्ट हो जाता है।

ईश्वर प्रजापति पूर्णेन्द्र होता हुआ पूर्णपद है। अतएव **"अह्–अम्"** इस स्थिति में अह् का आकार पद का अन्त भाग बनता हुआ उत्व का भागी बन जाता है–**'अ–उ–अम्'** यह स्थिति होजाती है। गुण–पूर्वरूप से **"ओम्"** शब्द निष्पन्न हो जाता है। ईश्वर की उपनिषत् यही ओङ्कार है—**"तस्योपनिषदोमिति।"** उधर जीवप्रजापति अर्द्धेन्द्र रहता हुआ पूर्णपद कोटि से बहिष्कृत रहता हुआ **अपद** है। जीव सम्बन्धी **"अह्–अम्"** इस स्थिति का अह् का हकार अपद जीव का अन्त भाग बनता हुआ अपदान्त है। अतएव यह उत्व भाव से वञ्चित रहता हुआ **"ओम्"** न बन कर **'अहम्'** ही रह जाता है। **"तस्योपनिषदहमिति"** इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार जीवात्मा की उपनिषत् **"अहङ्कार"** ही है। जब तक अहङ्कार है, तभी तक जीव है। जिस दिन इसका अहङ्कार नष्ट होजाता है, उस दिन पूर्णपदभाव को प्राप्त होता हुआ यह पूर्णेश्वर में विलीन हो जाता है—

**यथोदकं शुद्धे शुद्धमासिक्तं तादृगेव भवति।**
**एवं मुनेर्विजानत आत्मा भवति गौतम ॥** (कठ० ४।१५)

**प्रकरणोपसंहार**

यह है जीवेश्वर–प्रपञ्च का संक्षिप्त दिग्दर्शन। हमें आशा ही नहीं, प्रत्युत दृढ़ विश्वास है कि, इस आत्मोपनिषत् के सम्यक् परिशीलन से आत्मविषयिणी जिज्ञासः सर्वात्मना शान्त हो जायगी एवं आत्मस्वरूप को न जानने के कारण श्राद्ध के सम्बन्ध में जो शङ्काएँ उपस्थित होती हैं, उनका भी समूलोच्छेद हो जायगा।

१—क्षुत्पिपासासे शोकमोहौ, जराव्याधी, इति षट्————**ऊर्म्मयः**————६

२—जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तयो मोहमूर्च्छामृत्यवः—इति षट्————**अवस्था;**————६

३—अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनेवेशाः—इति पञ्च————**क्लेशाः**————५

४—अध्यात्माधिभूताधिदैवतभेदन त्रयो————**बन्धाः**————३

५—जात्यायुर्भोगाः, सप्तान्नानि चेति–दश————**कर्म्मविपाकाः**————१०

६—शुभाशुभौ भोगहेतू द्वौ————**आशयौ**————२

देवसत्यात्मकलापरिलेखः—

| | | अमृतम्—अर्द्धमात्रा | | | | आत्मा अकारः | प्राणाः उकारः | | पशवः मकारः | सामान्य विभूतयः २३१ | विशेषविभूयः ४० | पाप्मानः ३३ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ब्रह्मा——स | १ | परात्परः १ | अव्ययः १० | ब्रह्माक्षरः १९ | प्राणः २८ | अव्यक्तात्मा ३७ | वाक्- ४६ | प्राणौ ४७ | आकाशः ६४ | १२–ऋषयः | १–विद्याः–४ | १–ऊर्म्मयः–६ |
| | २ | परात्परः २ | अव्ययः ११ | विष्णुरक्षरः २० | आपः २९ | यज्ञात्मा ३८ | रयि- ४८ | प्राणौ ४९ | वायुः ६५ | ८–पितरः ६९–असुराः | २–कामः–१ | २–अवस्थाः–६ |
| | ३ | परात्परः ३ | अव्ययः १२ | इन्द्रोऽक्षरः २१ | वाक् ३० | विज्ञानात्मा ३९ | धिषणा ५० | प्राणौ ५१ | तेजः ६६ | ३३–देवाः ४–मनवः | ३–कर्म्माणि–६ | ३–क्लेशाः–५ |
| ↓ | ४ | परात्परः ४ | अव्ययः १३ | सोमोऽक्षरः २२ | अन्नम् ३१ | प्रज्ञानगर्भितो महानात्मा ४० | प्रज्ञा- ५२ | प्राणौ ५३ | आपः ६७ | २७–गन्धर्वाः ४०–ग्रहाः | ४–शुक्रे–२ | ४–बन्धाः–३ |
| देवसत्यागर्भी | १ | परात्परः ५ | अव्ययः १४ | इन्द्रोऽक्षर २३ | प्राणान्नादः ३२ | प्रज्ञात्मा ४१ | चित्- ५४ | प्राणौ ५५ | भावनासंस्कारः ६८ | ५–पशवः | ५–प्राणाः–१७ | ५–विपाकाः–१० |
| | २ | परात्परः ६ | अव्ययः १५ | वायुरक्षरः २४ | प्राणान्नादः ३३ | तैजसात्मा ४२ | वायु- ५६ | प्राणौ ५७ | क्रियासंस्कारः ६९ | | ६–ज्ञाने०–५ | ६–आशयौ–२ |
| | ३ | परात्परः ७ | अव्ययः १६ | अग्निरक्षरः २५ | प्राणान्नादः ३४ | वैश्वानात्मा ४३ | अग्नि- ५८ | प्राणौ ५९ | वासनासंस्कारः ७० | | ७–अपूर्णत्वम् | ७–अपूर्णत्वम्–१ |
| →त्यात्मा | ५ | परात्परः ८ | अव्ययः १७ | भूवायुरक्षरः २६ | वायुरन्नादः ३५ | हंसात्मा ४४ | वायु- ६० | प्राणौ ६१ | भूतरसः ७१ | कीटाणवः | चत्वारिंशत् ४० | ८–पर्य्यायाः |
| | ६ | परात्परः ९ | अव्ययः १८ | भूतोग्निरक्षरः २७ | भूतान्नादः ३६ | भूतात्मा (शरीरम्) ४५ | भूत- ६२ | प्राणौ ६२ | औषधिवनस्पतयः ७२ | | | षट्त्रिंशत् ३६ |

३७६—कलात्मकः—अहङ्कारमूर्त्तिरयं देवसत्यात्मा—भोक्ता

७—स्त्रीपुरुषाभ्यामात्मनो द्विधाभावात्————————————अपूर्णत्वम्————१

८—संसारः—बन्धपर्य्यायः, मुक्तपर्य्यायः—इति त्रयः————————पर्य्यायाः————३

८—पाप्मानः————————————————→पाप्मानः—षट्त्रिंशत्—३६

आत्मकलाविभागाः——————७२

सामान्यविभूतिकलाविभागाः————२३१

विशेषविभूतिकलाविभागाः————४०

पाप्मकलाविभागाः——————३६

संभूय जीवसंस्थायां——————३७९ कलाः ।

## इत्यात्मविज्ञानोपनिषदि प्रथमायां—
## प्राणात्मविज्ञानोपनिषत् –षष्ठी
## समाप्ता

## समाप्तश्चायं श्राद्धविज्ञाने प्रथमखण्डः

ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!

——※——

## पं० मोतीलालजी शास्त्री द्वारा उपनिबद्ध एवं प्रकाशित वाङ्मय की सूची

१. गीताविज्ञानभाष्यभूमिका—'बहिरङ्गपरीक्षा' प्रथमखण्ड
२. " 'आत्मपरीक्षा' द्वितीयखण्ड 'क'
३. " 'ब्रह्मकर्म्मपरीक्षा' तृतीयखण्ड 'ख'
४. " 'कर्म्मयोगपरीक्षा' चतुर्थखण्ड 'ग'
५. " 'ज्ञानयोगपरीक्षा' पंचमखण्ड 'घ'
६. " 'भक्तियोगपरीक्षा' (पूर्वखण्ड) षष्टमखण्ड 'क'
७. " 'भक्तियोगपरीक्षा' (उत्तरखण्ड) सप्तमखण्ड 'ख'
८. " 'बुद्धियोगपरीक्षा' अष्टमखण्ड 'ग'
९. उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका —प्रथमखण्ड
१०. " —द्वितीयखण्ड
११. " —तृतीयखण्ड
१२. ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य —प्रथमखण्ड
१३. " " —द्वितीयखण्ड
१४. केनोपनिषत्
१५. श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत—'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड
१६. " 'पितर' स्वरूपविज्ञानोपनिषत् द्वितीयखण्ड
१७. " सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत् तृतीयखण्ड
१८. " आत्मगतिविज्ञानोपनिषत् चतुर्थखण्ड
१९. 'भारतीय-हिन्दू मानव और उसकी भावुकता' नामक खण्ड चतुष्टयात्मक ग्रन्थ का 'विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड
२०. संस्कृति और सभ्यता शब्दों का चिरन्तन इतिवृत्त एवं भारतीय सांस्कृतिक आयोजनों की रूपरेखा
२१. दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा
२२. शतपथब्राह्मण हिन्दीविज्ञानभाष्य—प्रथमकाण्डानुगत—प्रथमखण्ड
२३. शतपथब्राह्मण हिन्दीविज्ञानभाष्य—प्रथमकाण्डानुगत—द्वितीयखण्ड
२४. भारतीय दृष्टिकोण से 'विज्ञान' शब्द का समन्वय
२५. वेद का स्वरूप विचार
२६. क्या हम मानव हैं ? (सांस्कृतिक—आमन्त्रण)
२७. 'वेदस्यसर्वविद्यानिधानत्वम्' (संस्कृत—निबन्ध)
२८. राष्ट्रपतिभवनानुगत-व्याख्यान पंचक
२९. माण्डूक्योपनिषत्
३०. Vedic Concept of Man & Universe.
३१. Three thousand years of Indian Decadence.

प्राप्ति स्थान :
"मानवाश्रम विद्यापीठ"
दुर्गापुरा रोड,
जयपुर—३०२०१५ (राजस्थान)